गुणकथन में—पुञ्ञाय आदि।

प्रश्न के अर्थ में कर्म तथा अधिकरण में होनेवाले 'त्वा' के लोप होने पर—अभिधम्मा पुच्छन्ति आदि।

इस अर्थ में द्वितीया तथा तृतीया विभक्तियाँ भी होती हैं। जैसे—अभिधम्मं, अभिधम्मेन वा आदि।

कथन के अर्थ में कर्म तथा अधिकरण में 'त्वा' के लोप होने पर—अभिधम्मा कथयन्ति आदि।

इस अर्थ में द्वितीया तथा तृतीया विभक्तियाँ भी होती हैं। जैसे—अभिधम्मं, अभिधम्मेन वा आदि।

स्तोक के अर्थ में—थोका मुच्चति आदि।

इस अर्थ में तृतीया विभक्ति भी होती है। जैसे—थोकेन आदि।

कर्तृभिन्न अर्थ में—कम्मस्स कतत्ता आदि।

[ क० व०—"कुसलस्स कम्मस्स कतत्ता उपचितत्ता उस्सन्तत्ता विपुलत्ता ति अकत्तरि। एत्थ अकारो अञ्ञत्थो; अकत्तरी ति कत्तुकारकतो अञ्ञस्मि कारकस्मि आपकेहेतुम्हि ति अत्थो।" ]

( सूत्र में ) किए गए च शब्द के ग्रहण से अपादानकारक के वे प्रयोग, जो मेरे द्वारा उपदिष्ट नहीं हैं, उनकी भी योजना प्रयोग विशेषज्ञों द्वारा यहाँ कर लेनी चाहिए।

## २७८. यस्स दातुकामो रोचते[1] धारयते वा तं सम्पदानं ।२.६.६।

यस्स वा दातुकामो, यस्स वा रोचते, यस्स वा धारयते[2], तं कारकं सम्पदानसञ्ञं होति। समणस्स चीवरं ददाति, समणस्स रोचते सच्चं, देवदत्तस्स सुवण्णच्छत्तं[3] धारयते यञ्ञदत्तो।

सम्पदानमिच्चनेन क्वत्थो? "सम्पदाने चतुत्थी" (२९५)।

वा ति विकप्पनत्थं—धातुनामानं पयोगे वा उपसग्गप्पयोगे वा निपातप्पयोगे वा नवायोगे[4] वा[4] सति अत्थविकप्पनत्थं वासद्दो[5] पयुज्जति।

---

१. ०वा—से०। २. धारीयते—सी०२। ३. सुवण्णछत्तं—से०। ४-४. नप्पयोगे वा—सी०१; से० में नहीं। ५. वासद्दं—से०; वाति पदं—सी०१।

२७८. जिसे देने की इच्छा हो, जिसके प्रति रुचि हो अथवा जिसके लिए ( कोई वस्तु ) ऋण-स्वरूप धारण की जाय, ऐसे कारक की सम्प्रदान संज्ञा होती है। जैसे—समणस्स चीवरं ददाति आदि।

[ आचार्य पाणिनि ने सम्प्रदानकारक की यह परिभाषा दी है—कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानं ( १.४.३० ) अर्थात् दान के कर्म द्वारा जो कर्ता को अभिप्रेत हो, उसे सम्प्रदान कहते हैं; परन्तु वार्तिककार ने इस पर यह भी कहा है कि 'क्रियया यमभिप्रैति सोऽपि सम्प्रदानं' (उपर्युक्त सूत्र पर वार्तिक), अर्थात् किसी विशेष क्रिया के द्वारा भी जो अभिप्रेत हो, वह भी सम्प्रदान ही है।

क० व० में सम्प्रदान के सम्बन्ध में कहा गया है—"सम्मा दीयते अस्सा ति सम्पदानं, अस्स पटिग्गाहकस्स सम्मापूजनचागाकारेन पदीयते, इति अस्सा ति पदेन निद्दिट्ठं तं कारकं सम्पदानं नामा त्यत्थो। इमिना रजकस्स वत्थं ददात्यादीनि निवत्तेति पूजादीनमभावतो। सम्पज्ज अस्स ददाती ति वा सम्पदानं, सम्पज्ज उपगन्त्वा अस्स पटिग्गाहकस्स ददाती त्यत्थो। एवमत्थे सति रजकस्स वत्थं ददाती त्यादयो पि संगण्हाति।" ]

सम्प्रदान कहने का क्या तात्पर्य ? 'सम्पदाने चतुत्थी' (२९९) के लिए।

( सूत्र में ) वा शब्द का प्रयोग विकल्प के अर्थ के लिए है, अर्थात् ( कुछ विशेष ) धातु, नाम, उपसर्ग तथा निपातों के प्रयोग में और उक्त इन प्रयोगों के अतिरिक्त अन्य प्रयोगों में भी सम्प्रदानकारक के अर्थ को विकल्पित करने के लिए वा शब्द का प्रयोग हुआ है।

[ क० व०—"नवा पयोगे ति एत्थ नकारो अञ्ञत्थो, यथावुत्तपयोगतो अञ्ञस्मिम्पि पयोगे ति अत्थो। इमिना च अवसेसकारकमज्झकरगत्थअदस्सनादिधातुप्पयोगे सङ्गण्हाति।" ]

**२७९. सिलाघहनुठासपधारपिहकुधदुहिस्सासूय[1][2][3]राधिक्खप[4]-
च्चासुणअनुपतिगिणपुब्बकत्तारोचनत्थतदत्थतुमत्थाल-
मत्थमञ्ञानादरप्पाणिनि[5] गत्यत्थकम्मनिसंस[6]-
नत्थसम्मुतिभिय्य[7]सत्तम्यत्थेसु च।२.६.७।**

सिलाघ-हनु-ठा-सप-धार-पिह-कुध-दुह-इस्स इच्चेतेसं धातूनं पयोगे, उसूयत्थानं[8] च पयोगे, राधिक्खप्पयोगे, पच्चासुणअनुपति-

१. ०ट्ठा०—से०, सी०१। २. ०स्सो०—सी०२। ३. ०सुय्य०—से०। ४. ०प्प०—से०। ५ ०ञ्ञ०—से०। ६. ०णि०—से०, सी०१। ७. भीय०—सी०२। ८. उसुय्यत्थानं—से०।

गिणानं[1] पुब्बकत्तरि च, आरोचनत्थे, तदत्थे, तुमत्थे[2], अलमत्थे, मञ्ञति-प्पयोगे अनादरे अप्पाणिनि, गत्यत्थानं धातूनं कम्मनि, आसिंस-नत्थे[3], सम्मुतिभिय्यसत्तम्यत्थेसु च तं कारकं सम्पदानसञ्ञं होति।

सिलाघप्पयोगे ताव—बुद्धस्स सिलाघते, धम्मस्स सिलाघते, सङ्घस्स सिलाघते, सकउपज्झायस्स सिलाघते, तव सिलाघते, मम सिलाघते इच्चेवमादि।

हनुप्पयोगे—हनुते मय्हमेव, हनुते तुय्हमेव लाभं[4] इच्चेवमादि।

ठाप्पयोगे[5]—उपतिट्ठेय्य सक्यपुत्तानं वड्ढकी, भिक्खुस्स भुञ्ज-मानस्स पानियेन[6] वा विधूपनेन वा उपतिट्ठेय्य इच्चेवमादि।

सपप्पयोगे—मय्हं सपते, तुय्हं सपते इच्चेवमादि।

धारप्पयोगे—सुवण्णं ते धारयते[7] इच्चेवमादि।

पिहप्पयोगे—बुद्धस्स अञ्ञतित्थिया पिहयन्ति, देवा दस्सनकामा ते, यतो इच्छामि भदन्तस्स[8], समिद्धानं पिहयन्ति दलिद्दा[9] इच्चेवमादि।

कुध-दुह-इस्स-उसूयप्पयोगे—कोधयति देवदत्तस्स, तस्स मा[10] कुज्झ महावीर, दुहयति दिसानं मेघो, तित्थिया इस्सयन्ति समणानं गुण-गिद्धेन, तित्थिया समणानं उसूयन्ति[11] लाभगिद्धेन, दुज्जना गुणवन्तानं उसूयन्ति[11] गुणगिद्धेन[12], का उसूया[13] विजानतं इच्चेवमादि।

राध-इक्ख इच्चेतेसं धातूनं पयोगे यस्स अकथितस्स पुन विपुच्छनं कम्मविख्यापनत्थञ्च[14] तं कारकं सम्पदानसञ्ञं होति दुतिया च—आराधो मे रञ्ञो, आराधो मे राजानं, क्याहं अय्यानं अपरज्झामि, क्याहं[15] अय्ये अपरज्झामि[15], चक्खु जनस्स दस्सनाय, तं विय मञ्ञे, आयस्मतो उपालित्थेरस्स उपसम्पदापेक्खो[16] उपतिस्सो आयस्मन्तं वा इच्चेवमादि[17]।

---

१. गिनानं—सी०२। २. से०, सी०१ में नही। ३. आसिंसत्थे—से०। ४. से० में नहीं। ५. ठापयोगे—से०। ६. पानीयेन—सी०१। ७. सुवण्णं मे धारयते—से०। ८. भद्द तस्स—से०। ९. दळिद्दा—सी०१। १०. से०, सी०१ में नहीं। ११. उसुय्यन्ति—से०। १२. गुणवड्ढेन—से०। १३. उसुय्या—से०। १४. ०नत्थं—से०। १५-१५. से० में नही। १६. ०पेखो—सी०१, सी०२। १७. से०, सी०१ में नहीं।

पञ्चासुणअनुपतिगिणानं[1] पुब्बकत्तरि च—

सुणोतिस्स धातुस्स पञ्चायोगे यस्स कम्मुनो[2] पुब्बस्स यो कत्ता सो सम्पदानसञ्ञो होति, तं यथा—भगवा भिक्खू एतदवोच—भिक्खू ति अकथितकम्मं, एतं ति कथितकम्मं, यस्स कम्मुनो[2] पुब्बस्स यो कत्ता[3] सो भगवा ति—"यो करोति स कत्ता" ति ( २८३ ) सुत्तवचनेन; एवं यस्स कम्मुनो पुब्बस्स यो कत्ता सो सम्पदानसञ्ञो होति, तं यथा—ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं, आसुणन्ति बुद्धस्स भिक्खू।

अनु-पतिपुब्बस्स[4] गिणस्स धातुस्स पयोगे[5] यस्स कम्मुनो पुब्बस्स यो कत्ता सो सम्पदानसञ्ञो होति, तं यथा—भिक्खु जनं धम्मं सावेति, तस्स हि[6] भिक्खुनो जनो अनुगिणाति, तस्स भिक्खुनो जनो[4] पतिगिणाति।

यो वदेति[7] स कत्ता ति वुत्तं कम्मं ति वुच्चति।

यो पटिग्गाहको तस्स सम्पदानं विजानिया[8] ॥ इच्चेवमादि[6]।

आरोचनत्थे—आरोचयामि वो भिक्खवे, आमन्तयामि वो भिक्खवे, पटिवेदयामि[9] वो भिक्खवे, आरोचयामि ते महाराज, आमन्तयामि[10] ते महाराज[10], पटिवेदयामि ते महाराज इच्चेवमादि[11]।

तदत्थे—ऊनस्स पारिपूरिया[10] वत्थं[11] निक्खिपितब्बं[11], बुद्धस्स अत्थाय, धम्मस्स अत्थाय, सङ्घस्स अत्थाय जीवितं परिच्चजामि इच्चेवमादि।

तुमत्थे—लोकानुकम्पाय[12] अत्थाय हिताय सुखाय, भिक्खूनं फासु-विहाराय इच्चेवमादि।

अलमत्थे—अलमिति अरहति च पटिक्खित्ते च—अलम्मे बुद्धो, अलम्मे रज्जं, अलं भिक्खुपत्तस्स, अलं[14] मल्लो मल्लस्स[15]।

पटिक्खित्ते—अलं ते रूपं करणीयं, अलं मे हिरञ्ञसुवण्णेन इच्चेवमादि[15]।

---

१. ०गिनानं—सी०२। २. कम्मनो—से० (सर्वत्र)। ३. ०ति—सी०१। ४. से० में नहीं। ५. अनुपतियोगे—से०। ६. से०, सी०१ में नहीं। ७. वादेति से०। ८. विजानियं—से०। ९. पाते०—सी०१, सी० २। १०-१०. से० में नहीं। ११. से०, सी०१ मे नहीं। १२. परिपुरिया—से०। १३. ०कम्पकाय—सी०१, सी०२। १४. अलं मे—से०। १५-१५. मल्लस्स, अरहति मल्लो मल्लस्स०—सी०१; मल्लस्स, एवं अरहति; अलं ते रूप करणीयं, अलं मे हिरञ्ञसुवण्णेहि, एवं पटिक्खित्ते—से०।

मञ्ञतिप्पयोगे अनादरे अप्पाणिनि—कट्ठस्स तुवं मञ्ञे, कलिङ्गरस्स तुवं मञ्ञे।

अनादरे ति किमत्थं? सुवण्णं त्वं[1] मञ्ञे।

अप्पाणिनी ति किमत्थं? गद्रभं त्वं[2] मञ्ञे।

गत्यत्थकम्मनि[3]—गामस्स पादेन गतो, नगरस्स पादेन गतो; अप्पो सग्गाय गच्छति, सग्गस्स गमनेन वा, मूलाय पटिकस्सेय्य सङ्घो।

दुतिया च—गामं पादेन गतो, नगरं पादेन गतो; अप्पो सग्गं गच्छति, सग्गं गमनेन वा, मूलं पटिकस्सेय्य सङ्घो इच्चेवमादि।

आसिसनत्थे[4]—आयस्मतो दीघायु होतु, कुसलं भवतो होतु, भद्दं भवतो होतु, अनामयं भवतो होतु, सुखं भवतो होतु, स्वागतं भवतो होतु, अत्थं[5] भवतो होतु, हितं भवतो होतु[5] इच्चेवमादि।

सम्मुतिप्पयोगे—अञ्ञत्र सङ्घसम्मुतिया भिक्खुस्स विप्पवत्थुं न वट्टति, साधुसम्मुतिया[6] मे[7] भगवतो दस्सनाय इच्चेवमादि[8]।

भिय्यप्पयोगे[9]—भीयो[10] सोमत्ताय इच्चेवमादि।

सत्तम्यत्थे च[8]—तुय्हं चस्स आविकरोमि, तस्स मे सक्को पातुरहोसि इच्चेवमादि।

अत्थग्गहणेन बहूसु अक्खरप्पयोगेसु दिस्सति, तं यथा—उपमं ते करिस्सामि, धम्मं वो भिक्खवे देसिस्सामि इच्चेवमादि।

सात्थे[11] च— देसेतु भन्ते भगवा धम्मं भिक्खूनं[12], तस्स फासु होति[13], गतस्स[14] पहिणेय्य, यथा नो भगवा ब्याकरेय्य[15] तथा पि तेसं ब्याकरिस्साम, कप्पति समणानं आयोगो[16], अम्हाकं मणिना अत्थो, किमत्थो मे बुद्धेन, सेय्यो मे अत्थो, बहूपकारा[17] भन्ते महापजापती[18] गोतमी भगवतो; बहूपकारा भिक्खवे मातापितरो पुत्तानं इच्चेवमादि।

---

१. तं—मे०। २. तुवं—से०। ३. ०कम्मणि—से०, सी०१। ४. आसिंसत्थे—मे०। ५-५ से० में नहीं। ६. ०सम्मुति—पे०, सी०१। ७. मे तस्स—मे०। ८. मे०, सी०१ में नहीं। ९. भिय्य०—से०, सी०१। १०. भिय्यो—मे०, सी०१। ११. सादरत्थे—सी०२। १२. भिक्खुनो—सी०२। १३. से० मे नहीं। १४. तस्स—से०। १५. ब्याकरेय्य—से०। १६. अयोगो—सी०१। १७. बहुकारा—सी०१। १८. ०पति—सी०१।

बहूसु[1] अक्खरप्पयोगेसु अञ्ञे पि पयोगा पयोगविचक्खणेहि योजेतब्बा।

चसद्दग्गहणं विकप्पनत्थं वाग्गहणानुकड्ढनत्थं—ये केचि सम्पदानप्पयोगिका मया नोपदिट्ठा तेसं गहणत्थमिति विकप्पयति, तं यथा—भिक्खुसङ्घस्स पभु[2] अयं भगवा, देसस्स पभु[2] अयं राजा, खेत्तस्स पभु[2] अयं गहपति, अरञ्ञस्स पभु[2] अयं लुद्दको इच्चेवमादि।

क्वचि दुतिया-ततिया-छट्ठी-सत्तम्यत्थेसु च।

२७९. सिलाघ, हनु, ठा, सप, धार, पिह, कुध, दुह, इस्स इन धातुओं के प्रयोग में, ईर्ष्यार्थक धातुओं के प्रयोग में; राध तथा इक्ख धातुओं के प्रयोग में; पति अथवा आ उपसर्ग के साथ सुण धातु के प्रयोग में पूर्व कर्ता में; अनु अथवा पति उपसर्ग के साथ गिण धातु के प्रयोग में पूर्व कर्ता में; आरोचन के अर्थ में; तादर्थ्य में; 'तुम' प्रत्यय के अर्थ में; अलं के अर्थ में; अनादर व्यक्त हो तो मञ्ञ धातु के प्रयोग में प्राणिभिन्न में; गत्यर्थक धातुओं के कर्म में; आसंसन अर्थ में, सम्मुति और भिय्य शब्दों के प्रयोग में एवं सप्तमी के अर्थ में कारक की सम्प्रदान संज्ञा होती है।

सिलाघ धातु के प्रयोग में—बुद्धस्स सिलाघते आदि।

हनु धातु के प्रयोग में—हनुते मय्हमेव आदि।

ठा धातु के प्रयोग में—उपतिट्ठेय्य सक्यपुत्तानं वड्ढकी आदि।

सप धातु के प्रयोग में—मय्हं सपते आदि।

धार धातु के प्रयोग में—सुवण्णं ते धारयते आदि।

पिह धातु के प्रयोग में—बुद्धस्स अञ्ञतित्थिया पिहयन्ति आदि।

कुध, दुह, इस्स, तथा ईर्ष्यार्थक धातुओं के प्रयोग में—कोधयति देवदत्तस्स, दुहयति दिसानं मेघो, तित्थिया इस्सयन्ति समणानं गुणगिद्धेन, तित्थिया समणानं उसुय्यन्ति आदि।

राध तथा इक्ख इन धातुओं के प्रयोग में जिस अकथित कर्म के विख्यापन के लिए पुनः प्रश्न हो वह कारक सम्प्रदान-संज्ञक होता है और द्वितीया विभक्ति भी होती है। जैसे—आराधो मे रञ्ञो, आराधो मे राजानं आदि; आयस्मतो उपालित्थेरस्स उपसम्पदापेक्खो उपतिस्सो; आयस्मन्तं उपालित्थेरं उपसम्पदापेक्खो उपतिस्सो आदि।

---

१. से० में नहीं। २. पभू—से०।

पति अथवा आ उपसर्ग के साथ सुण धातु के प्रयोग में पूर्व कर्ता में—

पति अथवा आ उपसर्गपूर्वक सुण धातु के प्रयोग में पूर्व कर्म का जो कर्ता था, वह सम्प्रदान-संज्ञक होता है। जैसे—'भगवा भिक्खू एतद्वोच' इस प्रयोग में भिक्खू अकथित कर्म है 'एतं' कथितकर्म है। यहाँ पर पूर्व कर्म का कर्ता 'यो करोति स कत्ता' (२८३) इस सूत्र से 'भगवा' है। इस प्रकार से पूर्व कर्म का जो कर्ता था, उसकी सम्प्रदान संज्ञा हुई है। जैसे—ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं आदि।

अनु अथवा प्रति उपसर्ग के साथ गिण धातु के प्रयोग में पूर्व कर्म का जो कर्ता था, वह सम्प्रदान-संज्ञक होता है। जैसे—भिक्खू (कर्ता) जनं धम्मं सावेति; तस्स भिक्खुनो (सम्प्रदान) जनो अनुगिणाति आदि।

(कहा गया है) जो कहता है उसे कर्ता कहा जाता है। जो उसके द्वारा कहा जाता है उसे कर्म कहते हैं। जो (कर्ता साधुकारादि दान का) कथन का प्रतिग्राहक होता है उसकी सम्प्रदान संज्ञा होती है। (ऐसा जानना चाहिए)।

[क०व० में इस गाथा की व्याख्या इस प्रकार से की गई है—"कत्तुकम्मसम्पदानविसेसं दस्सेतुं 'यो वदेति'''वुच्चती" ति वुत्त। तत्थ यो भगवादिको कारको वदेति च सावेति च सो कत्ता ति वुच्चति। वुत्तं वचनक्रियं कम्मं ति इति वुच्चति। यो भगवादिको कारको साधुकारादिदानस्स पटिग्गाहको तस्स भगवादिकारकस्स सम्पदानसञ्ञं विजानेय्या ति अत्थो"।]

आरोचन के अर्थ में—आरोचयामि वो भिक्खवे आदि।

तादर्थ्य में —ऊनस्स पारिपूरिया आदि।

'तुम' प्रत्यय के अर्थ में—लोकानुकम्पाय आदि।

अलं के अर्थ में—अलं का प्रयोग योग्य तथा वारण दोनों अर्थों में होता है। जैसे—योग्य अर्थ में—अलं मे बुद्धो आदि; वारण के अर्थ में—अलं ते रूपं आदि।

अनादर व्यक्त हो तो मञ्ञ धातु के प्रयोग में प्राणिभिन्न में—कट्टस्स तुवं मञ्ञे आदि।

अनादर के कहने का क्या तात्पर्य? 'सुवण्णं त्वं मञ्ञे' इस प्रयोग में यद्यपि सुवर्ण अप्राणी है तथा यहाँ मञ्ञ धातु का प्रयोग भी है, फिर भी अनादर का भाव न विद्यमान रहने से सुवण्णं में चतुर्थी न होकर द्वितीया हुई है।

प्राणिभिन्न में कहने का क्या तात्पर्य ? गद्रभं त्वं मञ्ञे के लिए। यद्यपि यहाँ पर अनादर का भाव तथा माव धातु का प्रयोग दोनों विद्यमान है फिर भी गद्रभ शब्द के अप्राणी न होने से इसमें चतुर्थी न होकर द्वितीया हुई है।

गत्यर्थ-कर्म में—गामस्स पादेन गतो आदि।

यहाँ द्वितीया भी होती है। जैसे - गामं पादेन गतो आदि।

आशंसन अर्थ में—आयस्मतो दीघायु होतु आदि।

सम्मुति शब्द के प्रयोग में—अञ्ञत्र सङ्घसम्मुतिया भिक्खुस्स आदि।

भिय्य शब्द के प्रयोग में—भिय्यो सोमत्ताय आदि।

सप्तमी के अर्थ में—तुय्हं चस्स आविकरोमि आदि।

अर्थ शब्द के ग्रहण से बहुत से अक्षर-प्रयोगों में भी सम्प्रदानकारक होता है। जैसे—उपमं ते करिस्सामि आदि।

उत्तम अर्थ में—देसेतु भन्ते भगवा धम्मं भिक्खुनो आदि।

( उपर्युक्त प्रयोगों के अतिरिक्त ) बहुत से और प्रयोगों की प्रयोग-विशेषज्ञों द्वारा योजना कर लेनी चाहिए।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण विकल्प के लिए तथा इसके ऊपरवाले सूत्र से विकल्प की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है। सूत्रकार ने विकल्प का विधान इस आशय से किया है कि जो कुछ और सम्प्रदान के प्रयोग उनके द्वारा उपदिष्ट नहीं है, उनका ग्रहण भी इससे हो जाए। जैसे—भिक्खुसङ्घस्स पभु अयं भगवा आदि ( इस उदाहरण में च शब्द के ग्रहणफल से सङ्घ की सम्प्रदान संज्ञा हो गई है )।

कहीं कहीं द्वितीया, तृतीया, षष्ठी तथा सप्तमी के अर्थ में भी सम्प्रदान-कारक होता है।

## २८०. योधारो तमोकासं ।२.६.८।

यो आधारो तं ओकाससञ्ञं होति। स्वाधारो चतुब्बिधो—ब्यापिको, ओपसिलेसिको, वेसयिको, सामीपिको ति।

तत्थ ब्यापिको ताव—जलेसु खीरं, तिलेसु तेलं, उच्छुसु[1] रसो। ओपसिलेसिको—परियङ्के राजा सेति, आसने उपविट्ठो सङ्घो। वेसयिको—भूमीसु मनुस्सा चरन्ति, अन्तलिक्खे[2] वायू वायन्ति, आकासे

१. उच्छूसु—से०। २. अन्तरिक्खे—से०।

सकुणा पक्खन्दन्ति। सामीपिको—वने हत्थिनो चरन्ति[1], गङ्गायं[2] घोसो तिट्ठति[1], वजे गावो[3] दुहन्ति[4], सावत्थियं विहरति जेतवने।

ओकास इच्चनेन क्वत्थो? "ओकासे सत्तमी" (३०४)।

२८०. आधार की 'ओकास' (अवकाश) संज्ञा होती है। आधार चार प्रकार का होता है—(१) व्यापक (२) औपश्लेषिक (३) वैषयिक (४) सामीपिक।

व्यापक, जैसे—जलेसु खीरं। औपश्लेषिक, जैसे—परियङ्के राजा सेति। वैषयिक, जैसे—भूमीसु मनुस्सा चरन्ति। सामीपिक, जैसे—गङ्गायं घोसो तिट्ठति आदि।

ओकास-संज्ञा कहने का क्या तात्पर्य? 'ओकासे सत्तमी' (३०४) के लिए।

## २८१. येन वा कयिरते तं करणं।२.६.९।

येन वा कयिरति[5], येन वा पस्सति, येन वा सुणाति तं कारकं करण-सञ्ञं होति। दात्तेन[6] वीहिं लुनाति, वासिया रुक्खं तच्छति, फरसुना रुक्खं छिन्दति, कुद्दालेन आवाटं[7] खणति, हत्थेन कम्मं करोति, चक्खुना रूपं पस्सति, सोतेन सद्दं सुणाति।

करण इच्चनेन क्वत्थो? "करणे ततिया" (२८८)।

२८१. जिसके द्वारा किया देखा या सुना जाय, उस कारक की करण-संज्ञा होती है। जैसे—दत्तेन वीहिं लुनाति, चक्खुना रूपं पस्सति, सोतेन सद्दं सुणाति आदि।

करण के कहने का क्या तात्पर्य? सूत्र 'करणे ततिया' (२८८) के लिए।

## २८२. यं करोति तं कम्मं।२.६.१०।

यं वा करोति, यं वा पस्सति, यं वा सुणाति तं कारकं कम्मसञ्ञं होति।

कटं[8] करोति, छत्तं करोति, रथं[9] करोति[9], धजं करोति, रूपं पस्सति, सद्दं सुणाति, कण्टकं मद्दति, विसं गिलति।

कम्ममिच्चनेन क्वत्थो? "कम्मत्थे दुतिया" (२९९)।

---

१. से० में नहीं। २. गङ्गाय—सी०२। ३. गाविं—से०। ४. दुहयन्ति—सी०२। ५. कयिरत—से०। ६. दत्तेन—से०। ७. रुक्खं—से०। ८. रथं—से०। ९–९. से० में नहीं।

२८२. जिसको किया, देखा अथवा सुना जाय, उस कारक की कर्म-संज्ञा होती है। जैसे—कटं करोति आदि।

कर्म के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'कम्मत्थे दुतिया' (२९९) के लिए।

## २८३. यो करोति स[1] कत्ता[1] ।२.६.११।

यो करोति सो कत्तुसञ्ञो होति। अहिना दट्ठो नरो, गरुळेन हतो नागो, बुद्धेन जितो मारो, उपगुत्तेन बद्धो[2] मारो।

कत्तु[3] इच्चनेन[3] कत्थो ? "कत्तरि च" (२९०)।

२८३. जो करता है, उसकी कर्तृ-संज्ञा होती है। जैसे—अहिना दट्ठो नरो आदि।

कर्तृ के कहने का क्या तात्पर्य ? 'कत्तरि च' (२९०) के लिए।

[ रूपसिद्धि में इस सूत्र की वृत्ति इस प्रकार से दी हुई है :—"यो अत्तप्पधानो किरियं करोति सो कत्तुसञ्ञो होति।"

कच्चायनवण्णनाकार 'कत्ता' की व्याख्या करते हुए कहते हैं—"अत्तप्पधानो हुत्वा कततुट्ठकम्मट्ठं क्रियं करोती ति कत्ता। इमिना सुत्तेन पुरिसो गच्छती त्यादिसु उत्तकत्तुसु पि अञ्ञकारकसञ्ञानिवत्तनत्थं कत्तुसञ्ञा कातब्बा। कस्मा विञ्ञायती ति ? यो करोति स कत्ता ति सामञ्ञवसेन।"

इस सूत्र द्वारा शुद्ध कर्तृकारक का दिग्दर्शन कराकर अब सूत्राकार हेतुकर्तृ-कारक के सम्बन्ध में इस सूत्र का आख्यान कर रहे हैं। ]

## २८४. यो कारेति स[4] हेतु[4] ।२.६.१२।

यो कत्तारं कारेति सो हेतुसञ्ञो होति कत्ता[5] च। सो पुरिसो तं पुरिसं कम्मं कारेति, सो पुरिसो तेन पुरिसेन तस्स[6] पुरिसस्स[6] कम्मं कारेति[7]—एवं हारेति[8], पाठेति, पाचेति, धारेति[9]।

हेतु इच्चनेन कत्थो ? "धातूहि णे[10]-णय[10]-णापे-णापया कारितानि हेत्वत्थे" (४४०)।

---

१-१. सकत्ता—सी०२। २. बन्धो—से०। ३-३. ०मिच्च०—सी०२। ४-४. सहेतु—सी०२। ५. कत्तुसञ्ञो—से०। ६-६. से०, सी०१ में नहीं। ७. ०सो पुरिसो तस्स पुरिसस्स कम्मं कारेति—से०, सी०१। ८. विहारेति पाठेति—से०। ९. ०नायति—से०। १०-१०. ने-नय—से०।

२८४. जो कर्ता से किसी काम को करवाता है उसकी हेतुसंज्ञा तथा कर्तृ-संज्ञा दोनों होती है। जैसे—सो पुरिसो तं पुरिसं कम्मं कारेति आदि।

[ क० व० में इस सूत्र के सम्बन्ध में न्यासकार तथा रूपसिद्धिकार के भिन्न भिन्न विचारों को उपस्थित करते हुए एक सुन्दर विवेचन विद्यमान है। हेतु की व्याख्या करते हुए कहा गया है—"अञ्ञब्यापारं पटिच्च गमनादिकं क्रियं हिनोति पवत्तती ति हेतु"'। तत्थ कारितकत्ता, कारितकम्मं, धातुकत्ता, धातुकम्मं ति चतुब्बिधं। तत्थ सो पुरिसो ति कारितकत्ता; तं पुरिसं ति कारित-कम्मं; सुद्धकत्तुकारितकम्मस्स अभिन्नत्ता पुरिसन्ति कारितकम्ममेव; पुरिसेना ति धातुया कत्ता भवति; कम्मन्ति धातुया कम्मपदं भवति। एवं सेसेसु कारि-तप्पयोगेसु।

सो पुरिसो तेन पुरिसेन तस्स पुरिसस्सा ति एत्थ पन तेन पुरिसेन तस्स पुरिसस्सा ति न्यासमते 'गतबुद्धि' 'कारिते वा' ति एत्थ वासद्दो कम्मसद्दापवादो न विभत्तिविकप्पनत्थो ति कत्वा तेना ति एत्थ 'यो करोति स कत्ता' ति सुत्तेन कत्तुसञ्ञं कत्वा 'कत्तरि चे' ति सुत्तेन कत्त्वत्थे ततिया, पुरिसस्सा ति एत्थ 'छट्ठी च' इति सुत्तेन कत्वत्थे छट्ठी ति वुत्तं। पुरिसो पुरिसेना ति एत्थ पुरिसो ति हेतुकत्ता, पुरिसेना ति सुद्धकत्ता, पुरिसो पुरिसेन कत्तुभूतेना ति अत्थो। पुरिसो पुरिसस्सा ति एत्थ पुरिसो ति हेतुकत्ता, पुरिसस्सा ति सुद्धकत्ता, पुरिसो पुरिसस्स कत्तुभूतेन पुरिसेना ति अत्थो। रूपसिद्धिमते 'गतिबुद्धि' 'वा' ति एत्थ वासद्दो विभत्तिविकप्पनत्थो, तेन तीसु पि विकप्पेसु कम्मत्थेयेव दुतियादयो होन्ति; तस्मा पुरिसेना ति एत्थ कम्मसञ्ञे कते 'कत्तरि च' इति एत्थ चग्गहणेन कम्मत्थे ततिया विभत्ति च; 'दुतिया पञ्चमीनञ्च' इति सुत्तेन कम्मत्थे छट्ठी च वुत्तं"। ]।

हेतु के कहने का क्या तात्पर्य? सूत्र 'धातूहि' 'कारितानि हेत्वत्थे' (४४०) के लिए।

## २८५. यस्स वा परिग्गहो तं सामि।२.६.१३।

यस्स वा परिग्गहो तं सामिसञ्ञं होति। अत्तनो मुखं, तस्स भिक्खुनो पटिविंसो[1], तस्स भिक्खुनो पत्तं, तस्स भिक्खुनो चीवरं।

सामि इच्चनेन कत्थो? "सामिस्मिं छट्ठी" (३०३)।

२८५. जिसके पास कुछ परिग्रह ( सम्पत्ति ) हो उसकी स्वामी-संज्ञा होती है। जैसे—अत्तनो मुखं आदि।

---

१. पटिविंसं—से०।

स्वामी-संज्ञा कहने का क्या तात्पर्य ? 'सामिस्मिं छट्ठी' ( ३०३ ) सूत्र के लिए।

[ यह संज्ञासूत्र है। सामी शब्द का विग्रह क० व० में दिया गया है—'सं एतेसं अत्थी ति सामी'। ]

## २८६. लिङ्गत्थे पठमा ।२ ६.१४।

लिङ्गत्थाभिधानमत्ते पठमा विभत्ति होति। पुरिसो[1], एको, द्वे, चे वा, आह[3], हे, रे[3], हरे, अरे।

२८६. लिङ्गार्थ ( प्रातिपदिकार्थ ) के अभिधान मात्र में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—पुरिसो आदि।

[ रूपसिद्धि में प्रातिपदिक को ही लिङ्ग कहा गया है। जिनवचनयुक्त प्रातिपदिकों से ही विभक्तियाँ होती हैं। उन विभक्तियों में से प्रथमा विभक्ति किस अर्थ में प्रयुक्त होती है, इस प्रश्न का समाधान इस सूत्र से होता है कि प्रातिपदिक के अर्थ के कथन मात्र में प्रथमा विभक्ति का प्रयोग होता है।

लिङ्ग शब्द का विग्रह क० व० में इस प्रकार से दिया गया है—"लीनं अङ्गं ति लिङ्गं, लीनं ति अपाकटं अवयवो"। आगे चलकर और व्याख्या है—"एत्थ च पुरिसो ति आदीनं निप्फन्नपदानं पुरिस इति विभत्तिरहितं अवयवभूतं पकतिरूपं अनिप्फन्नत्ता अपाकटं; तस्स निप्फन्नपदस्स अवयवत्ता च अङ्गं। इमिना निप्फन्नपदस्स अवयवभूतं पुरिस इति विभत्तिरहितं पकतिरूपमेव लिङ्गं ति वुत्तं। लीनं अत्थं गमयति बोधेती ति वा लिङ्गं। इमिना पि तं पकतिरूपमेव लिङ्गं ति वुत्तं।"

अत्थ शब्द के विषय में क० व० कार कहते हैं—"एत्थ च अत्थो नाम सजीवसन्तानेसु कम्मसमुट्ठानादिकलापसन्ततिप्पबन्धविसेसाकारेन अजीवसन्तानेसु उतुजकलापसन्ततिप्पबन्धनविसेसाकारेन पवत्तमाने वत्थुधम्मे उपादाय पञ्ञापियमानो पुरिसघटपटादिवोहारत्थो च इमस्स पन अत्थस्स दीपकं पुरिसत्यादिकं अनिप्फन्नपदं लिङ्गं नाम।"

यह लिङ्गार्थ भी दो प्रकार का होता है—संसृष्ट और शुद्धार्थ। 'जिनो' प्रयोगादि 'शुद्धार्थ' के उदाहरण हैं तथा 'जितिन्द्रिय' आदि संसृष्ट के। पुरिसो, पुरिसा आदि शुद्ध लिङ्गार्थवाचक के उदाहरण हैं।

---

१. ०पुरिसा—से०। २. च—से०, सी०१। ३-३. ह अङ्ग—सी०१; हि अहं—से०।

प्रथमा विभक्ति किन किन अर्थों में होती है, इस सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—"अयं च पठमा विभत्ति लिङ्गत्थे कत्तत्थे कम्मत्थे करणत्थे सम्पदानत्थे अपादानत्थे साम्यत्थे भुम्मत्थे दिसायोगे आलपनत्थे ति दससु अत्थेसु पवत्तति। तेसु लिङ्गत्थे पवत्ति वुत्तानुसारेन जानितब्बा। कत्तत्थे—यो बोधिरुक्खं रोपेती त्यादि, कम्मत्थे—धम्मो च विनयो च देसितो त्यादि; करणत्थे—थेय्यचित्तो आविकता हिस्स फासु होति अज्झासयं त्यादि, एत्थ च थेय्यचित्तेन आविकताय अज्झासयेना त्यत्थो, सम्पदानत्थे—न देति नरकं च ते न च पस्सामि इस्सरे त्यादि, एत्थ च ते ति पठमाबहुवचनन्तपदं तेसं न देती ति सम्पदानत्थवसेन सम्बन्धितब्बं; अपादानत्थे—मिच्छादयो इमे धम्मा बुद्धो दूरतरो भवे त्यादि, मिच्छादयो इमे धम्मा ति पठमाबहुवचनन्तपदं मिच्छापकारेहि इमेहि धम्मेही ति अपादानत्थवसेन सम्बन्धितब्बं, साम्यत्थे—सब्बे बुद्धा बलप्पत्ता त्यादि, बलप्पत्तानं सब्बेसं बुद्धानन्ति छट्ठयत्थवसेन सम्बन्धितब्बं; भुम्मत्थे—भगवा चित्तमिस्सरो त्यादि, चित्तन्ति पठमेकवचनं चित्ते इस्सरो ति सत्तम्यन्तवसेन सम्बन्धितब्बं; दिसायोगे—येन भगवा तेनुपसङ्कमित्यादि, आलपनत्थे—अभिक्कन्तं भो गोतम त्यादि। इमेसु अत्थेसु पठमा विभत्ति अप्पकवसेन पवत्तति।"

आगे चलकर वहीं पर कहा गया है कि केवल उपर्युक्त अर्थों में ही प्रथमा विभक्ति नहीं होती, प्रत्युत् इनके अतिरिक्त अर्थों में भी यह होती है—"न केवलं इमेस्वत्थेस्वेवं च पवत्तति, अथ खो यतोनिदानं यत्ताधिकरणं अयं वेरं पसवती त्यादिसु हेत्वत्थे, एत्थ सा तण्हा उप्पज्जमाना उप्पज्जति निविसमाना निविसति निरुज्झमाना निरुज्झती त्यादिसु लक्खणत्थे पवत्तति; तेसु चत्थेसु करणत्यादिसु पञ्चम्यत्थेसु च हेत्वत्थे लक्खणेसु च इध सुत्ते अत्थग्गहणेन पठमा विभत्ति होति"। इस प्रकार अर्थ शब्द का सूत्र में ग्रहण होने से उपर्युक्त सभी अर्थों में प्रथमा विभक्ति का विधान हो जाता है। ]

## २८७. आलपने च ।२.६.१५।

आलपनत्थाधिके लिङ्गत्थाभिधानमत्ते च पठमा विभत्ति होति। भो पुरिस, भवन्तो पुरिसा; भो राज, भवन्तो राजानो, हे सखे[1], हे सखिनो।

चसद्दग्गहणं पठमग्गहणानुकड्ढनत्थं।

---

1. सख—से०।

२८७. आलपनार्थ (सम्बोधन) के आधिक्य में तथा लिङ्ग (प्रातिपदिक) के अर्थ के अभिधान मात्र में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—भो पुरिस आदि।

[रूपसिद्धि तथा क० व० में आलपन का अर्थ 'अभिमुखं कत्वा लपनं आलपनं' दिया हुआ है; अर्थात् सामने किसी को सम्बोधित करके जो कथन हो, वही आलपन कहा जाता है। भो पुरिस उदाहरण में इस सूत्र से आलपन के अर्थ में प्रथमा विभक्ति करके सि वचन का आगम करके उसकी ग-संज्ञा करते हैं। सूत्र 'भवतो भोतो' (२४२) के विद्यमान रहते हुए सूत्र 'भो गे तु' (२४३) से भवन्त शब्द का भो आदेश हो जाता है तथा 'सेसतो लोपं गसिपि' (२२०) से सि का लोप होकर उपर्युक्त उदाहरण बनता है। इसी प्रकार से और उदाहरणों की भी साधना है; केवल अपने अपने अनुसार थोड़ी सी भिन्नता विद्यमान है।]

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर आनेवाले सूत्र 'लिङ्गत्थे पठमा' से पठमा विभक्ति की अनुवृत्ति ग्रहण करने के लिए है।

## २८८. करणे ततिया ।२.६.१६।

करणकारके ततिया विभत्ति होति। अग्गिना कुटिं झापेति, मनसा चे पदुट्ठेन, मनसा चे पसन्नेन, कायेन कम्मं करोति।

२८८. करणकारक में तृतीया विभक्ति होती है। जैसे अग्गिना आदि।

## २८९. सहादियोगे च ।२.६.१७।

सहादियोगत्थे च[1] ततिया विभत्ति होति। सहा पि गग्गेन सङ्घो उपोसथं करेय्य, विना[2] गग्गेन[2], महता भिक्खुसङ्घेन सद्धिं, सहस्सेन समं मिता।

२८९. सह आदि शब्दों (सह सद्धिं, समं, नाना, विना, अलं आदि) तथा उनके अर्थ में (यदि सह आदि का अर्थ प्रकट किया जा रहा हो) भी तृतीया विभक्ति होती है। जैसे गग्गेन आदि।

[सहार्थ का उदाहरण—देवदत्तो राजगहं पाविसि कोकालिकेन पच्छासमणेन आदि; इस प्रकार अकारक में भी जहाँ उपर्युक्त निपातों का प्रयोग होता है, तृतीया विभक्ति होती है। क० व० में कहा गया है—"एवं करणत्थे ततिया विभत्तुप्पत्तिं दस्सेत्वा निपातपयोगे अकारके पि ततियाविभत्तुप्पत्तिं दस्सेतुं 'सहादियोगे च' इति वुत्तं।"

१. से०, सी०१ में नहीं। २-२. से० में नहीं; विना पि०—सी०१।

सूत्र में च शब्द के प्रयोग के सम्बन्ध में भी वहीं कहा गया है—"चसद्देन तेसं ( सहादियोगानं ) अत्थसम्भवे सति पि ततिया विभत्ति होती" ति।

## २९०. कत्तरि च ।२.६.१८।

कत्तरि च[1] ततिया विभत्ति होति। रज्जा हतो पोसो, सक्केन[2] दिन्नो वरो, अहिना दट्ठो नरो।

२९०. कर्ता में भी तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—रज्जा आदि।

[क० व० में सूत्र में च शब्द के ग्रहण के विषय में कहा गया है कि इससे इत्थंभूतलक्षण तथा क्रिया के अपवर्ग में, पुब्ब, सदिस, सम, कलह, निपुण, मिस्सक, सखिल आदि शब्दों के योग में, काल में, अध्वन् में, प्रत्यार्थ मे, कर्म के अर्थ में एवं पञ्चमी तथा सप्तमी के अर्थ में तृतीया विभक्ति होती है।

इत्थंभूतलक्षण का उदाहरण—यो पन भिक्खु ऊनपञ्चबन्धनेन पत्तेन अञ्ञं नवं पत्तं चेतापेय्य; सा काळी भिन्नेन सीसेन पग्घरन्तेन लोहितेन पटिविस्सकानं उज्झापेसी ति आदि।

क्रियापवर्ग का उदाहरण—एकाहेनेव बाराणसिं पायासि।

पुब्बादि योग के उदाहरण—मासेन पुब्बो, पितरा सदिसो, मातरा समो, असिना कलहो, वाचाय निपुणो, गुळेन मिस्सको, वाचाय सखिलो आदि। काल का उदाहरण—कालेन धम्मसाकच्छा। अध्वन् —योजनेन धावति। प्रत्यार्थ—मणिना मे अत्थो आदि। कर्म के अर्थ में—तिलेहि वपति खेत्ते, संविभजेथ नो रज्जेन आदि। पञ्चमी के अर्थ में—मुत्ता मयं तेन महासमणेन। सप्तमी के अर्थ में—दक्खिणेन विरूळ्हको।]

## २९१. हेत्वत्थे च ।२.६.१९।

हेत्वत्थे च ततिया विभत्ति होति। अन्नेन वसति, धम्मेन वसति, विज्जाय वसति, सक्कारेन वसति।

२९१. हेतु के अर्थ में भी तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—अन्नेन वसति आदि।

## २९२. सत्तम्यत्थे च ।२.६.२०।

सत्तम्यत्थे च ततिया विभत्ति होति। तेन कालेन, तेन समयेन, तेन खो पन समयेन।

---

1. च कारके—से०। २. यक्खेन—से०।

२९२. सप्तमी के अर्थ में भी तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—तेन कालेन आदि।

## २९३. येनङ्गविकारो ।२.६.२१।

येन ब्याधिमता अङ्गेन अङ्गिनो विकारो लक्खीयते[1] तत्थ तततिया[2] विभत्ति होति। अक्खिना काणो, हत्थेन कुणी[2], काणं पस्सति[3] नेत्तेन, पादेन खञ्जो, पिट्ठिया खुज्जो।

२९३. व्याधियुक्त जिस शरीरावयव से अङ्गी के शरीर का विकृतिभाव लक्षित होता है, वहाँ तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—अक्खिना काणो आदि।

## २९४. विसेसने च ।२.६.२२।

विसेसनत्थे च ततिया विभत्ति होति। गोत्तेन गोतमो नाथो, सुवण्णेन अभिरूपो, तपसा उत्तमो[4]।

२९४ विशेषण के अर्थ में भी तृतीया विभक्ति होती है। जैसे—गोत्तेन गोतमो आदि।

[ क० व०—"चग्गहणस्स च समुच्चयत्थत्ता दब्ब-गोत्त-नाम-जाति-सिप्प-वय-गुणभावेन विसेसनं वा पकति येभुय्येन दोणादिकं वा सब्बं सङ्गण्हाति"। ]

## २९५. सम्पदाने चतुत्थी ।२.६.२३।

सम्पदानकारके चतुत्थी विभत्ति होति। बुद्धस्स वा धम्मस्स वा सङ्घस्स वा दानं देति, दाता होति समणस्स वा ब्राह्मणस्स वा।

२९५. सम्प्रदान कारक में चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे—बुद्धस्स आदि में।

[ सूत्र में आये हुए चतुर्थी शब्द के विषय में क० व० में कहा गया है—"चतुत्थी ति योगविभागेन कत्वत्थे, कम्मत्थे, करणत्थे, निस्सक्कत्थे, छट्ठयत्थे, सत्तम्यत्थे, अच्चन्तसंयोगे चतुत्थी विभत्ति होति"। ऊपर सूत्र सं० २९१ 'हेत्वत्थे च' में जो 'च' शब्द का प्रयोग है वहाँ भी चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे—असक्कता धनञ्जयाय। यहाँ हेतु के अर्थ में तृतीया विभक्ति हुई है। कम्मत्थे—नरकाय नेति आदि। करणत्थे—अक्खराय मरणवण्णं संवण्णेति। निस्सक्कत्थे—

---

१. लक्खते—से०। २. कुणि—से०। ३. पस्सतु—गे०। ४ उत्तमो। चसद्दग्गहणं ततियग्गहणानुकड्ढनत्थं—सी०१, सी०२।

विरमथ आयस्मन्तो मम वचनाय। छट्ठयत्थे-महतो गणाय भत्ता। सत्तम्यत्थे—भगवतो सितपातुकम्माय। अच्चन्तसंयोगे—चिररत्ताय। ]

## २९६. नमोयोगादिस्वपि च ।२.६.२४।

नमोयोगादिस्वपि च चतुत्थी विभत्ति होति। नमो ते बुद्धवीरत्थु, सोत्थि पजानं, नमो करोहि नागस्स, स्वागतं ते महाराज।

चसद्दग्गहणं चतुत्थीग्गहणानुकड्ढनत्थं।

२९६. नमो आदि के योग में भी चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे—नमो ते आदि।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर आनेवाले सूत्र से चतुर्थी की अनुवृत्ति के ग्रहण के लिए है।

[ क० व० में अपि शब्द के सम्बन्ध में कहा गया है—"अपिग्गहणेन नमोयोगादिसु पि कत्थचि पटिसेधेति, नागस्सा ति खीणासवस्स।" ]

## २९७. अपादाने पञ्चमी ।२.६.२५।

अपादानकारके पञ्चमी विभत्ति होति। पापा चित्तं निवारये, अब्भा मुत्तो व चन्दिमा, भया मुच्चति सो नरो।

२९७. अपादान कारक में पञ्चमी विभक्ति होती है। जैसे—पापा चित्तं आदि।

[ 'दूरन्ति ··सु च' ( २७७ ) सूत्र में आये हुए च शब्द के बल से कर्म तथा करण के अर्थ में भी पञ्चमी विभक्ति होती है। कर्म के अर्थ में—अपसालाय। करण के अर्थ में—थोकाय मुच्चति सतस्मा बद्धो नरो। ( उपर्युक्त सूत्र पर क० व० ) ]

## २९८. कारणत्थे च ।२.६.२६।

कारणत्थे च पञ्चमी विभत्ति होति। अननुबोधा अप्पटिवेधा चतुन्नं अरियसच्चानं यथाभूतं अदस्सना।

चसद्दग्गहणं पञ्चमीग्गहणानुकड्ढनत्थं।

२९८. कारण के अर्थ में भी पञ्चमी विभक्ति होती है। जैसे—अननुबोधा आदि।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर वाले सूत्र से पञ्चमी की अनुवृत्ति के ग्रहण के लिए है।

## २९९. कम्मत्थे दुतिया ।२.६.२७।

कम्मत्थे दुतिया विभत्ति होति। रथं करोति, कटं करोति, छत्तं करोति, धम्मं सुणाति, बुद्धं पूजयति[1], वाचं भासति, तण्डुलं पचति, चोरं घातेति, गवं हन्ति[2], वीहयो लुनाति।

२९९. कर्म के अर्थ में द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—कटं करोति आदि।

## ३००. कालद्धानमच्चन्तसंयोगे ।२.६.२८।

कालद्धानमच्चन्तसंयोगे दुतिया विभत्ति होति। मासमधीते, योजनं कलहं करोन्तो गच्छति।

अच्चन्तसंयोगे ति किमत्थं? संवच्छरे भुञ्जति।

३००. काल तथा अध्वन् के अत्यन्त संयोग में द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—मासमधीते ( काल का अत्यन्त संयोग ), योजनं कलहं करोन्तो ( अध्वन् का अत्यन्त संयोग )।

अत्यन्त संयोग में कहने का क्या तात्पर्य? संवच्छरे भुञ्जति के लिए।

## ३०१. कम्मप्पवचनीययुत्ते[3] ।२.६.२९।

कम्मप्पवचनीययुत्ते दुतिया विभत्ति होति। तं खो पन भवन्तं[4] गोतमं एवं कल्याणो कित्तिसद्दो अब्भुग्गतो, पब्बजितमनुपब्बजिंसु।

३०१. कर्मप्रवचनीय के योग में द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—तं भवन्तं गोतमं एवं कल्याणो कित्तिसद्दो अब्भुग्गतो आदि।

[ क० व०—"कम्मं पवुच्चति इमेही ति कम्मप्पवचनीया। के ते? अभि-अनु इच्चादयो। तेहि युत्तं ति कम्मप्पवचनीययुत्तं, तस्मिं। तं खो पन भवन्तं गोतमं एवं कल्याणो कित्तिसद्दो अब्भुग्गतो ति एत्थ तं खो पन भवन्तं गोतमं ति साम्यत्थे दुतियावचनं; तस्स पन भोतो गोतमस्स एवं कल्याणो कित्तिसद्दो अब्भुग्गतो इच्चत्थो। एत्थ च तं खो पन भवन्तं गोतमं एवं कल्याणो कित्तिसद्दो अब्भुग्गतोति पदसमुदायो इत्थम्भूतक्खानं; इत्थम्भूतेन कित्तिसद्देन सह चरितत्ता भगवा पि इत्थम्भूतत्थो, अभिसद्दो कम्मप्पवचनीयो; तेन युत्तत्ता इत्थम्भूतक्खाने भवन्तं गोतमं ति पदे साम्यत्थे दुतिया, तस्स पन भोतो गोतमस्सा ति

---

१. पूजेति—से०। २. हनति—से०। ३. ०च—सी०२। ४. भगवन्तं—से०, सी०२।

अत्थो। पब्बजितमनुपब्बजिंसू ति एत्थ बोधिसत्ते पब्बजिते तं अनुलक्खणं कत्वा पब्बजिंसु इच्चत्थो, लक्खणवाचकेन कम्मप्पवचनीयभूतेन अनुसद्देन युत्तत्ता सत्तम्यत्थे दुतिया।" ]

## ३०२. गतिबुद्धिभुजपठहरकरसयादीनं कारिते वा।२.६.३०।

गति-बुद्धि-भुज-पठ-हर-कर सयादीनं धातूनं[1] पयोगे[1] कारिते सति दुतिया विभत्ति होति वा। पुरिसो पुरिसं गामं[2] गमयति, पुरिसो पुरिसेन वा, पुरिसो[3] पुरिसस्स वा[3]; एवं बोधयति, भोजयति, पाठयति, हारयति, कारयति, सयापयति[4]—एवं सब्बत्थ कारिते।

३०२. गति, बुद्धि, भुज, पठ, हर, कर, सय आदि धातुओं के प्रयोग में कारित अर्थ ( प्रेरणार्थ ) होने पर विकल्प से द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—पुरिसो पुरिसं गामं गमयति; विकल्प से पुरिसो पुरिसेन ( तृतीया ), पुरिसो पुरिसस्स ( षष्ठी )। इस प्रकार से बोधयति भोजयति आदि प्रेरणार्थकों सभी जगह विकल्प से द्वितीया होती है।

[ क० व०—"पुब्बसुत्तेनेव सिज्झनतो इमस्सुच्चारणं विकप्पनत्थं, तेन पुरिसो पुरिसं कम्मं कारेती ति एत्थ दुतिया विभत्ति, पुरिसेना ति एत्थ 'कत्तरि चे' ति सुत्ते चसद्देन कम्मत्थे ततिया विभत्ति च, पुरिसस्सा ति एत्थ 'दुतिया पञ्चमीनञ्च' ति सुत्तेन कम्मत्थे छट्ठी विभत्ति होती ति—अयं रूपसिद्धिकारकस्स बुद्धप्पियाचरियस्स मति।

अथवा इमिना सुत्तेन पुरिमसुत्तं विकप्पेति। इध वासद्दो अधिको ति वासद्देन कम्मसञ्ञं बाधेत्वा तेन पुरिसेन तस्स पुरिसस्सा ति एतेसु कत्तुसञ्ञं कत्वा कत्तरि ततिया विभत्ति 'निद्धारणे च' इति सुत्ते च सद्देन कत्तत्थे छट्ठी च होति। विधिसुत्ते वासद्देन कम्मसञ्ञं बाधेत्वा सञ्ञासुत्ते वासद्देन पि विभत्तिविधानं विदधाती ति अयं ञ्यासाचरियस्स मति; वुत्तञ्च—फलक्रियाय कत्ता पि अञ्ञथानुप्पत्तितो ति। वाविधानतो ति 'गतिबुद्धि''' वा' ति सुत्ते वासद्दस्स विधानतो फलक्रियाय कत्ता ति पि कारेती ति एत्थ फलभूतकरणक्रियाय कत्ता ति होति अञ्ञथानुप्पत्तितो पि फलभूतकरणक्रियाय अपेक्खभावे सति कम्मभावेन अनुप्पत्तितो फलक्रियाय कत्ता पि होती ति अत्थो। ]

---

१. सी०१, सी०२ में नहीं। २. सी०२ में नहीं। ३–३. सी०१, सी०२ में नहीं। ४. सायपति—से०।

## ३०३. सामिस्मिं छट्ठी ।२.६.३१।

सामिस्मिं छट्ठी विभत्ति होति । तस्स भिक्खुनो पटिविंसो[1], तस्स भिक्खुनो मुखं, तस्स भिक्खुनो पत्तचीवरं ।

३०३ स्वामी में षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे—तस्स भिक्खुनो पटिविंसो आदि ।

## ३०४. ओकासे सत्तमी ।२.६.३२।

ओकासकारके सत्तमी विभत्ति होति । गम्भीरे ओदकण्णवे[2], पापस्मि रमति[3] मनो, भगवति ब्रह्मचरियं वुस्सति[4] कुलपुत्तो ।

३०४. अवकाश ( स्थान ) द्योतक हो तो कारक में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—गम्भीरे ओदकण्णवे आदि ।

## ३०५. सामिस्सराधिपतिदायादसक्खिपतिभू-[5] पसूतकुसलेहि च ।२.६.३३।

सामि-इस्सर-अधिपति-दायाद-सक्खि-पतिभू-पसूत-कुसल इच्चेतेहि पयोगेहि[6] छट्ठी विभत्ति होति सत्तमी च । गोणानं सामी, गोणेसु[7] सामी; गोणानं इस्सरो[7], गोणेसु इस्सरो; गोणानं अधिपति, गोणेसु अधिपति; गोणानं दायादो, गोणेसु दायादो, गोणानं सक्खि, गोणेसु सक्खि; गोणानं पतिभू, गोणेसु पतिभू ; गोणानं पसूतो, गोणेसु पसूतो, गोणानं कुसलो, गोणेसु कुसलो ।

३०५. सामी, इस्सर, अधिपति, दायाद, सक्खि, पतिभ, पसूत, कुसल इन शब्दों के योग में षष्ठी तथा सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—गोणानं सामी ( षष्ठी का उदाहरण ), गोणेसु सामी ( सप्तमी का उदाहरण ) ।

## ३०६. निद्धारणे च ।२.६.३४।

निद्धारणत्थे[8] च[9] छट्ठी विभत्ति होति सत्तमी च । कण्हा गावीनं सम्पन्नखीरतमा, कण्हा गावीसु सम्पन्नखीरतमा, सामा नारीनं दस्सनीयतमा, सामा नारीसु दस्सनीयतमा; मनुस्सानं खत्तियो सूरतमो, मनुस्सेसु

---

१. पटिविंसं—से० । २. ओदवन्तिके—सी०१, सी०२ । ३. रमती—सी०२ । ४. वसति—से०, सी०१ । ५. ०प्पभूत—से० । ६. पयोगे- सी०१; योगे सति—से० । ७-७ से० में नहीं । ८. निद्धारणे—से०, सी०१ । ९. सी०१ में नहीं ।

खत्तियो सूरतमो; पथिकानं धावन्तो[1] सीघतमो, पथिकेसु धावन्तो सीघतमो।

३०६. निर्धारण के अर्थ में षष्ठी तथा सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—कण्हा गावीनं ( षष्ठी का उदाहरण ); गावीसु ( सप्तमी का उदाहरण ) सम्पन्नखीरतमा आदि।

## ३०७. अनादरे च ।२.६.३५।

अनादरे च[2] छट्ठी विभत्ति होति सत्तमी च। रुदतो दारकस्स पब्बजि, रुदन्तस्मि दारके पब्बजि।

चसद्दग्गहणं छट्ठीसत्तमीग्गहणानुकड्ढनत्थं।

३०७ अनादर के प्रदर्शन में भी षष्ठी तथा सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—रुदतो दारकस्स ( षष्ठी का उदाहरण ), रुदन्तस्मि दारके ( सप्तमी का उदाहरण )।

( सूत्र में ) 'च' शब्द का ग्रहण षष्ठी तथा सप्तमी के ग्रहण की अनुवृत्ति के लिए है।

## ३०८. क्वचि दुतिया छट्ठीनमत्थे ।२.६.३६।

छट्ठीनमत्थे क्वचि दुतिया विभत्ति होति। अपिस्सु मं अग्गिवेस्सन तिस्सो उपमायो पटिभंसु।

३०८. षष्ठी के अर्थ में कहीं कहीं द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—अपिस्सु मं आदि। ( यहाँ पर मय्हं के स्थान पर मं का प्रयोग हुआ है। )

## ३०९. ततियासत्तमीनञ्च ।२.६.३७।

ततियासत्तमीनं अत्थे क्वचि दुतिया विभत्ति होति। सचे मं समणो गोतमो नालपिस्सति, त्वञ्च मं नाभिभासिस; एवं ततियत्थे।

पुब्बण्हसमयं निवासेत्वा, एकं समयं भगवा; एवं सत्तम्यत्थे।

३०९. तृतीया तथा सप्तमी के अर्थ में कहीं कहीं द्वितीया विभक्ति होती है। जैसे—सचे मं··· ( तृतीया के अर्थ में ); पुब्बण्हसमयं निवासेत्वा ( सप्तमी के अर्थ में )।

---

१. धवन्तो—से०। २. से०, सी०१ में नहीं।

## ३१०. छट्ठी च ।२.६.३८।

ततियासत्तमीनं च[1] अत्थे क्वचि छट्ठी विभत्ति होति। कतो[2] मे कल्याणो[3], कतं मे पापं—एवं ततियत्थे, कुसला नच्चगीतस्स सिक्खिता चतुरित्थियो, कुसलो त्वं रथस्स अङ्गपच्चङ्गानं—एवं सत्तम्यत्थे।

क्वची ति किमत्थं? देसितो आनन्द मया धम्मो च[4] विनयो च पञ्ञत्तो[4], आनन्दो अत्थेसु विचक्खणो।

३१०. तृतीया तथा सप्तमी के अर्थ में कहीं कहीं षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे—कतो में कल्याणो आदि ( तृतीया के अर्थ में षष्ठी के उदाहरण ); कुसला-नच्चगीतस्स आदि ( सप्तमी के अर्थ में षष्ठी के उदाहरण )।

कहीं कहीं कहने का क्या तात्पर्य? देसितो आनन्द मया धम्मो आदि के लिए।

## ३११. दुतियापञ्चमीनञ्च ।२.६.३९।

दुतियापञ्चमीनं च[1] अत्थे क्वचि छट्ठी विभत्ति होति। तस्स भवन्ति वत्तारो, सहसा[5] तस्स[6] कम्मस्स कत्तारो—एवं दुतियत्थे।

अस्सवनता धम्मस्स परिहायन्ति, किन्नु खो अहं तस्स सुखस्स[7] *भायामि, सब्बे तसन्ति दण्डस्स; सब्बे भायन्ति मच्चुनो, भीतो चतुन्नं* आसिविसानं[8] नागानं[9], भायामि घोरविसस्स नागस्स—एवं पञ्चम्यत्थे।

३११. द्वितीया तथा पञ्चमी के अर्थ में कहीं कहीं षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे—तस्स भवन्ति वत्तारो आदि ( द्वितीया के अर्थ में षष्ठी के उदाहरण ); अस्सवनता धम्मस्स परिहायन्ति आदि ( पञ्चमी के अर्थ में षष्ठी के उदाहरण )।

## ३१२. कम्मकरणनिमित्तत्थेसु सत्तमी ।२.६.४०।

कम्मकरणनिमित्तत्थेसु सत्तमी विभत्ति होति। सुन्दरावुसो इमे आजीवका[10] भिक्खूसु अभिवादेन्ति—एवं कम्मत्थे।

---

१. से०, सी०१ में नहीं। २. कतं—से०। ३. कल्याणं—से०। ४—४. सी०१, से० में नहीं। ५. से० में नहीं। ६. सी०१ में नहीं। ७. से० में नहीं। ८. आसीविसानं—से०। ९. घोरविसानं—सी०१। १०. आजीविका—से०, सी०१।

हत्थेसु पिण्डाय चरन्ति, पत्तेसु पिण्डाय चरन्ति, पथेसु गच्छन्ति[1]—एवं करणत्थे।

दीपी चम्मेसु[2] हञ्ञते, कुञ्जरो दन्तेसु हञ्ञते—एवं निमित्तत्थे।

३१२. कर्म, करण तथा निमित्त के अर्थ में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—सुन्दरावुसो इमे आजीवका भिक्खुसु अभिवादेन्ति (कर्म के अर्थ में सप्तमी का उदाहरण), हत्थेसु पिण्डाय चरति आदि (करण के अर्थ में सप्तमी के उदाहरण), दीपी चम्मेसु हञ्ञते आदि (निमित्त के अर्थ में सप्तमी के उदाहरण)।

## ३१३. सम्पदाने च।२.६.४१।

सम्पदाने च सत्तमी विभत्ति होति। सङ्घे दिन्नं महप्फलं, सङ्घे गोतमि देहि, सङ्घे दिन्ने अहञ्चेव पूजितो भविस्सामि।

३१३. सम्प्रदान के अर्थ में भी सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे - सङ्घे दिन्नं महप्फलं आदि।

## ३१४. पञ्चम्यत्थे च।२.६.४२।

पञ्चम्यत्थे च सत्तमी विभत्ति होति। कदलीसु गजे रक्खन्ति।

३१४. पञ्चमी के अर्थ में भी सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—कदलीसु गजे रक्खन्ति।

## ३१५. कालभावेसु च।२.६.४३।

कालभावेसु च कत्तरि पयुज्जमाने सत्तमी विभत्ति होति। पुब्बण्हसमये गतो, सायण्हसमये आगतो, भिक्खुसङ्घेसु भोजियमानेसु गतो, भुत्तेसु आगतो, गोसु दुय्हमानासु गतो दुद्धासु आगतो।

३१५. काल अर्थ में तथा क्रिया के द्वारा क्रियान्तर के उपलक्षण में कर्ता के प्रयुज्यमान होने पर सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—पुब्बण्हसमये गतो, भिक्खुसङ्घेसु भोजियमानेसु गतो आदि।

[रूप०—"कालो नाम निमेस-खण-लव-मुहुत्त-पुब्बण्हादिको; भावो नाम किरिया, सा चेत्थ किरियन्तरूपलक्खणा व अधिप्पेता। तस्मिं कालत्थे च भावलक्खणे भावत्थे च लिङ्गम्हा सत्तमी विभत्ति होति। काले—पुब्बण्हसमये गतो"। भावेन भावलक्खणे—भिक्खुसङ्घेसु भोजियमानेसु गतो""।

क०व०—"कालत्थेव भावेन भावलक्खणेव सत्तमी विभत्ति होती त्यत्थो। काले—पुब्बण्हसमये गतो"। भावेन भावलक्खणे—भिक्खुसङ्घेसु भोजियमानेसु

१. चरन्ति—से०। २. चम्मे—सी०१।

गतो ''' । तत्थ च भावेन भावलक्खणे लक्खणं लक्खणवन्तो लक्खयं लक्खय-वन्तो ति चत्तारि अङ्गानि होन्ति । तेसु भोजियमानेसू ति लक्खणं, भिक्खुसङ्घेसू ति लक्खणवन्तो, गतो ति लक्खयं, जनो ति लक्खयवन्तो । एवं सेसेसू पि । एत्थ च लक्खणं किरियाय भावप्पधानतो इमिना सुत्तेन सत्तमी भवति, भोजियमानेसु इति इदं; तस्मिं सिद्धे तेन सहचरितत्ता तेनेव सुत्तेन लक्खणवन्तो पि सिज्झति तथा भिक्खुसङ्घेसू ति । एवं सेसेसू पि''। ]

## ३१६. उपाध्यधिकिस्सरवचने ।२.६.४४।

उप-अधि इच्चेतेसं पयोगे अधिकिस्सरवचनेसु[1] सत्तमी विभत्ति होति । उप खारिया[2] दोणो, उप निक्खे कहापणं, अधि ब्रह्मदत्ते[3] पञ्चाला, अधि नच्चेसु[4] गोतमी, अधि देवेसु बुद्धो ।

३१६. उप तथा अधि के प्रयोग में अधिक और ईश्वर ( अधिपति ) का कथन अभिप्रेत हो तो सप्तमी विभक्ति होती है । जैसे— उप खारियं दोणो, अधि ब्रह्मदत्ते पञ्चाला आदि ।

## ३१७. मण्डितुस्सुक्केसु[5] ततिया च ।२.६.४५।

मण्डित-उस्सुक्क इच्चेतेस्वत्थेसु च[6] ततिया विभत्ति होति सत्तमी च । ञाणेन पसीदितो, ञाणस्मिं वा[7] पसीदितो: ञाणेन उस्सुक्को, ञाणस्मिं वा[7] उस्सुक्को, तथागतो वा तथागतगोत्तो वा तथागतसावको[7] वा[7] ।

इति[9] नामकप्पे कारकप्पो छट्ठो कण्डो[9] ।

३१७. मण्डित तथा उत्सुक अर्थों में तृतीया अथवा सप्तमी ( दोनों ) विभक्तियाँ होती हैं । जैसे— ञाणेन पसीदितो ( मण्डित अर्थ में तृतीया का उदाहरण ), ञाणस्मिं पसीदितो ( मण्डित अर्थ में सप्तमी का उदाहरण ); ञाणेन, ञाणस्मिं वा उस्सुक्को ( उत्सुक अर्थ में तृतीया तथा सप्तमी के उदाहरण ) ।

[ "मण्डितसद्दो पसन्नत्थो पसन्नत्थवाचको, उस्सुक्कसद्दो सईहत्थो" ( रूप०, सू० ३१४ ) । ]

नामकल्प में कारककल्प नामक षष्ठ काण्ड समाप्त ।

---

१. ०वचने—से० । २. खारियं—से० । ३. ब्रह्मदत्तेसु—सी०२ । ४. नच्चे-से० । ५. ०स्सुक्केसु-से० । ६. सी०१ में नहीं । ७. से०, सी०१ में नहीं । ८-८. से० में नहीं । ९-९. इति कारककप्पे छट्ठो कण्डो—से०, सी०१ ।

## (७) सत्तमो कण्डो

## ( समासकप्पो )

### ३१८. नामानं समासो युत्तत्थो ।२७.१।

तेसं नामानं पयुज्जमानपदत्थानं यो युत्तत्थो सो समाससञ्ञो होति। कठिनस्स दुस्सं कठिनदुस्सं, आगन्तुकस्स भत्तं आगन्तुकभत्तं, जीवितं च तं इन्द्रियं चा ति जीवितिन्द्रियं, समणो[1] च ब्राह्मणो[2] च समण-ब्राह्मणा, सारिपुत्तो च मोग्गल्लानो च सारिपुत्तमोग्गल्लाना, ब्राह्मणो[3] च गहपतिको[3] च ब्राह्मणगहपतिका।

नामानमिति किमत्थं? देवदत्तो पचति।

युत्तत्थो ति किमत्थं? भटो रञ्ञो पुत्तो देवदत्तस्स।

समास इच्चनेन कत्थो? "क्वचि समासन्तगतानमकारन्तो" (३३९)।

३१८. उन नामों का (अर्थात्) प्रयुज्यमान पदार्थों का युक्तार्थ समाससंज्ञक होता है। जैसे—कठिनदुस्सं आदि।

नामों के कहने का क्या तात्पर्य? देवदत्तो पचति उदाहरण के लिए।

[क० व०—"देवदत्तो पचती त्यादिसु सति पि युत्तत्थभावे सब्बेसं नामपदानञ्चेव अभावा इमिना सुत्तेन युत्तत्थसमासो न होती ति आपनत्थं नामानमिति वुत्तं।"]

युक्तार्थ कहने का क्या तात्पर्य? भटो रञ्ञो आदि के लिए।

[क० व०—"भटो रञ्ञो पुत्तो देवदत्तस्सा त्यादिसु सन्तेसु पि नामेसु भटो ति च रञ्ञो ति च पुत्तो ति च पदानं असम्बन्धत्ता युत्तत्थाभावतो इमिना युत्तत्थसमासो न होती ति आपनत्थं युत्तत्थो ति पदं वुत्तं।"]

समास (के कहने) से क्या तात्पर्य? सूत्र (३३९) के लिए।

[क० व०—"समासो इति अनेन सञ्ञाकरणेन क्व कतरस्मिं सुत्तपदेसे कत्थो पयोजनं भवति? 'क्वचि समासन्तगतानमकारन्तो' त्यादिसु सुत्तपदेसेसु समास इति वोहारपयोजनं भवति, सब्बसाधारणविधिदस्सनत्थं।"]

[रूपसिद्धि में उपर्युक्त सूत्र का यह व्याख्यान प्रस्तुत किया गया है :—"तेसं नामानं पयुज्जमानपदत्थानं यो युत्तत्थो सो समाससञ्ञो होति; तदञ्ञं वाक्य-

---

१. समणा—सी०१, सी०२। २. ब्राह्मणा—सी०१, सी०२। ३. गहपतिका—सी०१, सी०२।

मिति रूळ्हं। नामानि स्यादिविभत्यन्तानि। समस्सते ति समासो, सङ्खिपीयती ति अत्थो। वुत्तं हि—

> 'समासो पदसङ्खेपो पदप्पच्चयसंहितं।
> तद्धितं नाम होतेवं विञ्ञेय्यं तेसमन्तरं' ॥ति॥

दुविधञ्चस्स समसनं—सद्दसमसनमत्थसमसनञ्च। तदुभयम्पि लुत्तसमासे परिपुण्णमेव लब्भति। अलुत्तसमासे पन अत्थसमसनमेव विभत्तिलोपाभावतो। तत्थ पि वा एकपदत्तूपगमनतो दुविधम्पि लब्भतेव। द्वे हि समासस्स पयोजनानि—एकपदत्तमेकविभत्तित्तञ्च। युत्तो सङ्गतो सम्बन्धो वा अत्थो यस्स सोयं युत्तत्थो। एतेन सङ्गतत्थेन युत्तत्थवचनेन भिन्नत्थानं एकत्थभावो समासलक्खणं ति वुत्तं होति। एत्थ च नामानं ति वचनेन देवदत्तो पचती ति आदिसु आख्यातेन समासो न होती ति दस्सेति। सम्बन्धत्थेन युत्तत्थग्गहणेन पन भटो रञ्ञो पुत्तो देवदत्तस्सा ति आदिसु अञ्ञमञ्ञानपेक्खेसु, देवदत्तस्स कण्हा दन्ता ति आदिसु च अञ्ञमञ्ञसापेक्खेसु अयुत्तत्थताय समासो न होती ति दीपेति।" ]

क० व० में भी इस सू० की विस्तृत रूप से व्याख्या की गई है। उसके कुछ आवश्यक अंश यहाँ पर दिए जा रहे हैं :—

नाम के विषय में वहाँ उल्लेख है—

"अत्थेसु नमन्ती ति नामानि, अथ वा अत्थे नामेन्ती ति नामानि; यदा हि रुक्खादिकं अत्थं पठमं जानित्वा पच्छा रुक्खं ति वोहरन्ति तदा अत्थेसु नमन्ति नाम; यदा पठमं रुक्खं ति सद्दं सुत्वा पच्छा तेन सद्देन अत्थं जानन्ति तदा अत्थे नामेन्ति नाम।"

यहाँ पर नाम शब्द का जो बहुवचन में व्यवहार हुआ है, उसके सम्बन्ध में कहते हैं :—

पञ्चविधा नामानि। वुत्तञ्च :—

> 'नामनामं सब्बनामं समासं तद्धितं तथा।
> कितनामञ्च नामञ्ञु नामं पञ्चविधं वदे' ॥ति॥

तत्थ नामनामं नाम उपसग्गनिपाता; सब्बनामं नाम सब्ब कतर कतम उभय इतर अञ्ञ अञ्ञतर अञ्ञतम पुब्ब अपर दक्खिण उत्तर अञ्ञ य त एत इम अमु किं तुम्ह अम्ह एकादिका याव असङ्खेय्यसङ्ख्या सद्दा व।...

सब्बं हि समासपदं समासनामं, सब्बं तद्धितपदं तद्धितनामं, सब्बं कितकपदं कितकनामं; तेसं पञ्चन्नं नामानं समासीयती ति समासो, सङ्खिपीयती ति अत्थो।"

यहाँ पर भी समास के दो प्रकारों का उल्लेख है—"सद्दसमासअत्थसमासवसेन दुविधो समासो।"

युत्तत्थो के सम्बन्ध में कहा गया है—"युत्तो अत्थो युत्तत्थो, युत्तो अत्थो यस्स सोयं युत्तत्थो' 'कस्मा 'नामानं युत्तत्थो समासो'ति अवत्वा 'नामानं समासो युत्तत्थो' ति वुत्तं ? योगविभागत्थं। तेन किं सिज्झति ? अपुनगेय्या गाथा अचन्दमुल्लोकिकानि मुखानि असद्धभोजी अलवणभोजी त्यादीनं अयुत्तत्थसमासता सिज्झति। अपुनगेय्या ति एत्थ हि अकारो पुनसद्दत्थं न पटिसेधेति, गेय्यसद्दत्थमेव पटिसेधेति; तस्मा अकारस्स अत्थेन पुनसद्दत्थो न समिज्झति, गेय्यसद्दत्थेनेव समिज्झति, तेन अयुत्तत्तो भवति। एवं सेसेसु पि अयुत्तत्थसमास-उदाहरणेसु।"

मोग्गल्लान ने समास के विषय में 'स्यादि स्यादिनेकत्थं' (३.१) सूत्र दिया है। इसकी वृत्ति है—'स्याद्यन्तं स्याद्यन्तेन सहेकत्थं होती ति। इदमधिकतं वेदितब्बं; सो च भिन्नत्थानमेकत्थीभावो समासो ति वुच्चते' (अर्थात् स्याद्यन्त शब्द स्याद्यन्त शब्द के साथ एकार्थ होते हैं। यह अधिकार सूत्र है। यह, भिन्न अर्थों का एकार्थ हो जाना समास कहा जाता है)। इसकी व्याख्या करते हुए मोग्गल्लानपञ्जिका में कहा गया है—"राजपुरिसादो वुद्धिया पविभज्ज, यानि पदानि पुथगत्था ति पकप्पितानि 'राज स' 'पुरिस सि' इच्चादीनि, तेसम्पुथगत्थानं भिन्नत्थानमेकत्थीभावो साधारणत्थता विसेसनस्स सकत्थपरिच्चागेन विसेस्से वुत्तियं सम्पज्जते, ततो चेकत्थीभवनं समसनमिति कत्वा अनुगतत्थताय समासो ति वुच्चते"। इसके पश्चात् यहाँ भी समास वृत्ति आदि के सम्बन्ध में महाभाष्य (पातञ्जल) का ही शास्त्रार्थ दिया हुआ है, जिसे यथास्थान उपस्थित किया जायेगा।

कच्चायनभेद में समास के सम्बन्ध में कहा गया है—

"समासीयन्ति नामानि नामानं समसनं तथा।
समासो नाम विञ्ञेय्यो समसनवसेकधा॥"

पाणिनीय व्याकरण परम्परा में समास की परिभाषा दी गई है—"समसनं समासः। भावे घञ्। अनेकस्य पदस्य एकपदीभवनमित्यर्थ इत्येके" (तत्त्वबोधिनी टीका, सि० कौ० पर, पृ० १६०)। पर इसके साथ ही समास की सीमा 'समर्थः

पदविधिः' (अ० २।१।१) सूत्र से निर्धारित होती है। 'विधि' की व्युत्पत्ति है—"विधीयते विधिरिति। किं पुनर्विधीयते ? समासो, विभक्तिविधानं, पराङ्गवद्भावश्च" (२।१।१ पर महाभाष्य)। सामर्थ्य के सम्बन्ध में कहा गया है—"तत्रैकार्थीभावः सामर्थ्यं परिभाषा चेदेवं सूत्रमभिन्नतरकं भवति ··· किं समर्थं नाम ? पृथगर्थानामेकार्थीभावः समर्थवचनम्। पृथगर्थानां पदानामेकार्थीभावः समर्थमित्युच्यते" (उपर्युक्त सूत्र पर महा०)। 'समर्थः पदविधिः' का यह तात्पर्य है कि पदविधि समर्थाश्रित ही है, अर्थात् जहाँ सामर्थ्य नहीं रहेगा, वहाँ यह नहीं होगी।

महाभाष्य में समास की चर्चा वृत्ति के अन्तर्गत की गई है। वृत्ति का व्याख्यान उपर्युक्त सूत्र 'समर्थः पदविधिः' के प्रसङ्ग में हुआ है। महाभाष्यकार ने वृत्ति की यह परिभाषा दी है—'परार्थाभिधानं वृत्तिः'। भिन्न-भिन्न अर्थवाले पदों का जहाँ पर एकार्थीभाव होता है, वहीं वृत्ति होती है। कैयट ने महाभाष्य पर लिखी गई अपनी प्रदीप नामक टीका में इसे और स्पष्ट करते हुए लिखा है—"परस्य शब्दस्य योऽर्थस्तस्याभिधानं शब्दान्तरेण यत्र सा वृत्तिरित्यर्थः। अर्थात् जिसमें दूसरे शब्द के अर्थ का दूसरे शब्द के द्वारा कथन हो, वही वृत्ति है। उदाहरणस्वरूप 'राजपुरुषः' में पुरुष शब्द का अर्थ राजन् शब्द द्वारा कथित है।

आगे चलकर महाभाष्यकार ने स्वयं यह प्रश्न उठाया है कि यदि हम वृत्ति की उपर्युक्त परिभाषा को स्वीकार कर लें तो यह समस्या सामने आती है कि इस स्थिति में वृत्ति जहत्स्वार्था होगी या अजहत्स्वार्था ? अर्थात् जो शब्द दूसरे शब्द के अर्थ का कथन करता है, वह क्या अपने अर्थ का बिल्कुल छोड़ देता है, अथवा नहीं छोड़ता है। यदि हम जहत्स्वार्था के पक्ष को मानें, अर्थात् यह स्वीकार कर लें कि वह अपने अर्थ को बिल्कुल छोड़ देता है, तब तो 'राजपुरुषः' उदाहरण में 'राजन्' शब्द ने अपने अर्थ को बिल्कुल ही छोड़कर 'पुरुष' शब्द के अर्थ को प्रकट किया है, यह मानना पड़ेगा। उसी अवस्था में 'राजपुरुष' को लाओ तथा 'पुरुष' को लाओ, इन दोनों वाक्यों के अर्थ में कोई भी अन्तर नहीं विद्यमान रहेगा। इस शङ्का का समाधान महाभाष्यकार ने तीन प्रकार से किया है :—

(क) वह अपने उतने ही अर्थ को छोड़ता है जो परार्थविरोधी है, सम्पूर्ण को नहीं। उस अवस्था में वह दूसरे शब्द के अर्थ का विशेषण बन जाता है

और इसी से यह कहा जाता है कि वह अपने अर्थ को छोड़कर दूसरे के अर्थ को प्रकाशित करता है। इसकी पुष्टि में एक दृष्टान्त भी दिया गया है और वह बढ़ई का है। यदि बढ़ई राजा के किसी अन्य कार्य में लगा दिया जाय तो उतने समय के लिए वह अपना बढ़ई का काम छोड़ देगा; परन्तु हिचकी लेना, श्वास लेना तथा देह खुजलाने इत्यादि कार्यों को वह नहीं छोड़ेगा, क्योंकि ये सब कार्य राजा के कार्य के विरोधी नहीं हैं। इसी तरह 'राजपुरुष:' में राजन् शब्द भी अपने परार्थविरोधी अर्थ को छोड़कर पुरुष के विशेषण के रूप में रहता है तथा इस प्रकार से रहते हुए वह पुरुष के अर्थ का कथन करता है।

( ख ) शब्द अपने अर्थ को बिल्कुल छोड़ देता है, पर उसके अस्तित्वमात्र से उसके अर्थ की वहाँ पर आनुमानिक प्रतीति होती है। जिस प्रकार से बेला के पुष्पों के दोने में से यदि हम बेला के पुष्पों को निकाल लें, तब भी उनकी सुगन्धमात्र से उन भूतपूर्व पुष्पों के अस्तित्व का अनुमान करके, वह उन्हीं पुष्पों का दोना ( अर्थात् बेला का दोना ) ही कहलाता है; उसी प्रकार 'राजपुरुषः' में यद्यपि 'राजन्' शब्द ने अपने अर्थ को बिल्कुल छोड़ दिया है तथापि उस शब्द के अस्तित्वमात्र से उसके अर्थ की वहाँ पर आनुमानिक प्रतीति हो जाती है।

( ग ) 'समर्थ: पदविधि:' इस नियम के अनुसार वृत्ति का अवलम्ब सामर्थ्य पर ही है और सामर्थ्य भेद तथा संसर्ग का मेल ही है। अत: शब्द अपने अर्थ को दूसरे शब्द में अन्तर्हित करके ही छोड़ता है। 'राजपुरुष:' में राजन् तथा पुरुष ये दोनों शब्द एक दूसरे को व्यवच्छिन्न करते हैं, अर्थात् वह पुरुष जो राजा का ही हो तथा राजा की कोई अन्य वस्तु न हो, प्रत्युत पुरुष ही हो। व्यवच्छिन्न करने के बाद यदि राजन् शब्द अपने अर्थ को छोड़ देता है तो भले ही छोड़ दे, पर उसके कारण जो अर्थ पहले प्राप्त हो जाता है, वह इधर उधर नहीं होता है। इससे यही निष्कर्ष निकला कि समास में भी राजन् शब्द अपने भूतपूर्व अर्थ के द्योतक-मात्र के रूप में विद्यमान रहता है।

यहाँ तक जहत्स्वार्था-पक्ष का व्याख्यान है।

अजहत्स्वार्थावृत्ति-पक्ष के अनुसार कोई शब्द समास में भी अपने अर्थ को नहीं छोड़ता है। इसमें दृष्टान्त यह है कि जिस प्रकार एक बार भिक्षा प्राप्त किए भिक्षु को यदि दूसरी भिक्षा मिले, तो वह पहली भिक्षा को नहीं छोड़ देता है, यही बात 'राजपुरुष:' में राजन् शब्द के सम्बन्ध में भी है। इस प्रकार वृत्ति की चर्चा महाभाष्य में विस्तृत रूप से प्रस्तुत है। यह कच्चायनन्यास तथा मोग्गल्लानपञ्चिका में भी महाभाष्य के ही आधार पर वर्णित है।

कठिनदुस्सं—'कठिनस्स दुस्सं' इस विग्रह में 'कठिनस्स अत्थाय आभतं दुस्सं' इस अर्थ में 'नामानं समासो युत्तत्थो' (३१८) सूत्र से अधिकृत 'उभे तप्पुरिसा' (३२८) सूत्र के वर्तमान रहते हुए, 'अमादयो परपदेहि' (३२६) सूत्र से अमादितत्पुरुषसमास-संज्ञा तथा तत्पुरुषसमास का विधान कर लेते हैं। इसके पश्चात् 'नामानं समासो युत्तत्थो' (३१८) सूत्र से समास संज्ञा करके, 'तेसं विभत्तियो लोपा च' (३१९) सूत्र से विभक्तियों का लोप कर देते हैं। विभक्ति-लोप के पश्चात् 'वुत्तट्ठानमप्पयोगे' इस परिभाषा से जो सकार (अतिरिक्त सकार) का आगम हुआ है उसका भी लोप कर देते हैं। तब 'पकति चस्स सरन्तस्स' (३२०) सूत्र से 'कठिनदुस्स' ऐसा प्रकृतिभाव करके नाम की भाँति ही 'जिनवचनयुत्तम्हि' (५२), 'लिङ्गञ्च निपच्चते' (५३) आदि सूत्रों से अधिकृत 'ततो च विभत्तियो' (५४) सूत्र से विभक्ति की उत्पत्ति करके, 'लिङ्गत्थे पठमा' (२८६) सूत्र से प्रथमा विभक्ति करके, 'सि' (२१९) सूत्र से सि विभक्ति का अं आदेश कर लेते हैं। इसके पश्चात् स्वर का लोप तथा प्रकृतिभाव इत्यादि होकर 'कठिनदुस्सं' रूप बनता है। इसी प्रकार से 'जीवितिन्द्रियं' आदि प्रयोग भी बनते हैं। ]

## ३१९. तेसं विभत्तियो लोपा च ।२.७.२।

तेसं युत्तत्थानं समासानं विभत्तियो लोपा च होन्ति। कठिनदुस्सं, आगन्तुकभत्तं।

तेसं-गहणेन समास-तद्धित-आख्यात-कितकप्पानं विभत्ति[1]-पच्चय-पदक्खरागमानञ्च लोपो होति[2]। वसिट्ठस्स अपच्चं पुत्तो वासिट्ठो, विनताय[3] अपच्चं पुत्तो वेनतेय्यो[4]।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं। पभं करोती ति पभङ्करो, अमतं ददाती ति अमतन्ददो, मेधं करोती ति मेधङ्करो, दीपं[5] करोती ति दीपङ्करो[5]।

३१९. उन युक्तार्थ समासों के विभक्तियों का लोप होता है। जैसे—कठिनदुस्सं आदि।

[ अब प्रश्न यह उठता है कि इसके पहले आनेवाले सूत्र से 'युत्तत्थसमासानं' की सीधी अनुवृत्ति रहने पर भी 'तेसं' शब्द का ग्रहण करके उनकी ओर

१. से० में नहीं। २-२. लोपा होन्ति—सी०१, सी०२। ३. विणताय—सी०२। ४. वेणतेय्यो—सी०२। ५-५. से०, सी०१ में नहीं।

४०८. सभी विभक्तियों में जो प्रारम्भिक छ विभक्तियाँ हैं, इनकी परस्मैपद-संज्ञा होती है। वे ये हैं—ति, अन्ति, सि, थ; मि, म।

परस्मैपद कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'कत्तरि परस्सपदं' ( ४६८ ) के लिए।

[ "परस्स अत्थाय पवत्तानि पदानि परस्सपदानि, अलुत्तसमासो; कम्मकारक्तो परभूतस्स कत्तुकारकस्स पकासनतो परस्सपदानि नाम" ( क० व० )।

कातन्त्र—"अथ परस्मैपदानि"। "सर्वविभक्तीनां आदौ नववचनानि परस्मैपदसंज्ञानि भवन्ति"। ]

## ४०९. परान्यत्तनोपदानि ।३.१.२।

सब्बासं विभत्तीनं यानि यानि परानि छ पदानि[2] तानि तानि अत्तनोपदसञ्ञानि[3] होन्ति, तं यथा—ते, अन्ते; से, व्हे; ए, म्हे।

अत्तनोपदमिच्चनेन क्वत्थो ? "अत्तनोपदानि भावे च कम्मनि" (४५६)।

४०९. (उन) सभी विभक्तियों में जो बाद की छ विभक्तियाँ हैं, वे आत्मनेपदसंज्ञक होती हैं। वे ये हैं—ते, अन्ते, से, व्हे; ए, म्हे।

आत्मनेपद कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अत्तनोपदानि भावे च कम्मनि' ( ४६९ ) के लिए।

[ "अत्तनो अत्थाय पवत्तानि पदानि अत्तनोपदानि; अत्तनोसङ्खातस्स कम्मकारकस्स दीपनतो अत्तनोपदानि नाम" ( क० व० )।

कातन्त्र—' नव पराण्यात्मने"। "सर्वविभक्तीनां पराणि नववचनानि आत्मनेपदसंज्ञानि भवन्ति"। ]

## ४१०. द्वे द्वे पठममज्झिमुत्तमपुरिसा ।३.१.३।

तासं सब्बासं विभत्तीनं परस्सपदानमत्तनोपदानं च द्वे द्वे पदानि पठम-मज्झिम-उत्तमपुरिससञ्ञानि होन्ति, तं यथा—ति, अन्ति इति पठमपुरिसा; सि, थ इति मज्झिमपुरिसा. मि, म इति उत्तमपुरिसा।

अत्तनोपदानि पि—ते, अन्ते इति पठमपुरिसा; से, व्हे इति मज्झिमपुरिसा; ए, म्हे इति उत्तमपुरिसा; एवं सब्बत्थ।

---

१. पराण्य०—से०। २. से० में नहीं। ३. ०पदानि—से०।

पठममज्झिमउत्तमपुरिस इच्चनेन कत्थो ? "नामम्हि पयुज्जमाने पि तुल्याधिकरणे पठमो", "तुम्हे मज्झिमो", "अम्हे उत्तमो" (४१२—४१४)।

४१०. उन सभी परस्मैपद तथा आत्मनेपद विभक्तियों के दो दो पद प्रथम, मध्यम तथा उत्तमपुरुषसंज्ञक होते हैं। वे ये हैं—

परस्मैपद—

प्रथमपुरुष – ति, अन्ति
मध्यमपुरुष—सि, थ
उत्तमपुरुष—मि, म।

आत्मनेपद—

प्रथमपुरुष - ते, अन्ते
मध्यमपुरुष—से, व्हे
उत्तमपुरुष—ए, म्हे।

इसी प्रकार से सर्वत्र।

प्रथम, मध्यम तथा उत्तमपुरुष कहने का क्या तात्पर्य ? 'नामम्हि पयुज्जमाने पि तुल्याधिकरणे पठमो' (४१२), 'तुम्हे मज्झिमो' (४१३) तथा 'अम्हे उत्तमो' (४१४) आदि सूत्रों के लिए।

[ कातन्त्र "त्रीणि त्रीणि प्रथममध्यमोत्तमाः"। परस्मैपदानामात्मनेपदानां च त्रीणि त्रीणि वचनानि प्रथममध्यमोत्तमपुरुषसंज्ञानि भवन्ति"।

## ४११. सब्बेसमेकाभिधाने परो पुरिसो ।३.१.४।

सब्बेसं तिण्ण पठममज्झिमुत्तमपुरिसानं एकाभिधाने परो पुरिसो गहेतब्बो। सो च पठति, ते च पठन्ति; त्वं च पठसि, तुम्हे च पठथ; अहं च पठामि – मयं पठाम। सो च पचति, ते च पचन्ति; त्वं च पचसि, तुम्हे च पचथ; अहं च पचामि—मयं पचाम एवं सेसासु विभत्तीसु[1] परो पुरिसो योजेतब्बो।

४११. सभी तीनों प्रथम, मध्यम तथा उत्तम पुरुषों का एक साथ कथन होने पर अन्तिम ( उत्तम ) पुरुष का ही ग्रहण किया जाता है। जैसे – 'सो च पठति' आदि से लेकर जब 'अहं पठामि' तक तीनों पुरुषों का कथन एक साथ

१. विभत्तिसु—सी०१, सी०२।

करना होगा, तब अन्तिमपुरुष अर्थात् उत्तमपुरुष का ग्रहण करके 'मयं पठाम' होगा आदि।

इसी प्रकार शेष सभी विभक्तियों में भी अन्तिमपुरुष की ही योजना करनी चाहिए।

## ४१२. नामम्हि पयुज्जमाने पि तुल्याधिकरणे पठमो ।३.१.५।

नामम्हि पयुज्जमाने पि अप्पयुज्जमाने[1] पि तुल्याधिकरणे पठमो पुरिसो होति। सो गच्छति, ते गच्छन्ति; अप्पयुज्जमाने पि गच्छति, गच्छन्ति।

तुल्याधिकरणे ति किमत्थं? तेन हञ्ञसे त्वं देवदत्तेन।

४१२. नाम के प्रयुज्यमान अथवा अप्रयुज्यमान होने पर भी तुल्य अधिकरण में (समान अधिकरण रहने पर अर्थात् नाम तथा आख्यात का समान अधिकरण होने पर) प्रथमपुरुष होता है।

जैसे—प्रयुज्यमान का उदाहरण—सो गच्छति आदि। अप्रयुज्यमान का उदाहरण—गच्छति आदि।

तुल्याधिकरण कहने का क्या तात्पर्य? 'तेन हञ्ञसे त्वं देवदत्तेन' के लिए। (इसमें तुल्याधिकरणता न होने से प्रथमपुरुष का प्रयोग नहीं हुआ है।)

[ तुल्याधिकरण के सम्बन्ध में क० व० में यह शास्त्रार्थ उठाया गया है कि नाम तथा आख्यात में तुल्याधिकरणता कैसे हो सकती है, उसका वहाँ उत्तर भी है। वह सब इस प्रकार है—"तुल्याधिकरणे ति एत्थ नामाख्यातानं तुल्याधिकरणता कथं भवती ति? वुच्चते—साधकवाचकसङ्खातो नामयोगो पञ्चसु सद्दप्पवत्तिनिमित्तेसु एकेकं पवत्तिनिमित्तं कत्वा निमित्तवन्तसाधकसङ्खात कारकं वदति दीपेति पकासेति, आख्यातपदं पि किरियापवत्तिनिमित्तं कत्वा निमित्तसाधकसङ्खातं कारकं एव वदति दीपेति पकासेति, एवं द्विन्नं नामाख्यातानं एकस्स साधकसङ्खातस्स कारकस्स दीपनतो पकासनतो तेसं तुल्याधिकरणता सम्भवती" ति।

कातन्त्र—"नाम्नि प्रयुज्यमाने पि प्रथमः"। "नाम्नि प्रयुज्यमाने पि अप्रयुज्यमानेऽपि प्रथमपुरुषो भवति"। ]

---

१. अपयुज्जमाने—से०।

### ४१३. तुम्हे मज्झिमो ।३.१.६।

तुम्हे पयुज्जमाने पि अप्पयुज्जमाने पि तुल्याधिकरणे मज्झिमपुरिसो होति । त्वं यासि, तुम्हे याथ; अप्पयुज्जमाने पि यासि, याथ ।

तुल्याधिकरणे ति किमत्थं ? तया पच्चते ओदनो ।

४१३. तुम्ह शब्द के प्रयुज्यमान अथवा अप्रयुज्यमान रहने पर भी तुल्याधिकरण में मध्यमपुरुष होता है। जैसे—प्रयुज्यमान का उदाहरण—त्वं यासि आदि। अप्रयुज्यमान का उदाहरण—यासि आदि।

तुल्याधिकरण कहने का क्या तात्पर्य ? 'तया पच्चते ओदनो' के लिए।

[ कातन्त्र—"युष्मदि मध्यमः"। "युष्मदि प्रयुज्यमानेऽपि अप्रयुज्यमानेऽपि मध्यमः पुरुषो भवति"। ]

### ४१४. अम्हे उत्तमो ।३.१.७।

अम्हे पयुज्जमाने पि अप्पयुज्जमाने पि तुल्याधिकरणे उत्तमपुरिसो होति । अहं यजामि, मयं यजाम; अप्पयुज्जमाने पि—यजामि, यजाम ।

तुल्याधिकरणे ति किमत्थं ? मया इज्जते बुद्धो ।

४१४. अम्ह शब्द के प्रयुज्यमान अथवा अप्रयुज्यमान रहने पर भी तुल्याधिकरण में उत्तमपुरुष होता है। जैसे—प्रयुज्यमान का उदाहरण—अहं यजामि आदि। अप्रयुज्यमान का उदाहरण—यजामि आदि।

तुल्याधिकरण कहने का क्या तात्पर्य ? 'मया इज्जते बुद्धो' के लिए।

[ कातन्त्र—"अस्मद्युत्तमः"। अस्मदि प्रयुज्यमानेऽप्रयुज्यमानेऽपि उत्तमः पुरुषो भवति"। ]

### ४१५. काले ।३.१.८।

'काले' इच्चेतं अधिकारत्थं वेदितब्बं ।

४१५. ( यहाँ से ) काल का अधिकार समझना चाहिए।

[ कातन्त्र—'काले'। "वर्त्तमानातीतभविष्यल्लक्षणः कालः। काल इत्यधिकृतं भवति"। ]

### ४१६. वत्तमाना पच्चुप्पन्ने ।३.१.९।

पच्चुप्पन्ने काले वत्तमाना[1] विभत्ति[1] होति । पाटलिपुत्तं[2] गच्छति, सावत्थियं[3] पविसति, विहरति जेतवने ।

---

१-१. वत्तमानाविभत्ति—से०, सी०१ (एवं सर्वत्र)। २. पाटलि०—सी०२। ३. सावत्थि—से०।

४१६. प्रत्युत्पन्न काल में वर्तमाना विभक्ति होती है। जैसे—गच्छति आदि।

[ कातन्त्र—"सम्प्रति वर्तमाना"। प्रारब्धापरिसमाप्तक्रियालक्षण: सम्प्रती-त्युच्यते; सम्प्रतिकाले वर्तमाना विभक्तिर्भवति"। ]

## ४१७. आणत्यासिट्ठेनुत्तकाले[1] पञ्चमी ।३.१.१०।

आणत्यत्थे च आसिट्ठत्थे च अनुत्तकाले पञ्चमी विभत्ति होति। करोतु कुसलं, सुखं[2] ते होतु।

४१७. काल के अनुक्त रहने पर आज्ञा तथा आशिष के अर्थ में पञ्चमी विभक्ति होती है। जैसे—करोतु कुसलं (आज्ञा); सुखं ते होतु (आशिष्)।

[ "आणापनं आणत्ति, आणत्ति एव अत्थो आणत्यत्थो; आसिसनं आसिसो, आसिसो एव अत्थो आसिसत्थो, निपातनसुत्तेन एकस्स सकारस्स लोपो'''अनु समीपं वुत्तो कालो अनुत्तकालो, पच्चुप्पन्नकालो ति अत्थो; न उत्तो कालो ति वा अनुत्तकालो, कालमनामसित्वा पि होती ति अत्थो''।

इध च सति पि काले त्यधिकारे पुन कालग्गहणेन निमन्तनज्झेसनंअनुमति-पत्थनापत्तकालादिसु पञ्चमी विभत्तियो होन्ति। निमन्तने—अधिवासेतु ति; अज्झेसने—देसेतु धम्मं ति; अनुमतियं—पुच्छ वासव पञ्हं ति; पत्थनायं—ददाहि मे गामवरानी ति, पत्तकाले - कटं करोतू ति" (क० व०)।

"सति पि कालाधिकारे पुन कालग्गहणेन विधिनिमन्तनज्झेसनानुमति-पत्थनपत्तकालादिसु च पञ्चमी। आणापनमाणत्ति, आसिंसनमासिट्ठो, सो च इट्ठस्स अपम्पत्तस्स अत्थस्स पत्थनमासिट्ठो, तस्मिं आसिट्ठे। अनु समीपं उत्त-कालो अनुत्तकालो, पच्चुप्पन्नकालो ति; न उत्तकालो ति वा अनुत्तकालो, तस्मिं अनुत्तकाले, कालमनामसित्वा पि होती ति अत्थो" (रूप०, सु० ४३९)।

कातन्त्र—"पञ्चम्यनुमतौ"। "अनुज्ञानमनुमतिः। तदुपाधिकेर्थे पञ्चमी भवति"। "समर्थनाशिषोश्च"। "क्रियासु प्रोत्साह. समर्थना, इष्टस्यार्थस्य आशंसनं आशीः, समर्थनाशिषोरर्थयोश्च पञ्चमी भवति"। ]

## ४१८. अनुमतिपरिकप्पत्थेसु सत्तमी ।३.१.११।

अनुमत्यत्थे च परिकप्पत्थे च अनुत्तकाले सत्तमी विभत्ति होति। त्वं गच्छेय्यासि, किमहं करेय्यामि।

---

१. आनत्या०—से०। २. सुभं—से०।

४१८. अनुमति अर्थ में तथा परिकल्प अर्थ में अनुक्तकाल में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे—त्वं गच्छेय्यासि आदि ( अनुमति ), किमहं करेय्यामि ( परिकल्प )।

[ "अनुमति येव अत्थो अनुमत्यत्थो; परिकप्पो येव अत्थो परिकप्पत्थो' 'अत्थग्गहणेन विधिनिमन्तनादिसु सत्तमी विभत्ति होति। विधिम्हि—गामं गच्छेय्य, भत्तं पचेय्य; निमन्तने—इध भत्तं भुञ्जेय्य" ( क० व० )। ]

## ४१९. अपच्चक्खे परोक्खातीते ।३.१.१२।

अपच्चक्खे अतीते काले परोक्खा विभत्ति होति। सुपिने किल एवं आह, एवं किल पोराणा आहु।

४१९. अप्रत्यक्ष अतीतकाल में परोक्षा विभक्ति होती है। जैसे—आह, आहु आदि।

[ कातन्त्र—"परोक्षा"। "चिरातीते काले परोक्षा विभक्तिर्भवति। अक्ष्णां परः परोक्ष; सम्प्रति इन्द्रियाणामविषय इत्यर्थः"। ]

## ४२०. हीयोप्पभुति पच्चक्खे हीयत्तनी ।३.१.१३।

हीयोप्पभुति अतीते काले पच्चक्खे वा अपच्चक्खे वा हीयत्तनी विभत्ति होति। सो मग्गं अगमा, ते मग्गं अगमू[1]।

४२०. ह्यः प्रभृति ( बीते हुये कल से लेकर ) अतीतकाल में, चाहे वह प्रत्यक्ष को अथवा अप्रत्यक्ष, ह्यस्तनी विभक्ति होती है। जैसे—अगमा आदि।

[ बीती हुई रात्रि के उत्तरार्ध से लेकर आगामिनी रात्रि के पूर्वार्द्धपर्यन्त व्याप्त काल को अद्यतन कहते हैं, इससे भिन्न काल अनद्यतन कहलाता है—"अतीताया रात्रेः पश्चार्धेनागामिन्याः पूर्वार्धेन सहितो दिवसोऽद्यतनः", (तद्भिन्न: कालोऽनद्यतन: ) ( सि० कौ०, सू० २१८५ पर तत्त्व० )। यह अनद्यतन दो प्रकार का होता है—भूत-अनद्यतन एवं भविष्यद्-अनद्यतन। भूत अनद्यतन भी दो प्रकार का होता है—परोक्ष-अनद्यतन तथा सामान्य-अनद्यतन।

अद्यतन भी दो प्रकार का होता है—भूत अद्यतन तथा भविष्यद्-अद्यतन। उपर्युक्त सूत्र की प्रवृत्ति परोक्ष-अनद्यतन को छोड़कर सामान्य-अनद्यतन में होती है, चाहे वह प्रत्यक्ष हो अथवा अप्रत्यक्ष। ( तुलना कीजिए, पाणिनि—"अनद्यतने लङ्"। ३.२.१११ )। ]

---

१. अगमु—से०।

### ४२१. समीपेऽज्जतनी ।३.१.१४।

अज्जप्पभुति अतीते काले पच्चक्खे वा अपच्चक्खे वा समीपे अज्जतनी-विभत्ति होति । सो मग्गं आगमी[1], ते मग्गं अगमुं ।

४२१. आज से लेकर ( वर्तमान क्षण से पहले ) समीप अतीतकाल में, चाहे वह प्रत्यक्ष हो अथवा अप्रत्यक्ष, अद्यतनी विभक्ति होती है । जैसे—अगमि आदि ।

[ इस सूत्र की प्रवृत्ति सामान्य भूतकाल में होती है, चाहे वह अद्यतन, अनद्यतन अथवा परोक्ष हो । ( तुलना कीजिये, पाणिनि—"लुङ्" ।३.२.११०। 'भूतार्थवृत्तेर्धातोर्लुङ् स्यात्', सि० कौ०, सू० २२१८) । ]

### ४२२. मायोगे सब्बकाले च ।३.१.१५।

हीयत्तनी-अज्जतनी इच्चेता विभत्तियो यदा मायोगो[2] तदा सब्बकाले च होन्ति । मा गमा, मा वचा, मा गमी, मा वची ।

चसद्दग्गहणेन पञ्चमी विभत्ति पि[3] होति - मा गच्छाहि ।

४२२. ह्यस्तनी तथा अद्यतनी इन दोनों विभक्तियों का 'मा' के योग में सभी काल में प्रयोग होता है । जैसे—मा गमा आदि ।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से ( मा के योग में ) पञ्चमी विभक्ति भी होती है । जैसे--मा गच्छाहि ।

[ कातन्त्र—"मायोगेऽद्यतनी" । "मास्मयोगे ह्यस्तनी च" । ]

### ४२३. अनागते भविस्सन्ती[4] ।३.१.१६।

अनागते काले भविस्सन्ती विभत्ति होति । सो गच्छिस्सति, सो करिस्सति; ते गच्छिस्सन्ति, ते करिस्सन्ति ।

४२३. अनागत काल में भविष्यन्ती विभक्ति होती है । जैसे—सो गच्छिस्सति आदि ।

### ४२४. क्रियातिपन्नेतीते[5] कालातिपत्ति ।३.१.१७।

क्रियातिपन्नमत्ते अतीते काले कालातिपत्ति विभत्ति होति । सो चे तं यानं अलभिस्सा, अगच्छिस्सा, ते चे तं यानं अलभिस्संसु, अगच्छिस्संसु ।

---

१. अगमि—सी०२ । २. मायोगे—सी०२ । ३. मे०, सी०१ में नहीं । ४. भविस्सन्ति—सी०१, सी०२ । ५. किरिया०—से० ।

४२४. क्रियातिपन्नमात्र अतीतकाल में कालातिपत्ति ( क्रियातिपत्ति ) विभक्ति होती है। जैसे—अलभिस्सा, अगच्छिस्सा आदि।

[ वर्तमान क्रिया का अतिक्रमण करके प्रवृत्त अतीतकाल की क्रिया में कालातिपत्ति विभक्ति होती है। साधक शक्ति के बिना जब क्रिया की अत्यन्त अनुपपत्ति होती है, ऐसी अवस्था में अतीतकाल में कालातिपत्ति का प्रयोग होता है। अलभिस्सा, अगच्छिस्सा इत्यादि प्रयोगों में लभन एवं गमन क्रिया का अभाव है ऐसी स्थिति में अतीतकाल में इसका प्रयोग कैसे होगा, ऐसी शंका उपस्थित होने पर उसका समाधान यह है कि कर्ता से सम्बद्ध लभन एवं गमन क्रिया का अतीत में व्यवहार प्राप्त होने से उनका अभाव भी अतीत-व्यवहार का विषय होगा—"किरियमतिक्कम पवत्तमत्ते अतीते काले अतीत-किरियाय कालातिपत्ति विभत्ति होती ति अत्थो। अतिपतनं अतिपन्नं, अतिक्क-मित्वा पतनं पवत्तनन्त्यत्थो; किरियाय अतिपन्नं किरियातिपन्नं, तस्मिं किरियाति-पन्ने; पच्चुप्पन्नं अतिक्कम इतो पवत्तो ति अतीतो, तस्मिं अतीते, करणं कारो, कारो एव कालो, रकारस्स लकारो, अतिपतनं अतिपत्ति, अतिक्कमित्वा पतनं वा अतिपत्ति, कालस्स अतिपत्ति कालातिपत्ति, कालातिपत्तिम्हि भवा कालाति-पत्तिविभत्तियो; तं पन साधकसत्तिविरहेन किरियाय अच्चन्तानुपपत्ती ति दट्ठब्बं। एत्थ च किरियातिपन्नं नाम अलभिस्सा अगच्छिस्सा ति एत्थ लभनगमनकिरियाय अभावो, सो अतीतवोहारं कथं लभेय्या ति चे? कत्तुसम्बन्धानं लभन-गमनकिरियानं अतीतवोहारस्स लभमानत्ता तासं अभावो पि अतीतवोहारं लभती ति" ( क० व० )। ]

## ४२५. वत्तमाना ति अन्ति सि थ मि म ते अन्ते से व्हे ए म्हे ।३.१.१८।

वत्तमाना इच्चेसा सञ्ञा होति—ति अन्ति, सि थ, मि म; ते अन्ते, से व्हे, ए म्हे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

वत्तमाना इच्चनेन[1] कत्थो? "वत्तमाना पच्चुप्पन्ने" ( ४१६ )।

४२५. ति अन्ति, सि थ, मि म; ते अन्ते, से व्हे, ए म्हे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'वत्तमाना' यह संज्ञा होती है।

---

१ इच्चेतेन—सी०२ ( सर्वत्र )।

(सूत्र में) वत्तमाना के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'वत्तमाना पच्चुप्पन्ने' ( ४१६ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"वर्त्तमाना"। ]

## ४२६. पञ्चमी तु अन्तु हि थ मि म तं अन्तं स्सु व्हो ए आमसे ।३.१.१९।

पञ्चमी इच्चेसा सञ्ञा होति—तु अन्तु, हि थ, मि म; तं अन्तं, स्सु व्हो, ए आमसे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

पञ्चमी इच्चनेन क्वत्थो? "आणत्यासिट्ठेनुत्तकाले पञ्चमी" ( ४१७ )।

४२६. तु अन्तु, हि थ, मि म; तं अन्तं, स्सु व्हो, ए आमसे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'पञ्चमी' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) पञ्चमी के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'आणत्यासिट्ठेनुत्तकाले पञ्चमी' ( ४१७ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"पञ्चमी"। ]

## ४२७. सत्तमी एय्य एय्युं एय्यासि एय्याथ एय्यामि एय्याम एथ एरं एथो एय्यव्हो एय्यं एय्याम्हे ।३.१.२०।

सत्तमी इच्चेसा सञ्ञा होति—एय्य एय्युं, एय्यासि, एय्याथ, एय्यामि एय्याम; एथ एरं, एथो एय्यव्हो, एय्यं एय्याम्हे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

सत्तमी इच्चनेन क्वत्थो? "अनुमतिपरिकप्पत्थेसु सत्तमी" ( ४१८ )।

४२७ एय्य एय्युं, एय्यासि एय्याथ, एय्यामि एय्याम; एथ एरं, एथो एय्यव्हो, एय्यं एय्याम्हे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'सत्तमी' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) सत्तमी के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अनुमतिपरिकप्पत्थेसु सत्तमी' ( ४१८ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"सप्तमी"। ]

## ४२८. परोक्खा अ उ ए त्थ अ म्ह त्थ रे त्थो व्हो इ म्हे ।३.१.२१।

परोक्खा इच्चेसा सञ्ञा होति—अ उ, ए त्थ, अ म्ह; त्थ रे, त्थो व्हो, इ म्हे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

परोक्खा इच्चनेन कत्थो ? 'अपच्चक्खे परोक्खातीते" ( ४१९ )।

४२८. अ उ, ए त्थ, अ म्ह, त्थ रे, त्थो व्हो, इ म्हे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'परोक्खा' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) 'परोक्खा' के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अपच्चक्खे परोक्खातीते' ( ४१९ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"परोक्षा"। ]

## ४२९. हीयत्तनी आ ऊ ओ त्थ अ म्हा त्थ त्थुं से व्हं इं म्हसे ।३.१.२२।

हीयत्तनी इच्चेसा सञ्ञा होति—आ ऊ, ओ त्थ, अ म्हा, त्थ त्थुं, से व्हं, इं म्हसे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

हीयत्तनी इच्चनेन कत्थो ? "हीयोप्पभुति पच्चक्खे हीयत्तनी" ( ४२० )।

४२९. आ उ, ओ त्थ, अ म्हा; त्था त्थुं, से व्हं, इं म्हसे, इस प्रकार इन बारह पदों को 'हीयत्तनी' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) 'हीयत्तनी' के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'हीयोप्पभुति-पच्चक्खे हीयत्तनी' ( ४२० ) के लिए।

[ कातन्त्र—"ह्यस्तनी"। ]

## ४३०. अज्जतनी ई उं ओ त्थ इं म्हा आ ऊ से व्हं अ म्हे ।३.१.२३।

अज्जतनी इच्चेसा सञ्ञा होति—ई उं, ओ त्थ, इं म्हा; आ ऊ, से व्हं, अ म्हे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

अज्जतनी इच्चनेन कत्थो ? "समीपेज्जतनी" ( ४२१ )।

४३०. ई उं, ओ त्थ, इं म्हा, आ ऊ, से व्हं, अ म्हे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'अज्जतनी' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) 'अज्जतनी' के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'समीपेज्जतनी ( ४२१ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"एवमेवाद्यतनी" । ]

## ४३१. भविस्सन्ती[1] स्सति स्सन्ति स्ससि स्सथ स्सामि स्साम स्सते स्सन्ते स्ससे स्सव्हे स्सं स्साम्हे[2] ।३.१.२४।

भविस्सन्ती इच्चेसा सञ्ञा होति—स्सति स्सन्ति, स्ससि स्सथ, स्सामि स्साम; स्सते स्सन्ते, स्ससे स्सव्हे, स्सं स्साम्हे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

भविस्सन्ती[1] इच्चनेन क्वत्थो ? "अनागते भविस्सन्ती" ( ४२३ )।

४३१. स्सति स्सन्ति, स्ससि स्सथ, स्सामि स्साम; स्सते स्सन्ते, स्ससे स्सव्हे, स्सं स्साम्हे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'भविस्सन्ती' यह संज्ञा होती है।

( सूत्र में ) 'भविस्सन्ती' के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अनागते भविस्सन्ती' ( ४२३ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"स्यसहितानि स्यादीनि भविष्यन्ती" । ]

## ४३२. कालातिपत्ति स्सा स्संसु स्से स्सथ स्सं स्सम्हा स्सथ स्सिंसु स्ससे स्सव्हे स्सं स्साम्हसे ।३.१.२५।

कालातिपत्ति इच्चेसा सञ्ञा होति—स्सा स्संसु, स्से स्सथ, स्सं स्सम्हा; स्सथ स्सिंसु, स्ससे स्सव्हे, स्सं स्साम्हसे—इच्चेतेसं द्वादसन्नं पदानं।

कालातिपत्ति इच्चनेन क्वत्थो ? "क्रियातिपन्नेतीते कालातिपत्ति" ( ४२४ )।

४३२. स्सा स्संसु, स्से स्सथ, स्सं स्सम्हा; स्सथ स्सिंसु, स्ससे स्सव्हे, स्सं स्साम्हसे, इस प्रकार इन बारह पदों की 'कालातिपत्ति' यह संज्ञा होती है।

(सूत्र में) 'कालातिपत्ति' के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'किरियातिपन्नेतीते कालातिपत्ति' ( ४२४ ) के लिए।

[ कातन्त्र—"स्यादीनि क्रियातिपत्तिः" । ]

---

१. भविस्सन्ति—सी०१, सी०२। २. स्सम्हे—से०।

## ४३३. हीयत्तनीसत्तमीपञ्चमीवत्तमाना सब्ब-धातुकं ।३.१.२६।

हीयत्तनादयो चतस्सो विभत्तियो सब्बधातुकसञ्ञा होन्ति । अगमा, गच्छेय्य, गच्छतु, गच्छति ।

सब्बधातुकमिच्चनेन क्वत्थो ? "इकारागमो असब्बधातुकम्हि" (५१८) ।

इति आख्यातकप्पे पठमो कण्डो ।

४३३. हीयत्तनी, सत्तमी, पञ्चमी तथा वत्तमाना ये चार विभक्तियाँ सार्वधातुकसंज्ञक होती हैं । जैसे—अगमा ( हीयत्तनी का उदाहरण ), गच्छेय्य ( सत्तमी का उदाहरण ), गच्छतु ( पञ्चमी का उदाहरण ), गच्छति ( वत्तमाना का उदाहरण ) ।

( सूत्र में ) सार्वधातुक के कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'इकारागमो असब्बधातुकम्हि' ( ५१८ ) के लिए । ( उपर्युक्त चार विभक्तियों से अवशिष्ट अन्य विभक्तियाँ असार्वधातुकसंज्ञक होती हैं तथा उनमें इकार का आगम होता है । वह इकारागम इ में न हो जाय, इसलिए इनकी सार्वधातुक संज्ञा की गई है । )

आख्यातकल्प में प्रथम काण्ड समाप्त ।

### ( २ ) दुतियो कण्डो

## ४३४. धातुलिङ्गेहि पराप्पच्चया[1] ।३.२.१।

धातु-लिङ्ग इच्चेतेहि परा पच्चया होन्ति । करोति, गच्छति । यो कोचि करोति तं कुब्बन्तमञ्ञो करोहि करोहि इच्चेवं ब्रवीति कारेति; अथवा करोन्तं पयोजयति कारेति; सङ्घो पब्बतमिव अत्तानमाचरति पब्बतायति; समुद्दमिव अत्तानमाचरति समुद्दायति; एवं सद्दो[2] चिच्चिटमिव अत्तानमाचरति चिच्चिटायति; वसिट्ठस्स अपच्चं वासिट्ठो; एवमञ्ञे पि योजेतब्बा ।

---

१. परा पच्चया—से० । २. समुद्दो—से० ।

४३४. प्रत्यय ( नाम तथा आख्यात की विभक्तियाँ ) धातुओं तथा लिङ्गों ( प्रातिपदिकों ) के पश्चात् होते हैं। जैसे— करोति आदि। जो किसी काम को करता है उस करनेवाले को दूसरा कोई जब यह कहता है कि करो, करो, तब इस अर्थ में 'कारेति' का व्यवहार होता है; अथवा जो करते हुए को प्रयोजित करता है अर्थात् किसी से कार्य को करवाता है वहाँ 'कारेति' होता है; पर्वत के समान आचरण करने के अर्थ को द्योतित करने में 'पब्बतायति' प्रयोग होता है। इसी तरह समुद्दायति आदि भी हैं। वासिट्ठो प्रातिपदिक के पश्चात् हुए प्रत्यय का उदाहरण है। इसी प्रकार से अन्य उदाहरणों की भी योजना कर लेनी चाहिए।

[ "एत्थ च पच्चयग्गहणेन स्यादिनामविभत्तियो च त्यादिआख्यातविभत्तियो च संगण्हन्ति" ( क० व० )।

कर धातु से वर्तमाना ति विभक्ति करके, सूत्र 'तनादितो ओयिरा' ( ४५३ ) से ओ प्रत्यय करके 'करोति' सिद्ध होता है। 'कारेति' कर धातु से प्रयोजित करने के अर्थ में 'धातूहि ··हेत्वत्थे' ( ४०० ) से धातु से णे प्रत्यय करने पर, 'कारितानं णो लोपं (५२५) से ण का लोप करने पर, 'असंयोगन्तस्स वुद्धि कारिते' (४८९) से ककार की वृद्धि तथा ति विभक्ति लगाने पर सिद्ध होता है। 'पब्बतायति' प्रयोग पब्बत प्रातिपादिक से 'पर्वत के समान आचरण करता है' इस अर्थ में 'आय··दाचारे' ( ४३७ ) से आय प्रत्यय करने पर तथा ति विभक्ति लगाने पर सिद्ध होता है। 'वासिट्ठो' आदि भी प्रातिपादिक के पश्चात् हुए प्रत्यय के ही उदाहरण हैं। ]

## ४३५. तिजगुपकितमानेहि खछसा वा ।३.२.२।

तिज-गुप-कित-मान इच्चेतेहि धातूहि[1] ख-छ-स इच्चेते पच्चया होन्ति वा। तितिक्खति, जिगुच्छति, तिकिच्छति, वीमंसति।

वा ति किमत्थं ? तेजति, गोपति[2], मानेति।

४३५. तिज, गुप, कित तथा मान धातुओं से ख, छ तथा स प्रत्यय विकल्प से होते हैं। जैसे—तितिक्खति ( ख प्रत्यय का उदाहरण ); जिगुच्छति ( छ प्रत्यय का उदाहरण ), तिकिच्छति ( छ प्रत्यय का उदाहरण ); वीमंसति ( स प्रत्यय का उदाहरण )।

---

१. धातुहि—सी०२ ( सर्वत्र )। २. गोपयति—सी०२ ।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? तेजति आदि के लिए ( ये सब ख, छ तथा स के अभाव के उदाहरण हैं। )

[ "रूपसिद्धियं पन तेजेति, गोपेति, मानेती ति उदाहरणानि आहरति। तत्थ गोपेति-मानेति-उदाहरणेसु 'भूवादितो अ' इति अकारप्पच्चयं कत्वा, तस्स 'लोपं चेत्तमकारो' ति एकारं कत्वा रूपसिद्धि वुत्ता" ( क० व० ) । ]

## ४३६. भुजघसहरसुपादीहि तुमिच्छत्थेसु च ।३.२.३।

भुज-घस-हर-सु-पा[1] इच्चेवमादीहि धातूहि तुमिच्छत्थेसु ख-छ-स इच्चेते पच्चया होन्ति वा । भोत्तुमिच्छति बुभुक्खति, घसितुमिच्छति जिघच्छति, हरितुमिच्छति जिगिंसति, सोतुमिच्छति सुस्सूसति, पातुमिच्छति पिवासति ।

वा ति किमत्थं ? भोत्तुमिच्छति ।

तुमिच्छत्थेसू[3] ति[3] किमत्थं ? भुञ्जति ।

४३६. भुज, घस, हर, सु तथा पा धातुओं से तुमर्थ में तथा इच्छार्थ में ( अथवा तुमन्तयुक्त इच्छा के अर्थ में ) ख, छ तथा स प्रत्यय होते हैं। जैसे— बुभुक्खति ( भुज+ख+ति ), जिघच्छति ( घस+छ+ति ) जिगिंसति ( हर+स+ति ), सुस्सूसति ( सु+स+ति ), पिवासति ( पा+स+ति ) ।

[ "न्यासे पन चसद्दो नत्थि ...'तुं च इच्छा च तुमिच्छा, तुमिच्छानं अत्था तुमिच्छत्था, तेसु तुमिच्छत्थेसु; तुमन्तेन युत्ता वा इच्छा तुमिच्छा, तुमिच्छाय अत्था तुमिच्छत्था, पत्थनाकत्ता, तेसु तथा" ( क० व० ) । ]

## ४३७. आय नामतो कत्तुपमानादाचारे ।३.२.४।

नामतो कत्तुपमाना[4] इच्चेतस्मा आचारत्थे आयप्पच्चयो होति । पब्बतायति, समुद्दायति, चिच्चिटायति; एवमञ्ञे पि[5] योजेतब्बा ।

४३७. आचार के अर्थ में कर्ता के उपमानभूत नाम से आय प्रत्यय होता है। जैसे—पब्बतायति ( पब्बत + आय + ति ), चिच्चिटायति ( चिच्चिट + आय + ति ); इसी प्रकार से और उदाहरणों की भी योजना कर लेनी चाहिए।

---

१. ०पा—सी०२ । २. से० में नहीं । ३-३. ०स्वीति—से० । ४. कत्तुपामाना—से० । ५ से० में नहीं ।

## ४३८. ईयुपमाना च ।३.२.५।

नामतो उपमाना आचारत्थे च[1] ईयप्पच्चयो होति । अछत्तं छत्तमिव आचरति छत्तीयति, अपुत्तं पुत्तमिव आचरति पुत्तीयति ।

उपमाना ति किमत्थं ? धम्ममाचरति । आचारत्थे ति किमत्थं ? अछत्तं छत्तमिव रक्खति; एवमञ्ञे पि योजेतब्बा ।

४३८. आचार के अर्थ में ( कर्म के ) उपमानभूत नाम से ईय प्रत्यय भी होता है । जैसे—छत्तीयति ( छत्त + ईय + ति ), पुत्तीयति ( पुत्त + ईय + ति ) ।

उपमान से कहने का क्या तात्पर्य ? 'धम्ममाचरति' के लिए ( यहाँ कर्म के उपमानभूत नाम के न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ ) ।

आचार के अर्थ में कहने का क्या तात्पर्य ? अछत्तं छत्तमिव रक्खति आदि के लिए ( यहाँ आचारार्थ न होने से ईय प्रत्यय नहीं हुआ ); इसी प्रकार से और उदाहरणों की भी योजना कर लेनी चाहिए ।

[ "अनुवत्तमाने पि उपमानसद्दे पुन उपमानसद्दग्गहणं कम्मूपमाननिवत्तनत्थं; तेन कम्मूपमाना ति सिद्धं" ( क० व० ) । ]

## ४३९. नामम्हात्तिच्छत्थे ।३.२.६।

नामम्हा अत्तनो इच्छत्थे च[2] ईयप्पच्चयो होति । अत्तनो पत्तमिच्छति पत्तीयति; एवं वत्थीयति, परिक्खारीयति, चीवरीयति, धनीयति, पटीयति ।

अत्तिच्छत्थे ति किमत्थं ? अञ्ञस्स पत्तमिच्छति; एवमञ्ञे पि योजेतब्बा ।

४३९. स्वकीय इच्छा के अर्थ में नाम से ईय प्रत्यय होता है । जैसे—पत्तीयति ( पत्त + ईय + ति ) आदि ।

'स्वकीय इच्छा के अर्थ में' कहने का क्या तात्पर्य ? 'अञ्ञस्स पत्तं इच्छति' के लिए (इस उदाहरण में दूसरे के लिए पात्र की इच्छा होने के कारण ईय प्रत्यय नहीं हुआ ); इसी प्रकार से और उदाहरणों की भी योजना कर लेनी चाहिए ।

---

१ सी०१ में नहीं । २. मे० में नहीं ।

### ४४०. धातूहि णेणयणापेणापया कारितानि हेत्वत्थे ।३.२.७।

सब्बेहि धातूहि णे-णय-णापे-णापय-इच्चेते पच्चया होन्ति कारित-सञ्ञा च हेत्वत्थे। यो कोचि करोति तं कुब्बन्तमञ्ञो करोहि करोहि इच्चेवं ब्रवीति, अथवा करोन्तं पयोजयति कारेति, कारयति, कारापेति, कारापयति। ये केचि करोन्ति ते कुब्बन्ते अञ्ञे करोथ करोथ इच्चेवं ब्रुवन्ति[1] कारेन्ति, कारयन्ति, कारापेन्ति, कारापयन्ति। यो कोचि पचति तमञ्ञो पचाहि पचाहि इच्चेवं ब्रवीति, अथवा पचन्तं पयोजेति पाचेति, पाचयति, पाचापेति, पाचापयति। ये केचि पचन्ति ते पचन्ते अञ्ञे पचथ पचथ इच्चेवं ब्रुवन्ति[1] पाचेन्ति, पाचयन्ति, पाचापेन्ति, पाचापयन्ति। एवं हनेति[2], हनयति, हनापेति, हनापयति; भणेति, भणयति, भणापेति, भणापयति[2]। तथरिव अञ्ञे पि योजेतब्बा।

हेत्वत्थे ति किमत्थं? करोति, पचति।

अत्थग्गहणेन णलप्पच्चयो[3] होति। जोतलति।

४४०. हेत्वर्थ में सभी धातुओं से णे, णय, णापे तथा णापय प्रत्यय होते हैं तथा इनकी कारित (प्रेरणार्थक) संज्ञा होती है। जैसे—जब कोई कार्य करता है और उस कार्य को करते समय यदि दूसरा कोई इससे यह कहता रहता है कि करो करो, अथवा उस करनेवाले को प्रयोजित करता रहता है तो इस अर्थ में कारेति (कर + णे + ति), कारयति (कर + णय + ति), कारापेति (कर + णापे + ति) तथा कारापयति (कर+णापय + ति) आदि प्रयोग होते हैं। (शेष स्पष्ट ही हैं) इसी प्रकार से और उदाहरणों की भी योजना कर लेनी चाहिए।

हेत्वर्थ में कहने का क्या तात्पर्य? करोति आदि के लिए।

(सूत्र में) अर्थ शब्द के ग्रहण से (उक्त अर्थ में) णल प्रत्यय भी होता है। जैसे—जोतलति।

### ४४१. धातुरूपे नामस्मा णयो च ।३.२.८।

तस्मा नामस्मा णयप्पच्चयो होति कारितसञ्ञा च धातुरूपे सति[4]। हत्थिना अतिक्कमति मग्गं अतिहत्थयति, वीणाय उपगायति उपवीणयति, दळ्हं करोति वीरियं[5] दळ्हयति, विसुद्धा होति रत्ति[6] विसुद्धयति।

१. ब्रुवन्ति—सी०१,। २-२. भणेति, भणयति, भणापेति, भणापयति; भणेन्ति, भणयन्ति, भणापेन्ति भणापयन्ति—सी०२। ३. लप्पच्चयो—से०, सी०२। ४, से० में नहीं। ५. विनयं—से०। ६. रत्ती—से०।

चसद्दग्गहणेन आर-आल इच्चेते पच्चया होन्ति। सन्तरारति[1], उपक्कमालति।

४४१. नामों के धातुस्वभाव होने पर उन से णय प्रत्य होता है तथा उनकी कारितसंज्ञा होती है। जैसे—अतिहत्थयति (अति + हत्थि + णय + ति) आदि।

(सूत्र में) च शब्द के ग्रहण से आर तथा आल प्रत्यय भी होते हैं। जैसे—सन्तरारति (सन्तर + आर + ति), उपक्कमालति (उपक्कम + आल + ति)।

["धातुया रूपो सभावो वा धातुरूपो, तस्मिं धातुरूपे; एत्थ च धातुरूपो नाम पठती त्यादिसु धातूहि पवत्ता पच्चया किरियाय च साधने ति च पवत्तन्ति यथा, एवं हत्थीआदीहि नामेहि पवत्ता पच्चया पि धात्वत्थभूते किरियाय च साधने पि च पवत्तन्ति; तस्मा धातुरूपो ति वुत्तं"।

"चग्गहणेन आर-आल इच्चेते पच्चया होन्ति, एते न च पोराणटीकाव्याख्याने वुत्ता; सकत्थवाचक-आर-आलपच्चयवसेन वुत्ता" (क० व०)।]

## ४४२. भावकम्मेसु यो ।३.२.९।

सब्बेहि धातूहि भावकम्मेसु यप्पच्चयो होति। ठीयते, बुज्झते[2], पच्चते, लब्भते, करीयते, इज्जते, उच्चते।

भावकम्मेसू ति किमत्थं? करोति, पचति, पठति।

४४२. सभी धातुओं से भाव तथा कर्म में य प्रत्यय होता है। जैसे—ठीयते (ठा + य + ते, भाव का उदा०), बुज्झते (बुध + य + ते, कर्म का उदाहरण) आदि।

भाव तथा कर्म में कहने का क्या तात्पर्य? करोति आदि के लिए।

## ४४३. तस्स चवग्गयकारवकारत्तं सधात्वन्तस्स ।३.२.१०।

तस्स यप्पच्चयस्स चवग्ग-यकार-वकारत्तं[3] होति धात्वन्तेन सह यथा सम्भवं। वुच्चते, वुच्चन्ते; उच्चते, उच्चन्ते; मज्जते, मज्जन्ते; पच्चते, पच्चन्ते; बुज्झते, बुज्झन्ते; युज्जते, युज्जन्ते; कुज्झते, कुज्झन्ते; उज्झते, उज्झन्ते; हञ्ञते, हञ्ञन्ते; कय्यते, कय्यन्ते; दिब्बते, दिब्बन्ते।

---

१. अन्तरारति—से०। २. बुज्झियते—से० ३. वकारत्तञ्च—सी०२।

४४३. धात्वन्त के सहित य प्रत्यय का यथासम्भव चवर्ग, य तथा व हो जाता है। जैसे—वुच्चते ( वच + य + ते, चवर्ग का उदाहरण ), कय्यते ( कर + य + ते, य का उदाहरण ), दिब्बते (दिव + य + ते, व का उदाहरण) आदि।

[ "अनुवत्तमाने पि यप्पच्चये तस्सा ति वचनं 'भावकम्मेसु यो' तिमिना विहितस्सेव यप्पच्चयस्स इमिना चवग्गादिआदेसा होन्ति नाञ्ञस्सा ति ञापनत्थं। 'इवण्णागमो वा' ति सुत्ततो वासद्दो सीहगतिया वत्तते; तेन चवग्ग-तवग्गानं धात्वन्तानं चवग्गादेसो च रवानं च धात्वन्तानं सहपच्चयानं यवत्तञ्च होति; वुत्तञ्च—

'चवग्गो चतवग्गानं धात्वन्तानं यवत्तनं।
रवानञ्च सह पच्चयानं यवा होन्ति यथाक्कमं॥,'' ति ( क० व० )। ]

## ४४४. इवण्णागमो वा ।३.२.११।

सब्बेहि धातूहि यम्हि पच्चये परे इवण्णागमो होति वा। करिय्यते[1], करीयति; गच्छिय्यते, गच्छीयति[1]।

वा ति किमत्थं? कय्यते।

४४४. य प्रत्यय को परता में सभी धातुओं से इवर्ग ( इ, ई ) का आगम विकल्प से होता है। जैसे—करिय्यते ( कर + इ + य + ते ), करीयति ( कर + ई + य + ति ) आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? कय्यते ( कर + य + ते ) के लिए ( यहाँ विकल्पविधान होने से इवर्ण का आगम नहीं हुआ )।

[ "कय्यते ति किमुदाहरणं? तत्थ करधातुतो तेविभत्ति-यप्पच्चये कते, 'तस्स चधात्वन्तस्से' ति धात्वन्तेन सह यप्पच्चयस्स यकारं कत्वा, तस्स द्वेभावे च कते रूपं। रूपसिद्धियं पन गमीयते इच्चादिसु ईकारागमवसेन आगतो" ( क० व० )। ]

## ४४५. पुब्बरूपञ्च ।३.२.१२।

सब्बेहि धातूहि यप्पच्चयो पुब्बरूपमापज्जते वा। वुड्ढते, फल्लते, दम्मते, लब्भते, सक्कते, दिस्सते।

वा ति किमत्थं? दम्यते।

---

1-1. करिय्यते, करिय्यन्ति; गच्छिय्यते, गच्छिय्यन्ति—से०।

४४०. सभी धातुओं के पश्चात् आनेवाला य प्रत्यय विकल्प से पूर्वरूप को प्राप्त होता है। जैसे—वुड्ढते ( वड्ढ + य + ते ) आदि।

विकल्प से कहने का तात्पर्य ? दम्यते के लिए।

## ४४६. यथा कत्तरि च ।३.२.१३।

यथा भावकम्मेसु यप्पच्चयस्सादेसो होति तथा कत्तरि च[1] यप्पच्चयस्सादेसो कत्तब्बो। बुज्झति, विज्झति, मञ्ञति, सिब्बति।

४४६. जिस प्रकार से भाव तथा कर्म में य प्रत्यय का आदेश होता है उसी प्रकार कर्त्रर्थ में य प्रत्यय का आदेश करना चाहिए। जैसे—बुज्झति ( बुध + य + ति ) आदि।

## ४४७. भूवादितो[2] अ ।३.२.१४।

भू इच्चेवमादितो धातुगणतो अप्पच्चयो होति कत्तरि। भवति, पठति, पचति, जयति[3]।

४४७. कर्त्रर्थ में भू आदि धातुगण से अ प्रत्यय होता है। जैसे—भवति ( भू + अ + ति ) आदि।

## ४४८. रुधादितो निग्गहीतपुब्बञ्च ।३.२.१५।

रुधि[4] इच्चेवमादितो धातुगणतो अप्पच्चयो होति कत्तरि, पुब्बे निग्गहीतागमो च होति। रुन्धति, छिन्दति, भिन्दति।

चसद्दग्गहणेन इ-ई-ए-ओ इच्चेते पच्चया होन्ति निग्गहीतागमपुब्बञ्च[5]। रुन्धिति, रुन्धीति; सुम्भेति, सुम्भोति।

४४८. कर्त्रर्थ में रुधादि धातुगण से अ प्रत्यय होता है तथा पूर्व में निग्गहीत का आगम भी होता है। जैसे—रुन्धति (रुध + अ + ति) आदि।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से इ, ई, ए तथा ओ प्रत्यय होते हैं एवं पूर्व में निग्गहीत का आगम होता है। जैसे—रुन्धिति ( रुध + इ + ति, इ का उदा० ), रुन्धीति ( ई का उदा० ), सुम्भेति ( ए का उदा० ), सुम्भोति ( ओ का उदा० )।

[ "चसद्दग्गहणेन इ-ई-ए-ओ-पच्चया होन्ति, निग्गहीतपुब्बञ्चा' तिदं पोराणकच्चायने अविज्जमानत्ता न्यासे न वण्णितं; रूपसिद्धिपकरणतो आगततयं पक्खित्तं .." ( क० व० )।

---

१. से० में नहीं। २. भुवादितो—से०, सी०१। ३. यजति—से०। ४. रुध—से०। ५. निग्गहीतपुब्बञ्च—सी०१, सी०२।

"रुधि इच्चेवमादितो धातुगणतो अप्पच्चयो होति कत्तरि विभत्तिप्पच्चयेसु, निग्गहीतञ्च ततो पुब्बं हुत्वा आगमो होति। तञ्च निग्गहीतं पकतिया सरानुगतत्ता धातुस्सरतो परं होति। चसद्देन इ-ई-ए-ओप्पच्चया च। निग्गहीतस्स वग्गन्तत्तं। इध संयोगन्तत्ता न वुद्धि होति तदागमस्स तग्गहणेन गहणतो। सो रुन्धति, रुन्धन्ति, रुन्धसि, रुन्धथ, रुन्धामि, रुन्धाम; रुन्धते, रुन्धन्ते इच्चादि। इकारादिप्पच्चयेसु पन रुन्धिति, रुन्धीति, रुन्धेति, रुन्धोती ति पि होति" ( रूप० सू० ४१३ )। ]

## ४४९. दिवादितो यो ।३.२.१६।

दिवादितो धातुगणतो यप्पच्चयो होति कत्तरि। दिब्बति, सिब्बति, युज्झति, विज्झति, बुज्झति।

४४९. दिवादि धातुगण से कर्त्रर्थ में य प्रत्यय होता है। जैसे—दिब्बति ( दिव + य + ति ) आदि।

## ४५०. स्वादितो णुणाउणा च ।३.२.१७।

सु इच्चेवमादितो धातुगणतो णु-णा-उणा इच्चेते पच्चया होन्ति कत्तरि। अभिसुणोति, अभिसुणाति; संवुणोति, संवुणाति; आवुणोति, आवुणाति; पापुणोति, पापुणाति।

४५०. स्वादि धातुगण से कर्त्रर्थ में णु, णा तथा उणा प्रत्यय होते हैं। जैसे—अभिसुणोति ( अभि + सु + णु + ति, णु का उदाहरण ), अभिसुणाति (णा का उदाहरण), पापुणाति ( प + आप + उणा + ति, उणा का उदाहरण ) आदि।

## ४५१. कियादितो ना ।३.२.१८।

की इच्चेवमादितो धातुगणतो नापच्चयो होति कत्तरि। किणाति, जिनाति, धुनाति, लुनाति, पुनाति।

४५१. 'की' आदि धातुगण से कर्त्रर्थ में ना प्रत्यय होता है। जैसे—किणाति ( की + ना + ति ) आदि।

## ४५२. गहादितो प्पण्हा[1] ।३.२.१९।

गह इच्चेवमादितो धातुगणतो प्प-ण्हा इच्चेते पच्चया होन्ति कत्तरि। घेप्पति, गण्हाति।

---

१. प्पण्हा च—से०।

४५२. गहादि धातुगण से कर्त्रर्थ में प्प तथा ण्हा प्रत्यय होते हैं। जैसे—घेप्पति ( गह + प्प + ति, प्प का उदाहरण ), गण्हाति (गह + ण्हा + ति, ण्हा का उदाहरण ) आदि।

[ "घेप्पती त्याद्युदाहरणानि। तत्थ घेप्पती ति गहधातुतो वुत्तनयेन तिविभत्ति कत्वा, 'यथा कत्तरि चे' ति वत्तमाने इमिना प्पप्पच्चयं कत्वा, 'गहस्स घेप्पे' ति प्पप्पच्चये परे गहधातुस्स घेकारादेसे कते रूपं। गण्हाती ति 'गहउपादाने' तिमस्स वुत्तनयेन तिविभत्तिम्हि कते इमिना ण्हाप्पच्चयं कत्वा, 'गहस्स घेप्पे' ति वत्तमाने 'हलोपो ण्हाम्ही' ति हकारलोपं कते रूपं" ( क० व० )। ]

## ४५३. तनादितो ओयिरा ।३.२.२०।

तनु इच्चेवमादितो धातुगणतो ओ-यिर इच्चेते पच्चया होन्ति कत्तरि। तनोति, तनोहि; करोति, करोहि; कयिरति, कयिराहि।

४५३. तनादि धातुगण से कर्त्रर्थ में ओ तथा यिर प्रत्यय होते हैं। जैसे—तनोति ( तनु + ओ + ति, ओ का उदाहरण ), कयिरति ( कर + यिर + ति, यिर का उदाहरण ) आदि।

## ४५४. चुरादितो णेणया ।३.२.२१।

चुर इच्चेवमादितो धातुगणतो णे-णय इच्चेते पच्चया होन्ति कत्तरि, [1]कारितसञ्ञा च[1]। चोरेति, चोरयति; चिन्तेति, चिन्तयति; मन्तेति, मन्तयति।

४५४. चुरादि धातुगण से कर्त्रर्थ में णे तथा णय प्रत्यय होते हैं तथा कारित संज्ञा भी होती है। जैसे—चोरेति ( चुर + णे + ति, णे का उदाहरण ), चोरयति ( चुर + णय + ति, णय का उदाहरण ) आदि।

[ 'चोरेति' प्रयोग चुर धातु से ति प्रत्यय होने पर, इस सूत्र से णे प्रत्यय करके तथा वृद्धि एवं णकार का लोप करने पर सिद्ध होता है। 'चोरयति' णय का प्रत्यय का उदाहरण है। 'चिन्तेति' प्रयोग में संयोगान्त होने से वृद्धि नहीं होती।

क० व० में कारितसंज्ञाविधान के सम्बन्ध में कहा गया है—"कारितसञ्ञाकरणं चेत्थ णकारस्स लोपत्थं।" ]

---

१–१. से० में नहीं।

## ४५५. अत्तनोपदानि भावे च कम्मनि ।३.२.२२।

भावे च कम्मनि च अत्तनोपदानि होन्ति। उच्चते, उच्चन्ते; लब्भते, लब्भन्ते; मज्जते, मज्जन्ते; युज्झते[1], युज्झन्ते[1]; कय्यते, कय्यन्ते।

४६०. भाव तथा कर्म में आत्मनेपद होते हैं। जैसे—उच्चते (वच + य + ते) आदि।

## ४५६. कत्तरि च ।३.२.२३।

कत्तरि च अत्तनोपदानि होन्ति। मञ्ञते, रोचते, सोचते, सोभते, बुज्झते, जायते।

४६६. कर्थ में भी आत्मनेपद होते हैं। जैसे—मञ्ञते (मन + य + ते) आदि।

## ४५७. धातुप्पच्चयेहि विभत्तियो ।३.२.२४।

धातुनिद्दिट्ठेहि पच्चयेहि खादिकारितन्तेहि विभत्तियो होन्ति। तितिक्खति, जिगुच्छति, वीमंसति; तटाकं समुद्दमिव अत्तानमाचरति समुद्दायति; पुत्तीयति, कारेति[2], पाचेति[2]।

४६७. ख आदि से लेकर कारितसंज्ञा पर्यन्त धातुओं से होने वाले प्रत्ययों के पश्चात् ही (ति आदि) विभक्तियाँ होती हैं (अर्थात् ४३६—४४० सूत्रों के अनुसार जो प्रत्यय धातुओं के पश्चात् होते हैं, उन धातुप्रत्ययान्त शब्दों से ही विभक्तियाँ होती हैं, प्रत्यय लगने पर धातु की जो स्थिति होती है उसी में ति आदि विभक्तियाँ लगाई जाती है)। जैसे—तितिक्खति आदि।

[इस सूत्र के द्वारा धातुप्रत्ययान्त-संज्ञा का विधान किया गया है और यह भी स्पष्ट किया गया है कि जब धातु में वे प्रत्यय लग जाते हैं, जिनका विधान सूत्र ४३६ से ४४० तक है तो उन धातुप्रत्ययान्त शब्दों के बाद ही विभक्तियाँ लगती हैं।]

## ४५८. कत्तरि परस्सपदं ।३.२.२५।

कत्तरि परस्सपदं होति। करोति, पचति, पठति, गच्छति।

४६८. कर्त्रर्थ में परस्मैपद होता है। जैसे—करोति आदि।

---

१-१. सुज्झते सुज्झन्ते—से०। २-२. पाचयति—से०।

## ४५९. भूवादयो धातवो ।३.२.२६।

भू इच्चेवमादयो ये सद्दगणा ते धातुसञ्ञा होन्ति । भवति, भवन्ति; पचति, पचन्ति; चरति, चरन्ति[1]; चिन्तयति, चिन्तयन्ति[1]; होति[1], होन्ति[1]; गच्छति[1], गच्छन्ति ।

इति आख्यातकप्पे दुतियो कण्डो ।

४५९. भू आदि शब्दगणों की धातुसंज्ञा होती है । जैसे—भवति आदि ।

[ "भू आदयो सद्दगणा धातुसञ्ञा होन्ती ति अत्थो । एत्थ च वकारो पदसन्धिजो, अथवा भू च वा च भूवा, ते आदयो पकारा येसं ते ति भूवादयो; वुत्तञ्च रूपसिद्धियं—

'भूवादिसु वकारोयं ञेय्यो आगमसन्धिजो ।

भूवाप्पकारा वा धातू सकम्माकम्मकत्थतो' " ॥ ति ॥ ( क० व० )

"भू आदि येसं ते भूवादयो; अथवा भूवा आदि पकारा येसं ते भूवादयो । क्रियं धारेन्ती ति धातवो, भूवादयो, खादिधातुप्पच्चयन्ता च । ते पन अत्थवसा द्विधा भवन्ति—सकम्मका, अकम्मका चा ति । तत्र सकम्मका—ये धातवो कम्मापेक्खं क्रियं वदन्ति, यथा—कटं करोति, गामं गच्छति आदयो, अकम्मका—ये कम्मनिरपेक्खं क्रियं वदन्ति, यथा—अच्छति, सेति, तिट्ठती ति आदयो । ते पुन सत्तविधा भवन्ति विकरणप्पच्चयभेदेन । कथं ? अ-विकरणा भूवादयो, निग्गहीतपुब्बक-अ-विकरणा रुधादयो, य-विकरणा दिवादयो, णु-णा-उणा-विकरणा स्वादयो, ना-प्पण्हा-विकरणा कियादयो, ओ-विकरणा तनादयो, सकत्थे णे-णयन्ता चुरादयो ति" ( रूप०, सू० ४०८ ) । तुलना कीजिए, पाणिनि—"भूवादयो धातवः" १।३।१ । ]

आख्यातकल्प में द्वितीय काण्ड समाप्त ।

---

### ( ३ ) ततियो कण्डो

## ४६०. क्वचादिवण्णानमेकस्सरानं[2] द्वेभावो ।३.३.१।

आदिभूतानं वण्णानं एकस्सरानं क्वचि द्वेभावो होति । तितिक्खति, जिगुच्छति, तिकिच्छति, वीमंसति, बुभुक्खति, पिवासति, दद्दल्लति, ददाति[3], जहाति, चङ्कमति ।

---

१. से० में नहीं । २. ०रसराणं—से० ( सर्वत्र ) । ३. से० में नहीं ।

क्वची ति किमत्थं ? कम्पति[1], चलति।

४६०. आदिभूत एक स्वर वाले वर्णों को कहीं कहीं द्वित्व होता है। जैसे—तितिक्खति आदि।

कहीं कहीं कहने का क्या तात्पर्य ? कम्पति ( कम्प + ति ) आदि के लिए ( यहाँ पर द्वित्व नहीं हुआ )।

[ "एत्थ क्वचिसद्दो नियमनियमञ्च दीपेति। तेन तितिक्खति-जिगुच्छति-वीमंसति-आदिसु पयोगेसु ख-छ-सेसु च परोक्खाविभत्तियं परोक्खाय विभत्तिम्हि च बभूव-बभूवू ति आदिसु च निच्चं धातूनं द्वेभावो होति; अप्पच्चये परे जुहोति-आदिसु अपि धातुस्स द्वेभावो होति; किच्चादिकेसु पि जहितब्बं पजहितब्बं ति आदिसु पि; कितकप्पच्चये च अहित्वा जहितुं पिहित्वा ति आदिसु च क्वचि विकप्पेन द्वेभावो होति; अपिसद्देन चङ्कमती ति आदिसु पि क्वचि होति" ( क० व० )।

"धातूनमादिभूतानं वण्णानमेकस्सरानं क्वचि द्वेभावो होति। ववत्थित-विभासत्थोयं क्वचिसद्दो; तेन—

'खछसेसु परोक्खायं द्वेभावो सब्बधातुनं।
अप्पच्चये जुहोत्यादिस्स पि किच्चादिके क्वचि'" ॥ (रूप०,सू०४४६)।]

## ४६१. पुब्बोब्भासो ।३.३.२।

द्वेभूतस्स धातुस्स यो पुब्बो सो अब्भाससञ्ञो होति। दधाति, ददाति, बभूव।

४६१ द्वित्वभूत धातु के पूर्व की ( जब धातु को द्वित्व होता है तब द्वित्व-भूत प्रथम की ) अब्भास ( अभ्यास ) संज्ञा होती है। जैसे— दधाति ( धा को द्वित्व करने पर धाधाति ऐसी स्थिति होती है। इसमें द्वित्वभूत का आदिवर्ण प्रथम धा हुआ; उसकी इस सूत्र से अभ्यास संज्ञा करते हैं ) आदि।

[ "अतिरेकं वत्वा भासीयती ति अब्भासो" ( क० व० )। ]

## ४६२. रस्सो ।३.३.३।

अब्भासे वत्तमानस्स सरस्स रस्सो होति। ददाति, दधाति, जहाति।

४६२. अभ्यास में वर्तमान स्वर को ह्रस्व होता है। जैसे—ददाति।

---

१. कमति—से०, सी०१।

[ दा धातु को द्वित्व करने पर दादाति ऐसी स्थिति होती है। तब सूत्र ४६१ से प्रथम दा की अभ्यास संज्ञा कर देते हैं तथा इस सूत्र से अभ्याससंज्ञक प्रथम 'दा' में विद्यमान 'आ' स्वर का ह्रस्व होकर ददाति प्रयोग बनता है। ]

## ४६३. दुतियचतुत्थानं पठमततिया ।३.३.४।

अब्भासगतानं दुतियचतुत्थानं पठमततिया होन्ति। चिच्छेदति, बुभुक्खति, बभूव, दधाति।

४६३. अभ्यास में विद्यमान वर्गों के द्वितीय तथा चतुर्थ वर्णों को क्रमशः ( उसी वर्ग के ) प्रथम तथा तृतीय ( वर्ण ) हो जाते हैं। जैसे—चिच्छेदति ( द्वितीय को प्रथम का उदाहरण ), बुभुक्खति ( चतुर्थ को तृतीय का उदाहरण ) आदि।

## ४६४. कवग्गस्स चवग्गो ।३.३.५।

अब्भासे वत्तमानस्स कवग्गस्स चवग्गो होति। चिकिच्छति, जिगुच्छति, जिघच्छति, चङ्कमति, जिगिसति, जङ्गमति।

४६४. अभ्यास में वर्तमान क वर्ग को चवर्ग होता है। जैसे—चिकिच्छति आदि।

## ४६५. मानकितानं वतत्तं वा ।३.३.६।

मान-कित इच्चेतेसं धातूनं अब्भासगतानं वकार-तकारत्तं होति वा यथासङ्ख्यं। वीमंसति, तिकिच्छति।

वा ति किमत्थं? चिकिच्छति।

४६५. अभ्यासप्राप्त मान तथा कित धातुओं को ( धातुओं का जो द्वित्व हुआ है, उस द्वित्व को ) क्रम से व तथा त हो जाता है। जैसे—वीमंसति ( व का उदाहरण ), तिकिच्छति ( त का उदाहरण )।

पहले मान धातु से स प्रत्यय करते हैं और तब धातु के आदि वर्ण का द्वित्व करके, अभ्यास संज्ञा करके, अभ्यासान्त को इवर्ण करके तथा इस सूत्र से अभ्यासप्राप्त को व करके एवं मान का मं आदेश करके 'वीमंसति' सिद्ध होता है। 'तिकिच्छति' प्रयोग में कित धातु से छ प्रत्यय होता है और अभ्यास का त हो जाता है। ]

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? चिकिच्छति के लिए ( यहां पर उपर्युक्त सूत्र से विकल्पविधान के कारण कार्य न होकर सूत्र 'कवग्गस्स चवग्गो' ( ४६४ ) से अभ्यासप्राप्त को चवर्ग हो जाता है )।

## ४६६. हस्स जो ।३.३.७।

हकारस्स अब्भासे वत्तमानस्स जो होति । जहाति, जुव्हति, जुहोति, जहार ।

४६६. अभ्यास में वर्तमान ह को ज हो जाता है। जैसे—जहाति आदि।

[ हा धातु को द्वित्व करने पर तथा प्रथम ह को ज करने पर तथा उसका ह्रस्व करने पर 'जहाति' यह बनता है। ]

## ४६७. अन्तस्सिवण्णाकारो वा ।३.३.८।

अब्भासस्स अन्तस्स इवण्णो होति अकारो च वा[1] । जिगुच्छति, पिवासति, वीमंसति, जिघच्छति, बभूव, दधाति[2] ।

वा ति किमत्थं ? बुभुक्खति ।

४६७. अभ्यास के अन्तिम ( स्वर ) को इवर्ण तथा अकार भी विकल्प से हो जाता है। जैसे—जिगुच्छति ( गुप धातु के अभ्यास के अन्तिम को इवर्ण करने का उदाहरण ), बभूव ( भू धातु के अभ्यास के अन्तिम को अ करने का उदाहरण ) आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? बुभुक्खति के लिए ( विकल्पविधान से यहाँ पर उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

[ इस सूत्र में विकल्प के लिए वा शब्द का जो प्रयोग हुआ है वह व्यवस्थितविभाषार्थ है। इस सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—"एत्थ वासद्दो ववत्थितविभासत्थो, तेन ख-छ-सेसु पच्चयेसु पि, जिघच्छती ति एत्थ अब्भासन्तभूतस्स अकारस्स च, जिगुच्छती ति एत्थ अब्भासन्तभूतस्स उकारस्स च इकारो, पिवासति वीमंसती ति एत्थ अब्भासन्तभूतस्स आकारस्स इकारो, बभूवा ति एत्थ अब्भासन्तभूतस्स ऊकारस्स अकारो इमिना सुत्तेन होति, असस्स धात्वन्तस्स न होति, वुत्तञ्च रूपसिद्धियं—

'खछसेसु अवण्णस्स इकारो सगुपुस्स ई ।
वास्स भूस्स परोक्खायं अकारो नो परस्सिमे' ॥ ति ॥

तस्सायमयं नियमत्थो—ख-छ-सेसु पच्चयेसु सगुपुस्स गुपधातुस्सन्तस्स उकारस्स च अवण्णसङ्घातस्स च इकारो होति, पिवासति वीमंसती ति एत्थ अवण्णसङ्घातस्स आकारस्स ईकारो होति, परोक्खायं परोक्खाविभत्तिम्हि बभूवा ति एत्थ

१. वा यथासङ्ख्यं—सी०१, सी०२ । २. से० मे० नहीं ।

अब्भासन्तभूतस्स भूस्स ऊकारस्स च अकारो होति; इमे आदेसा अञ्ञस्स धात्वन्तस्स नो न होन्ती इच्चत्थो" । ]

## ४६८. निग्गहीतञ्च ।३.३.९।

अब्भासस्स अन्ते निग्गहीतागमो होति वा। चङ्कमति, चञ्चलति, जङ्गमति।

वा ति किमत्थं ? पिवासति, दद्दल्लति।

४६८. अभ्यास के अन्त में 'निग्गहीत' का विकल्प से आगम होता है। जैसे—चङ्कमति आदि।

[ चङ्कमति प्रयोग में 'ककमति' ऐसी स्थिति होने पर प्रथम क का च हो जाने पर उपर्युक्त सूत्र से 'निग्गहीत' का आगम हो जाता है। ]

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? पिवासति आदि के लिये ( यद्यपि यहाँ पर अभ्यास है, तथापि विकल्पविधान के कारण 'निग्गहीत' का आगम नहीं हुआ )।

## ४६९. ततो पामानानं[1] वामं सेसु ।३.३.१०।

ततो अब्भासतो पा-मानानं[1] धातूनं वा-मं इच्चेते आदेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं सप्पच्चये[2] परे। पिवासति, वीमंसति।

४६९. स प्रत्यय की परता में अभ्यास के पश्चात् ( स्थित ) पा तथा मान धातुओं को वा तथा मं आदेश क्रमशः विकल्प से होते हैं। जैसे—पिवासति ( पा+पा+स+ति = पिवासति ), वीमंसति ( मा+मान+स+ति = वीमंसति आदि )।

## ४७०. ठा तिट्ठो ।३.३.११।

ठा इच्चेतस्स धातुस्स तिट्ठादेसो होति वा। तिट्ठति, तिट्ठतु, तिट्ठेय्य, तिट्ठेय्युं।

वा ति किमत्थं ? ठाति ।

४७०. ठा धातु का विकल्प से तिट्ठ आदेश हो जाता है। जैसे—तिट्ठति आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? ठाति के लिए।

---

१. पामानं—से०। २. सेप्पच्चये—सी०२। ३. से० में नहीं।

## ४७१. पा पिबो ।३.३.१२।

पा इच्चेतस्स धातुस्स पिबादेसो होति वा । पिबति, पिबतु, पिबेय्य, पिबेय्युं ।

वा ति किमत्थं ? पाति ।

४७१. पा धातु का विकल्प से पिब आदेश हो जाता है। जैसे—पिबति आदि ।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? पाति के लिए ।

## ४७२. ञास्स जाजन्ना[1] ।३.३.१३।

ञा इच्चेतस्स धातुस्स जा-जं-ना[1] इच्चेते आदेसा होन्ति वा । जानाति, जानेय्य, जानिया, जञ्ञा, नायति ।

वा ति किमत्थं ? विञ्ञायति ।

४७२. ञा धातु को विकल्प से जा, जं तथा ना आदेश होते हैं। जैसे — जानाति ( ञा + ति = जा + ति = जानाति, जा आदेश का उदाहरण ), जञ्ञा (ञा + एय्य = जं + एय्य = जञ्ञा, जं आदेश का उदाहरण) नायति (ञा+ति = ना + ति = नायति, ना आदेश का उदाहरण ) आदि ।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? विञ्ञायति के लिए ।

[ जानाति, जञ्ञा तथा नायति की साधना क० व० में इस प्रकार से प्रस्तुत की गई है—

"जानाति—ञा अवबोधने तिमस्स तिविभत्ति कत्वा, 'यथा कत्तरि चे' ति वत्तमाने, 'कियादितो ना' ति तिम्हि नाप्पच्चयं कत्वा, 'अन्तस्सिवण्णाकारो वा' ति वत्तमाने, इमिना ञाधातुस्स जादेसो । जञ्ञा—तस्सेव धातुस्स वुत्तनयेन एय्यविभत्ति कत्वा, नाप्पच्चयञ्च कत्वा, वुत्तनयेन एय्यस्स ञादेसं कत्वा, 'ञम-रानं' 'वा' ति च 'एय्यस्स' 'ञा वा' ति च वत्तमाने, 'नास्स लोपो यकारत्तं' ति नाप्पच्चयस्स लोपं कत्वा, निग्गहीतस्स वग्गन्तत्ते कते रूपं । नायति—तस्सेव धातुस्स वत्तमान-परस्सपद-पठमपुरिसेकवचन-तिविभत्तिं कत्वा, नाप्पच्चयञ्च कत्वा, इमिना धातुस्स नादेसं कत्वा, 'नास्स लोपो यकारत्तं' ति यकारे कते रूपं" । ]

---

१. जाजनना—से० ।

## ४७३. दिसस्स पस्सदिस्सदक्खा वा ।३.३.१४।

दिस इच्चेतस्स धातुस्स पस्स-दिस्स-दक्ख इच्चेते आदेसा होन्ति वा। पस्सति, दिस्सति, दक्खति।

वा ति किमत्थं? अद्दस[1]।

४७३. दिस धातु को पस्स, दिस्स तथा दक्ख आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—पस्सति ( पस्स का उदाहरण ), दिस्सति ( दिस्स का उदाहरण ), दक्खति ( दक्ख का उदाहरण )।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? अद्दस के लिए ( यहाँ उपर्युक्त आदेश विकल्पविधान के कारण नहीं होते )।

## ४७४. ब्यञ्जनन्तस्स[2] चो छप्पच्चयेसु च ।३.३.१५।

ब्यञ्जनन्तस्स धातुस्स चो होति[3] छप्पच्चये परे। जिगुच्छति, तिकिच्छति, जिघच्छति।

४७४. छ प्रत्यय की परता में धातु के अन्त्य व्यञ्जन को च हो जाता है। जैसे—जिगुच्छति ( गु + गुप + छ + ति = जिगुच्छति; यहाँ पर इस सूत्र से गुप जो व्यञ्जनान्त धातु है, उसके अन्तिम व्यञ्जन प को च हो गया है ) आदि।

[ "एत्थ चग्गहणेन वाग्गणं निवत्तेति। बहुवचनग्गहणेन चेत्थ तुमिच्छत्थे छप्पच्चयं सङ्गण्हाति। अथवा 'छप्पच्चयेसू' ति बहुवचनेन लच्छती ति आदिसु आदेसभूतं छप्पच्चयं सङ्गण्हाति। तत्थ च लभधातुतो तिविभत्ति कत्वा, 'क्वचि धात्वा'दिना भकारस्स छकारं कत्वा, इमिना धात्वन्तस्स चकारो। मूल-उदाहरणेसु पन धातुप्पच्चयन्तत्ता विभत्ति पच्छा कातब्बा" ( क० व० )। ]

## ४७५. को खे च ।३.३.१६।

ब्यञ्जनन्तस्स धातुस्स को होति खप्पच्चये परे। तितिक्खति, बुभुक्खति।

४७५. ख प्रत्यय की परता में धातु के अन्त्य व्यञ्जन को क हो जाता है। जैसे—तितिक्खति ( ति + तिज + ख + ति = तितिक्खति; इस सूत्र से तिज में स्थित अन्त्य व्यञ्जन ज को क आदेश हो गया है ) आदि।

---

१. अद्दक्खा, अद्दस—सी०२। २. ब्य०—सी०२ (सर्वत्र)। ३. होति वा—सी०२।

## ४७६. हरस्स गिं से ।३.३.१७।

हर इच्चेतस्स धातुस्स सब्बस्सेव गिं-आदेसो होति सप्पच्चये[1] परे। जिगिंसति।

४७६. स प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण हर धातु को गिं आदेश हो जाता है। जैसे—जिगिंसति ( हर + स + ति = जिगिंसति )।

## ४७७. ब्रूभूनमाहभूवा परोक्खायं ।३.३.१८।

ब्रू-भू इच्चेतेसं धातूनं आह-भूव इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्यं[2] परोक्खायं विभत्तियं। आह, आहु; बभूव, बभूवु।

परोक्खायमिति किमत्थं? अब्रुवुं।

४७७. परोक्षा विभक्ति की परता में ब्रू तथा भू धातु को क्रमशः आह तथा भूव आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—आह आदि ( ब्रू धातु के आह आदेश के उदाहरण ); बभूव आदि ( भू धातु के भूव आदेश के उदाहरण )।

परोक्षा विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य? अब्रुवुं के लिए ( यहाँ पर परोक्षा विभक्ति का अभाव है, इसलिए उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

## ४७८. गमिस्सन्तो च्छो वा सब्बासु ।३.३.१९।

गमु इच्चेतस्स धातुस्स अन्तो मकारो च्छो होति वा सब्बासु पच्चयविभत्तीसु[3]। गच्छमानो, गच्छन्तो; गच्छति, गमेति; गच्छतु, गमेतु; गच्छेय्य, गमेय्य, अगच्छा, अगमा; अगच्छि, अगमि; गच्छिस्सति, गमिस्सति; अगच्छिस्सा, अगमिस्सा; गच्छीयति[4], गमीयति[4]।

गमिस्सेति किमत्थं? इच्छति।

४७८. सभी प्रत्ययों ( मानन्त कारित प्रत्ययों ) तथा विभक्तियों की परता में गमु धातु के अन्त्य मकार को विकल्प से च्छ होता है। जैसे—गच्छमानो, गच्छन्तो आदि ( प्रत्ययों की परता के उदा० ); गच्छति आदि ( विभक्तियों की परता के उदा० ), विकल्प से गमेति आदि।

गमु के कहने का क्या तात्पर्य? इच्छति के लिये।

[ "वा ति ववत्थितविभासत्थो...गमिस्सा तिदं गमुस्सा ति वत्तब्बे इकारन्तधातुनिद्देसेन वुत्तं। सब्बग्गहणेन चेत्थ मान-अन्त-अकार-प्रकार-तप्पच्चये सङ्गण्हाति...एत्थ वासद्दो ववत्थितविभासत्थो। तेन मानन्तेसु कत्तरि निच्चविधि

१. सेप्पच्चये-सी०२। २. मे०, सी०१ में नहीं। ३. ०विभत्तिसु-सी१, सी०२ ( सर्वत्र )। ४-४. अगच्छीयति, अगमीयति—से०।

दीपेति, अञ्ञत्थ मानन्तरप्पच्चयेहि च परोक्खाविभत्तितो च अञ्ञत्थ अञ्ञेसु विभत्तिप्पच्चयेसु अनिच्चं च अनिच्चविधिं दीपेति, परोक्खायं परोक्खाविभत्तियं असन्तकं असन्तविधिं दीपेति; वुत्तञ्च रूपसिद्धियं—

'विधिं निच्चं वासद्दो मानन्तेसु हि कत्तरि।
दीपेतनिच्चमञ्ञत्थ परोक्खायमसन्तकं'" ॥ ति ॥ ( क० व ) । ]

## ४७९. वचस्सज्जतनिम्हिमकारो ओ ।३.३.२०।

वच इच्चेतस्स धातुस्स अकारो ओत्तमापज्जते अज्जतनिम्हि। अवोच, अवोचुं।

अज्जतनिम्ही ति किमत्थं ? अवच, अवचुं[1]।

४७९. अद्यतनी ( विभक्ति ) की परता में वच धातु का अकार ( व में स्थित अ ) ओत्व ( ओकार ) को प्राप्त होता है। जैसे—अवो आदि।

अद्यतनी ( विभक्ति ) की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? अवचा आदि के लिए (इनमें अद्यतनी विभक्ति की परता न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं होता)।

## ४८०. अकारो दीघं हिमिमेसु ।३.३.२१।

अकारो दीघमापज्जते हि-मि-म इच्चेतासु[2] विभत्तीसु। गच्छाहि, गच्छामि, गच्छाम, गच्छाम्हे।

मिकारग्गहणेन हिविभत्तिम्हि अकारो क्वचि न दीघमापज्जते, गच्छहि।

४८०. हि, मि तथा म विभक्तियों की परता में अकार दीर्घत्व को प्राप्त होता है। जैसे—गच्छाहि ( हि का उदाहरण ), गच्छामि ( मि का उदाहरण) गच्छाम ( म का उदाहरण )।

मिकार के ग्रहण से हि विभक्ति की परता में अकार को कहीं कहीं दीर्घत्व नहीं भी प्राप्त होता है। जैसे—गच्छहि।

[ 'गच्छाम्हे' के सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—"गच्छाम्हे ति एत्थ पन तस्सेव धातुस्स वत्तमानत्तनोपद-उत्तमपुरिस-बहुवचनञ्च अप्पच्चयञ्च कत्वा, च्छादेसे कते, म्हेविभत्तिम्हि मकारस्सुपलब्भनतो इमिना दीघादिम्हि कते रूपं"।

---

१. अवचू—सी०२। २. इच्चेतेसु—सी०२।

मिकारग्गहण के विषय में भी यहीं पर उल्लेख है—"मिकारग्गहणेन हि-विभत्तिम्हि अकारो क्वचि न दीघमापज्जते ति एत्थ 'अकारो दीघं हिमेसु' ति एत्तके वुत्ते येव मिकार-मकारम्हेकारेसु तिन्नं पि मकारानं सुतिसामञ्ञत्ता अधिप्पेतत्थे सिद्धे पि मिकारं गहेत्वा हिमिमेसू ति वुत्तत्ता मिकारो अधिको होति, अधिक-वचनञ्च अञ्ञमत्थं बोधेति; तेन वुत्तं—मिकारग्गहणेन स्यादि"। ]

## ४८१. हि लोपं वा ।३.३.२२।

हिविभत्ति लोपमापज्जते वा। गच्छ, गच्छाहि; गम, गमेहि; गमय, गमयाहि।

ही ति किमत्थं ? गच्छति, गमयति।

४८१. हि विभक्ति का विकल्प से लोप हो जाता है। जैसे—गच्छ आदि; विकल्प से गच्छाहि आदि।

हि विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य ? गच्छति आदि के लिए।

## ४८२. होतिस्सरोहोहे भविस्सन्तिम्हि स्सस्स च ।३.३.२३।

हू इच्चेतस्स धातुस्स सरो एह-ओह-एत्तमापज्जते भविस्सन्तिम्हि विभत्तिम्हि स्सस्स[1] च लोपो होति वा। हेहिति, हेहिन्ति; होहिति, होहिन्ति; हेति, हेन्ति; हेहिस्सति, हेहिस्सन्ति; होहिस्सति, होहिस्सन्ति; हेस्सति, हेस्सन्ति।

हू ति किमत्थं ? भविस्सति, भविस्सन्ति।

भविस्सन्तिम्ही ति किमत्थं ? होति[2]।

४८२ भविष्यन्ती विभक्ति की परता में हू धातु के स्वर ( ऊ ) को एह, ओह तथा ए हो जाते हैं तथा स्स ( स्सति आदि भविष्यन्ती विभक्तियों में जो स्स है ) का विकल्प से लोप हो जाता है। जैसे—हेहिति आदि; विकल्प से हेहिस्सति आदि।

हू के कहने का क्या तात्पर्य ? भविस्सति आदि के लिए ( यहां पर भू धातु है, अतएव इस सूत्र की प्रवृत्ति नहीं होती )।

भविष्यन्ती विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? होति के लिए ( यहां पर यद्यपि हू धातु है, तथापि भविष्यन्ती विभक्ति की परता न होकर वर्तमाना विभक्ति की परता है, अत एव उपर्युक्त सूत्र द्वारा कार्य नहीं हुआ )।

---

१. स्सस्स—से०। २. होति, होन्ति—से०।

[“हेहिती त्यादिसु हूधातुमयरूपेसु भविस्सन्तिम्हि हूधात्ववयवस्स सरस्स एह-ओह-एत्तं कत्वा, सकारद्वयस्स च विकप्पेन लोपं कत्वा, तानि रूपानि सिज्झन्ती ति दस्सेन्तेन ‘होतिस्सरे’ ‘‘चा’ ति वुत्तं’’’ होतिस्स हूधातुस्स सरो अवयवभूतो ऊकारो होतिस्सरो, होतिस्सरो ति ऊकारो धातुनिद्देसो; एह च ओह च ए च एहोहा, ते एहोहे।

हेहिती त्यादानि चत्तारि उदाहरणानि। एत्थ च हेहिती ति हूसत्तायम्ति एवंधातुसञ्ञादिस्स वुत्तनयेन भविस्सन्ति-परस्सपद-पठमपुरिसेकवचन-स्सतिविभत्ति कत्वा, ‘हि लोपं वा’ ति वत्तमाने, इमिना धात्वन्तरस्स सरस्स एहादेसञ्च सरस्स लोपञ्च कत्वा, ‘इकारागमो असब्बधातुकम्ही’ ति इकारागमादिम्हि कते रूपं। इतरस्मि बहुवचनमेव विसेसो। इतरेसु पि द्वीसु ओहादेसमेव विसेसो। हेति हेन्ती ति आदिसु पन एकारादेसो, इकारागमाभावो व विसेसो। हेहिस्सती त्यादीनि वागहणफलानि; तेसु सकारद्वयस्स लोपाभावो व विसेसो। भविस्सती त्यादीनि किमुदाहरणानि? तत्थ भविस्सती ति भूसत्तायमितिमस्स वुत्तनयेन स्सतिविभत्ति कत्वा, हूधातुस्साभावा इमिना वुत्तविधानमकत्वा वुत्तनयेन इकारागमं कत्वा, ‘असंयोगन्तस्स वुद्धि कारिते’ ति वत्तमाने, ‘अञ्ञेसु च’ ति धात्वन्तस्स वुद्धि कत्वा, ‘ओ अव सरे’ ति ओकारस्स अवादेसे कते रूपं। होती ति हूसत्तायमितिमस्स वुत्तनयेन वत्तमान-परस्सपद-पठमपुरिसेकवचन-तिविभत्ति कत्वा, ‘भूवादितो अ’ इति अप्पच्चयं कत्वा वुत्तनयेन वुद्धि कत्वा, ‘लोपञ्चेत्तमकारो’ ति अकारलोपे कते रूपं’’ ( क० व० )। ]

## ४८३. करस्स सप्पच्चयस्स काहो ।३.३.२४।

कर इच्चेतस्स धातुस्स सप्पच्चयस्स काह-आदेसो होति वा भविस्सन्तिविभत्तिम्हि स्सस्स च निच्चं लोपो होति। काहति, काहिति; काहसि, काहिसि; काहामि, काहाम।

वा ति किमत्थं? करिस्सति, करिस्सन्ति।

सप्पच्चयग्गहणेन अञ्ञेहि पि भविस्सन्तिया विभत्तिया खामि-खाम-छामि-छाम इच्चादयो आदेसा होन्ति। वक्खामि, वक्खाम; वच्छामि, वच्छाम; वसामि, वसाम।

इति आख्यातकप्पे ततियो कण्डो।

४८३. भविष्यन्ती विभक्ति की परता में प्रत्यय के सहित कर धातु का को काह आदेश विकल्प से होता है तथा स्स ( स्सति आदि भविष्यन्ती

६०४. दो अक्षरों में जो पूर्ववाला होता है उसको गुरु की भाँति ही समझना चाहिए ( संयोगभूत अक्षरों से पूर्व आनेवाला अक्षर गुरु-संज्ञक होता है )। जैसे—भित्वा आदि।

[ "द्विन्नं समूहो द्वु, तस्मिं द्वुम्हि; संयोगभूते अक्खरे परे यो पुब्बो रस्सक्खरो सो गरुपञ्ञो होति" ( रूप०, सू० ६ )। ]

## ६०५. दीघो च ।४.४.१४।

दीघो च सरो गरुको व दट्ठब्बो। आहारो, नदी, वधू, ते, धम्मा[1], ओपनयिको।

६०५. दीर्घ स्वर को भी गुरु की ही भाँति समझना चाहिए ( दीर्घ स्वर भी गुरु-संज्ञक होता है )। जैसे—आहारो आदि।

[ रूप० में ये दोनों सूत्र प्रारम्भ में ही आए हैं। इन दोनों सूत्रों से 'गुरु'-संज्ञा का विधान करके रूप० कार ने लिखा है—"गरुकतो अञ्ञो लहुको ति वेदितब्बो" ( रूप०, सू० ७ )। ]

## ६०६. अक्खरेहि कारं ।४.४.१५।

अक्खरेहि अक्खरत्थेहि अक्खराभिधेय्येहि कारप्पच्चयो होति योगे[2] सति। अ[3] एव[3] अकारो; एवं[4] आकारो, यकारो, सकारो, धकारो, मकारो, भकारो, लकारो।

६०६. योग होने पर अक्षर, अक्षरार्थ तथा अक्षराभिधेयों से कार प्रत्यय होता है। जैसे—अकारो ( अ + कार ) आदि।

[ रूप० में यह सूत्र उणादि के अन्तर्गत व्याख्यात है ( सू० ६६८ )। ]

## ६०७. यथागममिकारो ।४.४.१६।

यथागमं सब्बधातूहि सब्बपच्चयेसु इकारागमो होति। तेन कम्मं कारियं, भवितब्बं, जनितब्बं, विदितं[5], करित्वा, इच्छितं, इच्छितब्बं, गमितब्बं, वेदितब्बं, हनित्वा[6], पचित्वा, इच्चेवमादि।

६०७. सभी प्रत्ययों की परता में सभी धातुओं के पश्चात् आगम के अनुसार ( बुद्धवचन के अनुसार, बुद्धवचन के प्रयोग के अनुसार ) इकार ( इ ) का आगम होता है। जैसे—कारियं आदि।

---

१. धम्मो—से०। २. पयोगे—सी०२। ३-३. से० में नहीं। ४. से० में नहीं। ५. विदितब्बं—सी०२। ६. भणित्वा—से०।

[ "यथागमं यथापयोगं जिनवचनानुपरोधेन धातूहि परो इकारागमो होति क्वचि ब्यञ्जनादिकेसु किच्चकितकप्पच्चयेसु" ( रूप०, सू० ६३१ )। ]

## ६०८. दधन्ततो[1] यो क्वचि ।४.४.१७।

दकार-धकारन्ताय धातुया यथागमं यकारागमो[2] होति क्वचि तूनादिसु पच्चयेसु। बुद्धो लोके उप्पज्जित्वा, धम्मे[3] बुज्झित्वा।

दधन्ततो ति किमत्थं? लभित्वा।

क्वची ति किमत्थं? उप्पादेत्वा।

इति किब्बिधानकप्पे चतुत्थो कण्डो।

६०८. तून आदि प्रत्ययों की परता में दकारान्त तथा धकारान्त धातुओं के पश्चात् आगम के अनुसार ( बुद्धवचन के प्रयोगानुसार ) कहीं कहीं यकार ( य ) का आगम होता है। जैसे—उप्पज्जित्वा ( उ + पद + य + त्वा ) आदि।

'दकारान्त तथा धकारान्त धातुओं से' कहने का क्या तात्पर्य? लभित्वा के लिए ( लभ धातु के दकारान्त तथा धकारान्त न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

कहीं कहीं कहने का क्या तात्पर्य? उप्पादेत्वा के लिए ( यहाँ पर क्वचित्-ग्रहण-सामर्थ्य से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

[ उप्पज्जित्वा—"उपुब्बस्स पद-गतिम्हि तिमस्स त्वाप्पच्चयं कत्वा, 'दधन्ततो यो क्वची' ति यकारागमं कत्वा, 'नये परं युत्ते' ति दकारं यकारमानेत्वा, 'यवतं···जकारत्तं' ति यवतो दकारस्स जकारं कत्वा, जकारस्स च द्वेभावं कत्वा, 'यथागममिकारो' ति इकारागमं कत्वा, नेतब्बं नेत्वा, स्युप्पत्तादिम्हि कते रूपं" ( क० व०, सू० ६०२ )। ]

कृतविधानकल्प में चतुर्थ काण्ड समाप्त।

( ५ ) पञ्चमो कण्डो

## ६०९. निग्गहीतं संयोगादि नो ।४.५.१।

संयोगादिभूतो नकारो निग्गहीतमापज्जते। रङ्गो, भङ्गो, सङ्गो।

१. दधान्ततो—सी०२। २. यकारो—से०। ३. धम्मं—सी०१, सी०२।

६०९. संयोग में ( संयुक्त व्यञ्जन में ) आदिभूत नकार को निग्गहीत हो जाता है। जैसे—रङ्गो ( रन्ज + ण ) आदि।

[ "संयोगे आदि संयोगादि" ( क० व० )। ]

## ६१०. सब्बत्थ गे गी ।४.५.२।

गे इच्चेतस्स धातुस्स गी-आदेसो होति सब्बठाने[1]। गीतं गायति।

६१०. सर्वत्र गे धातु को गी आदेश हो जाता है। जैसे—गीतं (गे + त)।

[ "गे इच्चेतस्स धातुस्स गी आदेसो होति सब्बत्थ; तप्पच्चय-तिप्पच्चयेस्वायं; तस्स गीतं गायनं गायितब्बा ति वा गीति। भावे तप्पच्चयन्ता नपुंसका, कम्मणि तिलिङ्गा" ( रूप०, सू० ६०७ )। ]

## ६११. सदस्स सीदत्तं[2] ।४.५.३।

सद इच्चेतस्स धातुस्स सीदादेसो होति सब्बठाने। निसिन्नो, निसीदति।

६११. सर्वत्र सद धातु का सीद आदेश हो जाता है। जैसे—निसिन्नो ( नि + सद + त = नि + सीद + इन्न ), निसीदति ( नि + सीद + ति )।

[ "भावे निसज्जते; इध क्वचाधिकारेन सीदादेसो न भवति" ( रूप०, सू० ४६८ )।

निसिन्नो में त प्रत्यय का सूत्र 'भिदादितो इन्नन्नईणा वा' ( ५८४ ) से इन्न आदेश तथा धात्वादेश के अन्त्य का लोप आदि हो जाता है। ]

## ६१२. यजस्स सरस्सि ट्ठे ।४.५.४।

यज इच्चेतस्स धातुस्स सरस्स इकारादेसो होति ट्ठे परे। यिट्ठो, यिट्ठा[3]।

ट्ठे ति किमत्थं? यजनं।

६१२. ट्ठ की परता में यज धातु के स्वर को इकार ( इ ) आदेश हो जाता है। जैसे—यिट्ठो ( यज + त ) आदि।

ट्ठ की परता में कहने का क्या तात्पर्य? यजनं के लिए।

## ६१३. हचतुत्थानमन्तानं दो धे[4] ।४.५.५।

हचतुत्थानं धात्वन्तानं दो[5] आदेसो[5] होति धे परे। सन्नद्धो, कुद्धो, युद्धो, सिद्धो, विद्धो, लद्धो, आरद्धो।

१. सब्बट्ठाने—से० ( सर्वत्र )। २. सीदत्त—से०। ३. से० में नहीं। ४. धे च—सी०२। ५-५. दादेसो—से०।

६१३. ध की परता में यदि ह एवं वर्गों के चतुर्थ अक्षर ( घ, झ, ढ, ध, भ ) धात्वन्त रहें तो उनका द आदेश हो जाता है ( अर्थात् यदि धातु का अन्तिम वर्ण ह अथवा वर्गों का चतुर्थ अक्षर हो और ध की परता रहे तो उस ह अथवा वर्गों के चतुर्थ अक्षर को द आदेश हो जाता है )। जैसे—सन्नद्धो ( सं + नह + त = सं + नह + ध; ध की परता में धात्वन्त ह के द होने का उदा० ), कुद्धो ( कुध + त = कुध + ध; धात्वन्त वर्ग-चतुर्थ वर्ण ध के द होने का उदा० ) आदि।

## ६१४. डो ढकारे ।४.५.६।

हचतुत्थानं धात्वन्तानं डो आदेसो होति ढकारे परे। अदड्ढीयित्था[1] ति[1] दड्ढो, अवड्ढी[2] ति[2] वुड्ढो।

ढकारे ति किमत्थं ? दाहो।

६१४. ढकार ( ढ ) की परता में यदि ह एवं वर्गों के चतुर्थ अक्षर धात्वन्त रहें तो उनका ड आदेश हो जाता है। जैसे—दड्ढो ( दह + त = दह + ढ; ढ की परता में धात्वन्त ह के ड होने का उदा० ), वुड्ढो (वड्ढ + त = वड्ढ + ढ; ढ की परता में धात्वन्त वर्ग-चतुर्थ वर्ण ढ के ड होने का उदा० )।

ढकार की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? दाहो ( दह + ण ) के लिए ( यहां पर ढ की परता न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

[ वुड्ढो—"वड्ढ-वुद्धिम्हि तिमस्स 'अतीते ततवन्तुतावी' ति तप्पच्चयं कत्वा, वुत्तनयेन ( 'धढभेहि धढा च' इच्चनेन सुत्तेन ) तप्पच्चयस्स ढकारादेसं कत्वा, इमिना ढकारस्स डकारं कत्वा, 'क्वचि धात्वा'दिना पुब्बडकारस्स लोपं च वकारावयवस्स अकारस्स उकारं च कत्वा, रूपुप्पत्तादिम्हि कते रूपं" ( क० व० )। ]

## ६१५. गहस्स घर णे वा ।४.५.७।

गह इच्चेतस्स धातुस्स[3] सब्बस्स[3] घरादेसो होति वा णप्पच्चये परे। घरं, घरानि।

वा ति किमत्थं ? गाहो।

---

१–१. अड्ढती ति—सी०२; से० में नहीं। २–२. से० में नहीं। ३–३. से० में नहीं।

६१५. ण प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण गह धातु का विकल्प से घर आदेश हो जाता है। जैसे—घरं ( गह + ण ) आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? गाहो ( गह + ण ) के लिए ( विकल्प-विधान के कारण यहाँ पर गह का घर आदेश नहीं हुआ )।

## ६१६. दहस्स दो ळं[1] ।४.५.८।

दह इच्चेतस्स धातुस्स दकारो ळत्तमापज्जते[2] वा णप्पच्चये परे। परिदहनं[3] परिळाहो।

वा ति किमत्थं ? परिदाहो।

६१६. ण प्रत्यय की परता में दह धातु के दकार ( द ) को विकल्प से ळ हो जाता है। जैसे—परिळाहो ( परि + दह + ण )।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? परिदाहो के लिए।

## ६१७. धात्वन्तस्स लोपो क्विम्हि ।४.५.९।

धात्वन्तस्स ब्यञ्जनस्स लोपो होति क्विम्हि पच्चये परे। भुजेन गच्छती ति भुजगो[4], उरगो, तुरगो, सङ्गो।

६१७. क्वि प्रत्यय की परता में धात्वन्त व्यञ्जन का लोप हो जाता है। जैसे—भुजगो ( भुज + गम + क्वि ) आदि।

## ६१८. विदन्ते ऊ ।४.५.१०।

विद इच्चेतस्स धातुस्स अन्ते ऊकारागमो होति क्विम्हि पच्चये परे। लोकं विदति जानाती ति लोकविदू।

६१८. क्वि प्रत्यय की परता में विद धातु के अन्त में ऊकार ( ऊ ) का आगम हो जाता है। जैसे—लोकविदू ( लोक + विद + क्वि )।

## ६१९. नमकरानमन्तानं नियुत्तम्हि[5] ।४.५.११।

नकार-मकार-ककार-रकारानं धात्वन्तानं लोपो न होति इकारयुत्ते तप्पच्चये परे। हनितुं, गमितो, रमितो[6], अङ्कितो, सङ्कितो, सरितो, करित्वा।

इयुत्तम्ही[7] ति किमत्थं ? गतो, सतो, कतो, हतो।

---

१. ळं—सी०१, से०। २. ळत्त०—से०। ३. परिदहणं—सी०२; से० में नहीं। ४. भुजङ्गो—से०। ५. नियुत्तम्हि—से०। ६. से० में नहीं। ७. इयुत्तम्हि—से०।

६१९. इकार (इ) से युक्त त प्रत्यय की परता में न, म, क तथा र धात्वन्तों ( धात्वन्त रूप में विद्यमान इन वर्णों ) का लोप नहीं होता। जैसे—हनितुं ( हन + तुं = हन + इ + तुं ) आदि।

इ से युक्त त प्रत्यय की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? गतो आदि के लिए।

[ हनितुं आदि में सूत्र 'गमखनहनरमादीनमन्तो' ( ६८८ ) से धात्वन्त-लोप के प्राप्त होने पर इस सूत्र से उसका निषेध हो जाता है।

"नो च मो च को च रो च नमकरा, तेसं नमकरानं; इकारेन युत्तो इयुत्तो, इयुत्तो च सो तो चे ति इयुत्ततो, तस्मिं इयुत्ततम्हि" ( क० व० )। ]

## ६२०. न कगत्तं चजा ण्वुम्हि[1] ।४.५.१२।

चकार-जकारा ककार-गकारत्तं नापज्जन्ते ण्वुप्पच्चये परे। पचती[2] ति[2] पाचको, यजती ति याजको।

६२०. ण्वु प्रत्यय की परता में च तथा ज का क एवं ग नहीं होता। जैसे—पाचको ( पच + ण्वु )।

[ यह सूत्र 'कगा चजानं' ( ६२९ ) तथा 'सचजानं कगा णानुबन्धे' (६४२) सूत्रों से प्राप्त उक्त आदेशों का निषेध करता है। ]

## ६२१. करस्स च तत्तं तुस्मिं ।४.५.१३।

कर इच्चेतस्स धातुस्स च अन्तस्स रकारस्स तकारत्तं होति[3] तुप्पच्चये परे। करोती ति कत्ता, करोन्ती ति कत्तारो।

६२१. तु प्रत्यय की परता में कर धातु के अन्त्य रकार ( र ) का तकार ( त ) हो जाता है। जैसे—कत्ता ( कर + तु ) आदि।

[ कत्तु का सूत्र 'सत्थुपिता······सिलोपो च' ( १९९ ) से कत्ता हो जाता है। ]

## ६२२. तुंतूनतब्बेसु वा ।४.५.१४।

कर इच्चेतस्स धातुस्स अन्तस्स रकारस्स तकारत्तं होति वा तुं-तून-तब्बेसु परेसु। कत्तुं, कातुं; कत्तून, कातून; कत्तब्बं, कातब्बं।

---

१. ०स्मिं—से०। २-२. से० में नहीं ( विग्रह सर्वत्र नहीं )। ३. होति वा—सी०२।

६२२. तुं, तून तथा तब्ब प्रत्ययों की परता में कर धातु के अन्त्य रकार ( र ) का विकल्प से तकार ( त ) हो जाता है। जैसे—कत्तुं ( कर + तुं; तुं प्रत्यय की परता में कर धातु के र के त होने का उदा० ) आदि; विकल्प से कातुं ( कर + तुं ) आदि।

## ६२३. कारितं विय णानुबन्धो ।४.५.१५।

णकारानुबन्धो पच्चयो कारितं विय दट्ठब्बो वा। दाहो, देहो, नादो, वाहो[1], बोधो, वारो, धारो, परिक्खारो; दायको, नायको, लावको, भावको; कारी, घाती, दायी।

वा ति किमत्थं? उपक्खरो[2]।

६२३. णकार अनुबन्धवाले प्रत्यय को विकल्प से 'कारित' की भाँति समझना चाहिए ( अर्थात् ण अनुबन्धवाले प्रत्ययों की विकल्प से 'कारित' संज्ञा होती है )। जैसे—दाहो ( दह + ण ) आदि।

[ 'कारित' संज्ञा करने का यह प्रयोजन है कि सूत्र 'कारितानं णो लोपं' ( ५२९ ) से ण का लोप हो जाता है और सूत्र 'असंयोगन्तस्स वुद्धि कारिते' ( ४८९ ) से वृद्धि हो जाती है—"अनुबन्धो अप्पयोगी णकारानुबन्धो पच्चयो कारितं विय दट्ठब्बो ति कारितव्यपदेसो। 'कारितानं णो लोपं' ति णलोपो; 'असंयोगन्तस्स वुद्धि कारिते' ति वुद्धि" ( रूप०, सू० ६३७ )। ]

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? उपक्खरो ( उप + कर + ण ) के लिए ( यहाँ पर विकल्प-विधान के ग्रहण-सामर्थ्य से ण प्रत्यय की 'कारित' संज्ञा नहीं होती और उसके अभाव में सूत्र 'पुरसमुप''च' ( ५९६ ) से कर का खर आदेश होने पर वृद्धि नहीं होती; एवं सूत्र 'क्वचि'' च' ( ५११ ) से ण का लोप तथा धातु के आदि का द्वित्व आदि हो जाते हैं )।

## ६२४. अनका युण्वूनं ।४.५.१६।

यु-ण्वु इच्चेतेसं पच्चयानं अन-अक इच्चेते आदेसा होन्ति। नन्दितब्बं ति नन्दनं ( वनं ), भूयते भवनं, गय्हते गहणं; नलङ्करोती[3] ति नलकारको[3]।

६२४. यु तथा ण्वु प्रत्ययों के अन एवं अक आदेश हो जाते हैं। जैसे—नन्दनं ( नन्द + यु = नन्द + अन; यु प्रत्यय के अन आदेश होने का उदा० )

---

१. वाहो वाहो बहवो—सी०१। २. उपक्खारो—से०। ३-३. नळ०—सी०१।

आदि; नलकारको ( नल + कर + ण्वु = नल + कर + अक; ण्वु प्रत्यय के अक आदेश होने का उदा० )।

## ६२५. कगा चजानं ।४.५.१७।

च-ज इच्चेतेसं धात्वन्तानं ककार-गकारादेसा होन्ति णानुबन्धे पच्चये परे। पाको, योगो।

इति किब्बिधानकप्पे पञ्चमो कण्डो।

६२५. ण अनुबन्धवाले प्रत्यययों की परता में च तथा ज धात्वन्तों के ककार एवं गकार ( क तथा ग ) आदेश हो जाते हैं। जैसे—पाको ( पच + ण; ण अनुबन्धवाले प्रत्यय की परता में पच के च धात्वन्त के क आदेश होने का उदा० ), योगो ( युज + ण; ण अनुबन्धवाले प्रत्यय को परता में युज के ज धात्वन्त के ग आदेश होने का उदा० )।

कृतविधानकल्प में पञ्चम काण्ड समाप्त।

---

## ( ६ ) छट्ठो कण्डो

## ( उणादिकप्पो )

## ६२६. कत्तरि कितं[1] ।४.६.१।

कत्तरि इच्चेतस्मि[2] अत्थे कितं[3] पच्चया[3] होन्ति[4]। कारु, कारुको, कारको, पाचको, कत्ता, जनिता, पचिता, नेता।

६२६. कर्त्रर्थ में 'कित' ( कृत् ) प्रत्यय होते हैं। जैसे—कारु (कर + णु), कारुको ( कर + णुक ) आदि।

[ सूत्र 'ते किच्चा' ( ५४० ) से तब्ब से लेकर रिच्च पर्यन्त ( तब्ब, अनीय, ण्य तथा रिच्च ) प्रत्ययों की 'किच्च' ( कृत्य ) संज्ञा की गई है। 'किच्च' से अतिरिक्त अन्य प्रत्ययों की 'कित' ( कृत् ) संज्ञा होती है। अब प्रश्न यह उठता है कि ये प्रत्यय धातु से किन अर्थों में होते हैं। इसी के उत्तर में यह सूत्र

---

१. कित्—से०, सी०१। २. से० में नहीं। ३-३. कित्०—सी०१; कितप्पच्चयो—से०। ४. होति—से०।

है कि कर्त्रर्थ में धातु से 'कित' प्रत्यय होते हैं। 'कित' प्रत्ययों के अन्तर्गत उणादि का भी समावेश इस परिभाषा से हो जाता है।

पाणिनीय व्याकरण-परम्परा में उणादि का विवेचन अष्टाध्यायी से पृथक् स्वतन्त्र रूप से किया गया है। कातन्त्र, हैम, जौमर आदि प्रायः सभी अन्य व्याकरणों में उणादि का अङ्ग रूप में या स्वतन्त्र रूप में विवेचन किया गया है। कच्चायन व्याकरण में भी इसी का अनुकरण है। यद्यपि इसका सन्निवेश 'किब्बिधानकप्प' के अन्तर्गत है, तथापि यह 'उणादिकप्प' के स्वतन्त्र शीर्षक से विभूषित है। क०व० कार इस 'कप्प' की भूमिका प्रस्तुत करते हुए कहते हैं :—

"एवं कितकिच्चप्पच्चयसहितं सत्तसाधनसञ्जुत्तं कितकप्पं विधाय इदानि पुन उणादिप्पच्चयन्तसहितं सत्तसाधनसञ्जुत्तं उणादिकप्पं विधातुं 'कत्तरि किती' ति वुत्तं। उणादिकप्पं ति एत्थ उकारस्स अनुबन्धभूतो णो उणो नाम; मज्झ-लोपवसेन सो आदिमरियादा येसं ते ति उणादयो। के ते ? इमस्मिं कप्पे विहिता णु-यु-त्वादयो पच्चया। अथवा उणो ति णुआदिपच्चयानं परसमञ्ञा, वुत्तञ्च रूप-सिद्धिटीकायं—उणादी ति परसमञ्ञावसेन णुआदिपच्चयानमधिवचनं ति"।

रूप० में वर्णित 'उणादिपच्चयन्तनय' के अन्तर्गत मूल कच्चायन-व्याकरण के 'उणादिकप्प' में पठित सूत्र ६२६-६२८, ६३१, ६३७, ६३९, ६४१-६४५, ६४८, ६५३-६६७ नहीं हैं और ये 'किच्च' तथा 'कित' प्रत्ययों के प्रकरण में दिए गए हैं। साथ ही सूत्र ६०६ भी यहाँ उणादि के अन्तर्गत ही दिया हुआ है। इससे यह ज्ञात होता है कि 'उणादिकप्प' में वर्णित सूत्रों में से कितनों को 'उणादिपच्च-यन्तनय' के अन्तर्गत रक्खा जाय, यह पूर्णरूपेण निश्चित नहीं था। पर ऐसा कार्य-विधि को ध्यान में रखकर ही किया गया है।

अष्टाध्यायी में उणादि का संग्रह करने के लिए पाणिनि ने "उणादयो बहुलम्" (।३।३।१।) सूत्र पढ़ा है। इस सूत्र पर महाभाष्यकार ने उणादि के सम्बन्ध में अपने विचार प्रस्तुत किए हैं, उसका भावार्थ इस प्रकार है—

यहाँ 'बहुलम्' के बारे में यह प्रश्न उठाया गया है कि इस सूत्र में 'बहुलम्' का क्या तात्पर्य है ? इसके उत्तर में यह कहा गया है कि जिन प्रकृतियों से जो प्रत्यय विहित नहीं किए गए हैं, उनका भी ग्रहण 'बहुलम्'-ग्रहण से हो जायेगा, क्योंकि सभी प्रकृतियों से सभी प्रत्ययों का विधान करना कठिन ही नहीं, अपितु असम्भव भी है। इस प्रकार से रूढ और वैदिक शब्दों की सिद्धि भी 'बहुलम्' ग्रहण से पाणिनीय व्याकरण-परम्परा से हो जायेगी। शब्दों की व्युत्पत्ति प्रकृति तथा प्रत्यय के विभाग से ही की जाती

है। नैरुक्तों ने सभी शब्दों को धातु से ही निष्पन्न माना है; वैयाकरणों में भी शाकटायन की यह उक्ति है कि नाम धातुज ही हैं ("नाम च धातुजमाह निरुक्ते। व्याकरणे शकटस्य च तोकम्।")। सूत्र में 'बहुलम्'-ग्रहण इस ओर भी संकेत करता है कि सूत्रकार के मत से नाम अव्युत्पन्न भी हो सकते हैं। इस प्रकार नामों के व्युत्पत्ति-सम्बन्धी इस व्याख्यान के पश्चात् यह प्रश्न उठाया गया है कि जहाँ पर विशिष्ट प्रकृति से विशिष्ट प्रत्यय के विशिष्ट कार्य का निर्देश नहीं है, वहाँ पर क्या करना चाहिए? इसका उत्तर यह है कि उन उन स्थलों पर शब्द के अनुकूल प्रकृति तथा प्रत्यय एवं कार्य के अनुकूल अनुबन्धों की कल्पना कर लेनी चाहिए। उणादिसूत्र इसी कार्य की पूर्ति करते हैं।

इस प्रकार से नाम-मात्र के प्रकृति-प्रत्यय के व्याख्यान में उणादिसूत्र अत्यन्त सहायक हैं।

प्राचीन काल से ही नामों के व्युत्पत्ति-सम्बन्धी प्रश्न उठते रहे हैं। निरुक्त में कहा गया है—"तत्र नामान्याख्यातजानीति शाकटायनो नैरुक्तसमयश्च। न सर्वाणी ति गार्ग्यो वैयाकरणानां चैके···"। (यास्क, निरुक्त, १।१२।, पृ० ३६) इससे यह विदित होता है कि गार्ग्य को छोड़कर समस्त वैयाकरण तथा नैरुक्त आचार्यों का यही मत था कि नाम आख्यातज ही हैं। यास्क ने इसकी आलोचना करनेवालों के विचारों को देते हुए उनका युक्तिसंगत उत्तर भी प्रस्तुत किया है।

उणादिसूत्रों से इसी मत की पुष्टि होती है कि नाम आख्यातज हैं। उणादिविधि का निर्देश महाभाष्य में यह है—

"संज्ञासु धातुरूपाणि प्रत्ययाश्च ततः परे।
कार्याद्विद्यादनूबन्धमेतच्छास्त्रमुणादिषु" ॥ (सू० ३।३।१ पर महाभाष्य)

अर्थात् उणादियों में यह शासन (नियम) है कि संज्ञाओं में धातुरूप, उनके पश्चात् प्रत्यय तथा कार्य के अनुसार अनुबन्ध को जाने।

संस्कृत व्याकरणों की उणादि-परम्परा का ग्रहण पालि वैयाकरणों ने भी किया और प्रस्तुत कल्प उसी के परिणाम-स्वरूप है। मोग्गल्लान ने तो पाणिनीय व्याकरण के अनुकरण में ण्वादि वृत्ति अलग से ही दी है।

उपर्युक्त सूत्र का रूप० में यह व्याख्यान है—"कत्तरि कारके कितं पच्चयो होती ति नियमतो कत्तरि भवति; सो च 'णादयो तेकालिका' कि वुत्तत्ता कालत्तये

च होति" ( सू० ९४७ )। तुलना कीजिए, पाणिनि—"कर्तरि कृत्" ।३।४।६७। "कृत्प्रत्ययः कर्तरि स्यात्" ( सि० कौ०, सू० २८३१ ); कातन्त्र—"कर्तरि कृत्"। ]

## ६२७. भावकम्मेसु किच्चक्तक्खत्था[1] ।४.६.२।

भाव-कम्म[2] इच्चेतेस्वत्थेसु किच्चत्थ[3]-क्तत्थ-खत्थ[3] इच्चेते पच्चया होन्ति। उपसम्पादेतब्बं, उपसम्पादनीयं[4] भवता[4], सयितब्बं भवता; कत्तब्बं कम्मं भवता, भोत्तब्बो ओदनो भवता, असितब्बं भोजनं भवता; असितं भवता, सयितं भवता; पचितो[5] ओदनो[5] भवता, असितं भोजनं भवता, सयितं सयनं[6] भवता, पचितं ओदनं भवता; किञ्चिस्सयो, ईसस्सयो, दुस्सयो, सुसयो[7] भवता।

६२७. भाव तथा कर्म के अर्थों में 'किच्च', क्त एवं ख ( प्रत्यय ) एवं उनके अर्थों को व्यक्त करनेवाले प्रत्यय होते हैं। जैसे—उपसम्पादेतब्बं ( उप + सं + पद + तब्ब; भाव के अर्थ में 'किच्च' के अर्थ को व्यक्त करनेवाले तब्ब प्रत्यय का उदा० ) आदि; कत्तब्बं ( कर + तब्ब; कर्म के अर्थ में 'किच्च' के अर्थ को व्यक्त करनेवाले तब्ब प्रत्यय का उदा० ) आदि; असितं ( अस + क्त; भाव के अर्थ में क्त प्रत्यय का उदा० ) आदि; किञ्चिस्सयो ( किञ्चि + सि + अ, भाव के अर्थ क्त के अर्थ को व्यक्त करनेवाले अ प्रत्यय का उदा० ), ईसस्सयो ( ईस + सि + ख, भाव के अर्थ में ख प्रत्यय का उदा० ) आदि।

[ "एत्थ किच्चा च क्तो च खो च किच्चक्तक्खा, किच्चक्तक्खानं अत्था येसं ते ति किच्चक्तक्खत्था; किच्चत्थ-क्तत्थ-क्खत्था ति वत्तब्बे सरूपेकसेसवसेन द्वीसु अत्थसद्दस्स लोपं कत्वा एवं वुत्तं। एत्थ च किच्चत्था नाम पेसातिसग्ग-पत्तकालादयो; वुत्तञ्च—'पेसातिसग्गपत्तकालेसु किच्चा' ति। क्तत्था नाम सयन-मन्त-पुच्छन-पूजनादयो; वुत्तञ्च—'भ्यादीहि मतिबुद्धिपूजादीहि च क्तो' ति। क्खत्था नाम ईसत्थ-दुरत्थ-स्वत्थादयो, वुत्तञ्च—'ईसदुस्सूहि खे' ति। क्तत्थो कि ककारा-नुबन्धतप्पच्चयो" ( क० व० )।

तुलना कीजिए, पाणिनि—"तयोरेव कृत्यक्तखलर्थाः" ।३।४।७०।; कातन्त्र—"भावकर्मणोः कृत्यक्तखलर्थाः"। ]

---

१. किच्चत्त०—सी०२; ०खत्था—से०। २. भावकम्मेसु—से०। ३-३. किच्चत्तक्खत्थ—सी०२। ४-४. से०में नहीं। ५-५. पचितं—से०। ६. सी०२ में नहीं। ७. सुस्सयो—सी०१, सी०२।

## ६२८. कम्मणि[1] दुतियायं क्तो ।४.६.३।

कम्मणि[1] इच्चेतस्मिं अत्थे दुतियायं विभत्तियं कत्तरि क्तप्पच्चयो होति। दानं दिन्नो देवदत्तो, सीलं रक्खितो देवदत्तो, भत्तं भुत्तो देवदत्तो, गरुमुपासितो देवदत्तो।

६२८. कर्म के अर्थ में द्वितीया विभक्ति में धातु से कर्ता में क्त प्रत्यय होता है। जैसे—दानं दिन्नो ( दा + क्त ) आदि।

[ "कम्मत्थे दुतियायं विभत्तियं विज्जमानायं धातूहि कत्तरि क्तप्पच्चयो होति। इदमेव चेत्थ वचनं ञापकं अभिहिते कम्मादिम्हि दुतियादीनमभावस्स" ( रू७०, सू० ६१८ )।

तुलना कीजिए, पाणिनि—"आदिकर्मणि क्तः कर्तरि च" ।३।४।७१। ]

## ६२९. ख्यादीहि मन्[2] म च तो वा ।४.६.४।

खी-भी-सु-रु-हु-वा-धू[3]-हि-लू[4]-पी-अद इच्चेवमादीहि धातूहि मन्-पच्चयो होति, मस्स च तो होति वा। खीयन्ति[5] उपद्दवा एत्था ति[5] खेमो, भायितब्बो ति[6] भीमो भायन्ति एत्था ति वा भीमो[6], रंसियो अभिसवेती[7] ति सोमो, रोमो, होमो, वामो, धूमो, हेमो, लोमो, पेमो; अत्ता, आतुमा।

६२९. खी, भी, सु, रु, हु, वा, धू, हि, लू, पी, तथा अद आदि धातुओं से मन् प्रत्यय होता है तथा म का विकल्प से त हो जाता है। जैसे—खेमो ( खी + मन् ) आदि, अत्ता ( अद + मन्; म के त होने का उदा० ) आदि।

[ "अदधातुपरस्सेव मकारस्स तकारता।
तदञ्ञतो न होतायं ववत्थितविभासतो"। (रू७०, सू० ६३६) ]

## ६३०. समादीहि थमा ।४.६.५।

सम[8]-दम-दर-रह-दु-हि-सि[9]-भी-दा-या-सा-ठा-भस इच्चेवमादीहि धातूहि थ-म-पच्चया होन्ति। समेती ति समथो, दमथो, दरथो, रथो; दुमो, हिमो, सीमो, भीमो, दामो, यामो, सामो, थामो[10], भस्मा।

---

१. कम्मनि—सी०२। २. मन—सी०२। ३. धु—सी०१, सी०२। ४. लु—सी०१, सी०२। ५-५. से० में नहीं (विग्रह सर्वत्र नहीं)। ६-६. भायन्ति एतस्मा ति भीमो—सी०१। ७. अभिसवती—सी०१। ८. समु—सी०२। ९. सी—सी०२। १०. ठामो—से०।

६३०. सम, दम, दर, रह, दु, हि, सि, भी, दा, या, सा, ठा तथा भस आदि धातुओं से थ एवं म प्रत्यय होते हैं। जैसे—समथो ( सम + थ; थ प्रत्यय का उदा० ) आदि; दुमो ( दु + म; म प्रत्यय का उदा० ) आदि।

[ रूप० में यहाँ भी विकल्प-विधान का ही ग्रहण है। ]

## ६३१. गहस्सुपधस्से वा ।४.६.६।

गह इच्चेतस्स धातुस्स उपधस्स[1] एत्तं होति वा। दब्बसम्भारं गण्हाती ति गेहं, गहं।

६३१. गह धातु के उपधा को विकल्प से एत्व ( ए ) हो जाता है। जैसे—गेहं ( गह + अ ), विकल्प से गहं ( गह + अ )।

[ "उपधा ति अन्तक्खरतो पुब्बक्खरस्स परसमञ्ञा" (रूप०, सू० ५९३)। पाणिनि—"अलोऽन्त्यात् पूर्व उपधा" ।१।१।६५। ]

## ६३२. मसुस्स सुस्स च्छरच्छेरा ।४.६.७।

मसु[2] इच्चेतस्स पाटिपदिकस्स सुस्स च्छर-च्छेरा आदेसा होन्ति। मच्छरती[2] ति[3] मच्छरो, एवं मच्छेरो।

६३२. मसु प्रातिपदिक के सु को च्छर तथा च्छेर आदेश हो जाते हैं। जैसे—मच्छरो ( मसु + सि ) आदि।

[ "मसु इच्चेतस्स धातुस्स सुस्स च्छर-च्छेर इच्चेते आदेसा होन्ति" ( रूप०, सू० ६३८ )। मसु धातु से क्वि प्रत्यय यौगिक व्युत्पत्ति में करते हैं। क० व० में यौगिक तथा रूढि को ही निष्पन्न एवं अनिष्पन्न की संज्ञा प्रदान की गई है। ]

## ६३३. आपुब्बचरस्स च ।४.६.८।

आपुब्बस्स चर इच्चेतस्स धातुस्स च्छरिय-च्छर-च्छेरादेसा होन्ति, आपुब्बस्स च रस्सो होति। आभुसो चरितब्बन्ति अच्छरियं; एवं[4] अच्छरं, अच्छेरं[5]; अच्छरं* पहरितुं युत्तन्ति[6] पि[6] अच्छरं[7], अच्छरियं*[7] वा†।

१. उपधस्स अकारस्स—सी०१, सी०२। २-२. सी०१, से० में नहीं। ३. से०, सी०१ में नहीं। ४. से० में नहीं। ५ अच्छरियं—से०। *-*. से० में नहीं। ६-६. युत्तन्ति—सी०२। ७-७. अच्छरियं मच्छरियं—सी०१। † वा चग्गहणेन मसुस्स सुस्स पि च्छरियादेसो होति। मा अच्छरियं एतस्स होतू ति मच्छरियं—सी०२।

६३३. आ पूर्वक चर धातु के च्छरिय, च्छर तथा च्छेर आदेश हो जाते हैं तथा आ का ह्रस्व भी हो जाता है। जैसे—अच्छरियं आदि (आ + चर + क्वि)।

[ "चसद्देन च्छरियादेसो च" (रूप०, सू० ६३९)। तुलना कीजिए, पाणिनि—"आश्चर्यमनित्ये" ।६।१।१४७। ]

## ६३४. अलकलसलेहि लया ।४.६.९।

अल-कल-सल इच्चेतेहि धातूहि ल-य-पच्चया होन्ति। अलति समत्थेती ति अल्लं, कलितब्बं सङ्ख्यातब्बन्ति कल्लं, सलति गच्छति पविसती ति सल्लं; एवं[1] अल्यं, कल्यं, सल्यं।

६३४. अल, कल तथा सल धातुओं से ल तथा य प्रत्यय होते हैं। जैसे—अल्लं (अल + ल; ल प्रत्यय का उदा०), अल्यं (अल + य; य प्रत्यय का उदा०) आदि।

[ "अल परिसमत्तिम्हि, कल सङ्ख्याने, सल पद्गतिम्हि" (रूप०, सू० ६४०)। ]

## ६३५. याणलाणा ।४.६.१०।

कल[2]-सल इच्चेतेहि धातूहि याण-लाणप्पच्चया होन्ति। कल्लं[3] सुखं अणति पालेती ति कल्याणं[3], गणतो पटिक्कमित्वा सलति[4] एत्था ति पटिसल्याणं[5]; एवं कल्लाणो, पटिसल्लाणो।

६३५. कल तथा सल धातुओं से याण एवं लाण प्रत्यय होते हैं। जैसे—कल्याणं (कल + याण) आदि।

[ "यदा पन ली सिलेसने ति धातु तदा पटिसंलयणं पटिसल्लाणं ति युप्पच्चयेन सिद्धं" (रूप०, सू० ६४१)। ]

## ६३६. मथिस्स[6] थस्स लो च ।४.६.११।

मथि[7] इच्चेतस्स धातुस्स थस्स लो[8] आदेसो[8] होति। अञ्ञमञ्ञं मथति विलोळती[9] ति मल्लो, मल्लं।

चसद्दग्गहणेन लको[10] चागमो होति। मल्लको, मल्लकं।

---

१. से० मे नहीं। २. तेहि कल—सी०१, सी०२। ३–३. कलितब्बं संख्यातब्बन्ति कल्याणं—सी०१। ४. सलन्ति—सी०१। ५. पटिसल्लाणं—सी०२। ६. मथस्स—सी०२। ७. मथ—सी०२। ८–८. लादेसो—से०। ९. विलोलती—सी०२। १०. लतो को—सी०१, सी०२।

६३६. मथि धातु के थ को ल आदेश हो जाता है। जैसे—मल्लो ( मथि + अ ) आदि।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से लक का आगम हो जाता है। जैसे—मल्लको आदि।

[ "चसद्देन लप्पच्चयो। मथ विलोळने मल्लो; सो एव मल्लको, यथा—हीनको" ( रूप०, सू० ६४२ )।

"मल्लको ति एत्थ चग्गहणेन लकप्पच्चयो" ( क० व० )। ]

## ६३७. पेसातिसग्गपत्तकालेसु[1] किच्चा ।४.६.१२।

पेसातिसग्ग-पत्तकाल[1] इच्चेतेस्वत्थेसु किच्चप्पच्चया होन्ति। कत्तब्बं कम्मं भवता, करणीयं किच्चं भवता; भोत्तब्बं भोज्जं[2] भवता, भोजनीयं भोज्जं भवता; अज्झयितब्बं[3] अज्झेय्यं भवता, अज्झयनीयं[4] अज्झेय्यं भवता।

६३७. प्रैष ( विधि ), अतिसर्ग (कामचारानुज्ञा) तथा प्राप्तकाल ( समया-रोचन ) के अर्थों में किच्च ( कृत्य ) प्रत्यय होते हैं। जैसे—कत्तब्बं ( कर + तब्ब, प्रैष अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय तब्ब का उदा० ), करणीयं ( कर + अनीय; प्रैष अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय अनीय का उदा० ); भोत्तब्बं ( भुज + तब्ब; अतिसर्ग अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय तब्ब का उदा० ), भोजनीयं ( भुज + अनीय; अतिसर्ग अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय अनीय का उदा० ), अज्झयितब्बं ( अधि + इ + तब्ब; प्राप्तकाल अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय तब्ब का उदा० ), अज्झयनीयं ( अधि + इ + अनीय; प्राप्तकाल अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय अनीय का उदा० ) आदि।

[ "पेस-अतिसग्ग-पत्तकाल इच्चेतेस्वत्थेसु किच्चप्पच्चया होन्ति। पेसनं नाम कत्तब्बमिदं भवता ति आणापनं अज्झेसनञ्च। अतिसग्गो नाम किमिदं मया कत्तब्बं ति पुट्ठस्स वा पाणो न हन्तब्बो ति आदिना पटिपत्तिदस्सनमुखेन वा कत्तब्बस्स अनुञ्ञा। पत्तकालो सम्पत्तसमयो। यो अत्तनो किच्चकरणसमयमनुपप-रिक्खित्वा न करोति तस्स समयारोचनं न तत्थ अज्झेसनमत्थी ति। ते च 'भावकम्मेसु किच्चक्तक्खत्था' ति वुत्तत्ता भावकम्मेस्वेव भवन्ति" ( रूप०, सू० ६४३ )।

---

१. ०प्पत्त०—से०। २. भोजनं—सी०१, सी०२। ३. अज्झियितब्बं—सी०२। ४. अज्झनीयं—से०, सी०२।

"एत्थ च पेसनं नाम कत्तब्बमिदं भवता ति अनुत्तस्स अज्झेसनं; अतिसग्गो नाम किमिदं मया कत्तब्बं ति पुट्ठस्स वा उपसम्पन्नेन भिक्खुना सञ्चित्त पाणो न हन्तब्बो ति पटिपत्तिदस्सनमुखेन वा अनुञ्ञाणं; पत्तकालो नाम सम्पत्तसमयारोचनं" ( क० व० )।

तुलना कीजिए, पाणिनि—प्रैषातिसर्गप्राप्तकालेषु कृत्याश्च" ।३।३।१६३। 'प्रैषो विधिः; अतिसर्गः कामचारानुज्ञा" ( सि० कौ०, सू० २८१७ )। ]

## ६३८. अवस्सकाधमिणेसु णी च ।४.६.१३।

अवस्सक-अधमिण इच्चेतेस्वत्थेसु णीप्पच्चयो होति किच्चा च। अवस्सके[1] ताव[1]—कारीसि मे कम्मं अवस्सं, हारीसि मे भारं अवस्सं। अधमिणे[2]—दायीसि मे सतं इणं, धारीसि मे सहस्सं इणं। किच्चा च—दातब्बं मे भवता सतं इणं, धारयितब्बं मे भवता सहस्सं इणं, कत्तब्बं मे भवता गेहं; करणीयं मे भवता किच्चं; कारियं, कय्यं वा मे भवता वत्थं।

६३८. आवश्यक तथा आधमर्ण्य ( ऋण को धारण करने का भाव ) के अर्थों में णी प्रत्यय तथा 'किच्च' (कृत्य प्रत्यय) होते हैं। जैसे—कारी ( कर + णी, आवश्यक अर्थ में णी प्रत्यय का उदा०) आदि; दायी ( दा + णी; आधमर्ण्य का उदा० ) आदि; कत्तब्बं ( कर + तब्ब; आवश्यक अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय तब्ब का उदा० ), दातब्बं ( दा + तब्ब, आधमर्ण्य अर्थ में 'किच्च' प्रत्यय तब्ब का उदा० ) आदि।

[ तुलना कीजिए, पाणिनि—"आवश्यकाधमर्ण्ययोर्णिनिः" ।३।३।१७०। ]

## ६३९. अरहसक्कादीहि तुं[3] ।४.६.१४।

अरह-सक्क-भब्ब इच्चेवमादीहि योगे सब्बधातूहि तुं पच्चयो होति। अरहा[4] भवं वत्तुं, अरहा[4] भवं कत्तुं; सक्को भवं हन्तुं, सक्को भवं जेतुं, सक्को भवं जिनितुं, सक्को भवं नेतुं[5], सक्को भवं भवितुं[6], सक्को भवं दातुं, सक्को भवं गन्तुं; भब्बो भवं जिनितुं; इच्चेवमादि।

६३९. 'अर्ह, शक्य तथा होने योग्य' इन प्रातिपदिकों के योग में सभी धातुओं से तुं प्रत्यय होता है। जैसे—अरहा भवं वत्तुं ( वच + तुं ) आदि।

---

१-१. से० में नहीं। २. अधमिणो—से०। ३. तु च—से०। ४. अरहति—सी०२। ५. जिनेतुं—से०। ६. भरितुं—से०।

[ "अरह-सक्क-भब्ब इच्चेवमादीहि पाटिपदिकेहि योगे सति तेहि परस्मा वा सब्बधातुतो तुं-पच्चयो होति" ( क० व० ) ।

तुलना कीजिए, पाणिनि—"अर्हे कृत्यतृचश्च" ।३।३।१६९।, "शकि लिङ् च" ।३।३।१७२।; कातन्त्र—"अर्हतो तृच्", "शकि च कृत्याः" । ]

## ६४०. वजादीहि पब्बज्जादयो निपच्चन्ते ।४.६.१५।

वज-इञ्ञ[1]-अञ्जु[1]-सद-विद-सज-पद-हन-इसु-सुद-सि धा-चर-कर रुज-पद-रिच-कित-कुच-मद-लभ-रद-तिर-अज-तिज-गमु[2]-घस-रुस-पुच्छ-मुह-वस-कच[3]-कथ-तुद-विस-पिंस[4]-मुद-मुस-सत-धु-नट[5]-निति[6]-तथ इच्चेवमादीहि धातूहि उपसग्गप्पच्चयादीहि च पब्बज्जादयो सद्दा निपच्चन्ते। पठममेव[7] वजितब्बा ति[7] पब्बज्जा, इञ्ञनं इज्जा[8], समज्जनं समज्जा, निसीदनं निसज्जा, विज्जनं[9] विज्जा, विस्सज्जनं[10] विसज्जा[11], पदनं पज्जा, हननं वज्झा, एसनं इच्छा, अतिएसनं अतिच्छा[12], सदनं सज्जा, अभिएसनं अभिज्झा, सयन्ति एत्था ति सेय्या, सम्मा चित्तं निधेति एताया ति सद्धा, चरितब्बा चरिया, करणं किरिया, रुजनं रुच्छा, पदनं पज्झा, रिञ्चनं रिच्छा, तिकिच्छती ति तिकिच्छा[13], संकोचनं संकुच्छा[14], मदनं मज्जा[15], लभनं लच्छा, रतितब्बा[16] ति रच्छा रदनं विलेखनं वा रच्छा, अधोभागेन गच्छती ति तिरच्छा, अजनं अज्झा, तितिक्खती ति तितिक्खा, सह आगमनं सागच्छा, दुट्ठु भक्खनं दोघच्छा[17], दुट्ठु रोसनं दोरुच्छा, पुच्छनं पुच्छा, मुहनं मुच्छा, वसनं वच्छा, कचनं कच्छा, सह कथनं साकच्छा, तुदनं तुच्छा, विसनं विच्छा, पिंसनं पिच्छिल्ला, सुखदुक्खं मुदति भक्खती ति मच्चो[18], सत्तानं पाणं मुसेति[19] चजेती[19] ति मच्चु, सतनं सच्चं, उद्धं धुनाति कम्पती ति उद्धच्चं, नटनं नच्चं, नितनं निच्चं, तथनं तच्छं[20]; इच्चेवमादि।

---

१-१. इज अज—से० । २. गम—से० । ३. कम—सी०२ । ४. पिस—से० । ५. नत—सी०१ । ६. से० में नहीं । ७-७. से० में नहीं ( द्विप्रह सर्वत्र नहीं ) । ८. एज्जा—सी०१, सी०२ । ९. विजाननं—सी०१ । १०. विसज्जनं—सी०१ । ११. विस्सज्जा—सी०२ । १२. अतिच्छा—सी०२ । १३. चिकिच्छा—से० । १४. कुच्छा—से० । १५. मच्छा—से० । १६. रदितब्बा—सी०१ । १७. दोभच्छा—सी०२ । १८. मच्छो—सी०१ । १९-१९. मुसति चजती—सी०१ । २०. तच्चं—से० ।

६४०. वज, इज, अञ्जु, सद, विद, सज, पद, इन, इसु, सद, सि, धा, चर, कर, रुज, पद, रिच, कित, कुच, मद, लभ, रद, तिर, अज, विज, गमु, वस, रुस, पुच्छ, मुद, वस, कच, कथ, तुद, विस, पिस, मुद, मुस, सत, थु, नट, निति तथा तथ आदि धातुओं से उपसर्ग एवं प्रत्ययादि के सहित पब्बज्जा आदि शब्द निपातित होते हैं। जैसे—पब्बज्जा ( प + वज + ण्य ) आदि।

[ पब्बज्जा—"प-पुब्ब-वजधातु-गतिम्हि इच्चेतस्स सरणागमनतो पठममेव वजितब्बं गमितब्बन्त्यत्थे 'भावकम्मेसु तब्बानीया' ति वत्तमाने, 'ण्यो चे' ति ण्यम्हि कते, कारितमिव कत्वा, णम्हि लुत्ते 'परद्वेभावो ठाने' ति वकारस्स द्वेभावं कत्वा, 'दो धस्स चे' ति एत्थ चग्गहणेन वकारद्वयस्स बकारद्वयञ्च पच्चयभूतस्स यकारस्स जकारत्तं च कत्वा, नेतब्बे नीते पब्बज इति रूपसिद्धि होति; एवं सिद्धे पि उणादिलक्खणेन पुन निप्फज्जनत्थं इमस्स सुत्तस्स वुत्तत्ता इमिना तं विधानं निसेधेत्वा, इमिना व पब्बज्जासद्दस्स उपसग्गसहितस्स पब्बज्जादेसं कत्वा, 'इत्थियमतो आप्पच्चयो' ति आप्पच्चयं कत्वा, नेतब्बं नेत्वा, स्युप्पत्तादिम्हि कते रूपं" ( क० व० )। ]

## ६४१. क्विलोपो च ।४.६.१६।

भू-धू[1]-भा-गमु-खनु-यमु-मन-तनु इच्चेवमादीहि धातूहि क्विलोपो च होति, पच्छा[2] पुन निपच्चन्ते। विविधेहि सीलादिगुणेहि भवती ति विभू, सयम्भू[3], अभिभू; सन्धु, उद्धु; विभा, निभा, पभा, सभा,[4] आभा; भुजगो, उरगो, तुरगो;[5] सङ्खो; वियो; सुमो; परितो; इच्चेवमादि।

६४१. भू, धू, भा, गमु, खनु, यमु, मन तथा तनु आदि धातुओं से ( हुए ) क्वि ( प्रत्यय ) का लोप हो जाता है और बाद में वे ( शब्द ) निपातित होते हैं। जैसे—विभू आदि ( वि + भू + क्वि; भू के उदा० ); सन्धु आदि ( सं + धू + क्वि; धू के उदा० ); विभा आदि ( वि + भा + क्वि; भा के उदा० ); भुजगो आदि ( भुज + यमु + क्वि; गमु के उदा० ); सङ्खो ( सं + खनु + क्वि; खनु का उदा० ); वियो ( वि + यमु + क्वि, यमु का उदा० ); सुमो ( सु + मन + क्वि; मन का उदा० ); परितो ( परि + तनु + क्वि; तनु का उदा० ) आदि।

---

१. धु—सी०२। २. सी०१, सी०२ में नहीं। ३. सम्भू—से०। ४, से० में नहीं। ५ तुरङ्गो—से०।

## ६४२. सचजानं कगा णानुबन्धे ।४.६.१७।

सचजानं धातूनमन्तानं च-जानं क-गादेसा होन्ति यथासङ्ख्यं णानुबन्धप्पच्चये परे। ओको, पाको, सेको, सोको, विवेको; चागो, योगो[1], भोगो[1], रोगो, रागो, भागो[2], भङ्गो, रङ्गो[2], सङ्गो।

६४२. ण अनुबन्धवाले प्रत्यय की परता में च तथा ज वाली धातुओं के अन्त में स्थित च एवं ज के ( धात्वन्त रूप में प्राप्त च तथा ज के ) क तथा ग आदेश हो जाते हैं। जैसे—ओको आदि ( उच + ण; धात्वन्त च के क आदेश होने के उदा० ), चागो आदि ( चज + ण; धात्वन्त ज के ग आदेश होने के उदा० )।

[ "सह चकार-जकारेहि ये वत्तन्ती ति सचजा, उच-पच-चजादयो धातवो, तेसं सचजानं; सह ककार-गकारेहि ये वत्तन्ती ति सकगा, सकारस्स लोपं कत्वा कगा ति वुत्तं''ओको ति कितलक्खणेन सिद्धे पि इमिना सचकारस्स उचधातुस्स णानुबन्धे पच्चये परे सककारवसेन धात्वादेसो कातब्बो ति दस्सेति" ( क० व० )। ]

## ६४३. नुदादीहि युण्वूनमनानननाकाननका सकारितेहि च ।४.६.१८।

नुद-सुद[3]-जन-सु-लु-हु-पु-भू-ञा-अस-समु इच्चेवमादीहि धातूहि फन्द[4]-चिति[5]-आण[6] इच्चेवमादीहि धातूहि[7] सकारितेहि च युण्वूनं पच्चयानं अन-आनन-अक-आननका देसा होन्ति यथासङ्ख्यं कत्तरि भावकरणेसु च।

कत्तरि[7] ताव[7]—पनुदती ति पनूदनो; एवं सूदनो, जननो, सवणो, लवणो, हवनो, पवनो, भवनो, ञाणो, असनो, समणो।

भावे च—पनुज्जते पनूदनं, सुज्जते सूदनं, जायते जननं, सूयते सवणं[8], लूयते लवनं[9], हूयते हवनं, पूयते पवनं, भूयते भवनं, ञायते

---

१–१. यागो भागो—से०। २. से० में नहीं। ३. सूद—से०। ४. फदि—सी०१। ५. चित—से०। ६. आन—सी०१, सी०२। ७. से० मे नही। ८. सवनं—सी०१। ९. लवणं—से०।

त्राणं, अस्सते[1] असनं, सम्मते समणं[2], सञ्जानीयते सञ्जाननं, कूयते काननं।

सकारितेहि[3] च—फन्दापयते[4] फन्दापनं, चेतापयते[5] चेतापनं, आणापयते[6] आणापनं।

करणे[7] च—नुदति अनेना ति नूदनं; एवं पनूदनं, सूदनं, जननं, सवनं, लवनं, हवनं[8], पवनं, भवनं, जाननं, असनं, समणं[9]।

पुन कत्तरि– नुदती ति नूदको, सूदती ति सूदको, जनेती ति जनको, सुणाती ति सावको, लुनाती[10] ति लावको, जुहोती[11] ति हावको, पुनाती[12] ति पावको, भवती ति भावको, जानाती ति जाननको[13], असती ति असको[14], उपासती नि उपासको, समेती[15] ति समको[15]।

कारिते तु—फन्दापयती नि फन्दापको, आणापयती ति आणापको; एवं चेतापको, सञ्जाननको[16]; इच्चेवमादि।

६४३. कर्ता, भाव तथा करण में नुद, सुद, जन, सु, लु, हु, पु, भू, ञा, अस तथा समु आदि धातुओं से एवं फन्द, चिति तथा आण आदि 'कारित' (प्रेरणार्थक) युक्त (कारितप्रत्यययुक्त) धातुओं से (हुए) यु तथा ण्वु प्रत्ययों के क्रमश: अन, आनन एवं अक, आननक आदेश हो जाते हैं। जैसे—

कर्ता में— पनूदनो (प + नुद + यु; कर्ता में नुद धातु से हुए यु प्रत्यय के अन आदेश होने का उदा०) आदि।

भाव में— पनूदनं (प + नुद + यु; भाव में नुद धातु से हुए यु प्रत्यय के अन आदेश होने का उदा०) आदि; सञ्जाननं (सं + ञा + यु; भाव में ञा धातु से हुए यु प्रत्यय के आनन आदेश होने का उदा०) आदि।

---

१. असयते—सी०२। २. समनं—सी०१। ३. कारिते—सी०१, सी०२। ४. फन्दापीयते—सी०१। ५. चेतापीयते—सी०१। ६. आणपीयते—सी०१। ७. एवं करणे—से०। ८. हवणं—सी०२। ९. समनं—सी०१। १०. लुणाती—सी०२। ११. दुहोती—से०। १२. पुणाती—सी०१, सी०२। १३. जानको—से०। १४. आसको—से०। १५–१५. समती ति सामको—से०। १६. सञानको—से०।

कारित प्रत्ययों से युक्त ( धातुओं ) से—फन्दापनं ( फन्द + णापे + यु; कारितप्रत्यययुक्त फन्द धातु से हुए यु प्रत्यय के अन आदेश होने का उदा० ) आदि।

करण में—नूदनं ( नुद + यु, करण में नुद धातु से हुए यु प्रत्यय के अन आदेश होने का उदा० ) आदि।

पुन: कर्ता में—नूदको ( नुद + ण्वु; कर्ता में नुद धातु से हुए ण्वु प्रत्यय के अक आदेश होने का उदा० ) आदि; जाननको ( ञा + ण्वु; कर्ता में ञा धातु से हुए ण्वु प्रत्यय के आननक आदेश होने का उदा० ) आदि।

कारित में ( कारित प्रत्ययों से युक्त धातुओं में )—फन्दापको ( फन्द + णापय + ण्वु, कारितप्रत्यययुक्त फन्द धातु से हुए ण्वु प्रत्यय के अक आदेश होने का उदा० ) आदि; सञ्जाननको ( सं + ञा + णापे + ण्वु; कारितप्रत्यय-युक्त ञा धातु से हुए ण्वु प्रत्यय के आननक आदेश होने का उदा० ) आदि।

[ "एत्थ हि—

'सकारितेहि युण्वूनं कारियस्स विधानतो।

किच्चकितसम्भवो धातुप्पच्चयेहि पि वेदियो ॥" (रूप०, सू० ५५६),

"नुदादीहि धातूहि च सकारितेहि धातूहि च परेसं युण्वूनं पच्चयानं यथाक्कमं अन-आनन-अक-आननक इच्चेते आदेसा होन्ती त्यत्थो। एत्थ हि—

'सकारितेहि युण्वूनं कारियस्स विधानतो।

किच्चकितसम्भवो धातुप्पच्चयेहि पि वेदियो' ॥ति॥

तस्सत्थो—सकारितेहि कारितप्पच्चयसहितेहि च फन्दाप इति धातुप्पच्च-यन्तेहि युण्वूनं अन-आनन-अक-आननक इच्चादेसभूतकारियस्स विधानतो धातु-प्पच्चयेहि पि धातुप्पच्चयन्तेहि पि कितकिच्चकसम्भवो वेदियो वेदितब्बो त्यत्थो। वुत्तियं कत्तरी ति वचनं ण्वुप्पच्चयापेक्खं; तस्मा कत्तुभावकरणेसू ति वुत्तं" ( क० व० )। ]

## ६४४. इयतमकिएसानमन्तस्सरो दीघं क्वचि दुसस्स गुणं दो रं सक्खी च ।४ ६.१९।

इ-य-त-म-कि-ए[1]-स[1] इच्चेतेसं सब्बनामानमन्तो सरो दीघमापज्जते, क्वचि दुस इच्चेतस्स धातुस्स उकारो गुणमापज्जते, दकारो[2]

---

१-१. एस—से०। २. दो—से०।

रकारमापज्जते[1], धात्वन्तस्स सस्स[2] च सक्ख-ई इच्चेते[3] आदेसा होन्ति यथासम्भवं। एते सद्दा सकेन सकेन नामेन यथानुपरोधेन बुद्धसासनेन[4] पच्छा[5] पुन निपच्चन्ते। इममिव नं पस्सती ति ईदिसो, यमिव नं पस्सती ति यादिसो, तमिव नं पस्सती ति तादिसो; एवं मादिसो, कीदिसो, एदिसो, सादिसो, ईरिसो, यारिसो[7], तारिसो, मारिसो, कीरिसो, एरिसो, सारिसो; ईदिक्खो, यादिक्खो, तादिक्खो, मादिक्खो, कीदिक्खो, एदिक्खो, सादिक्खो; ईदी[6], यादी, तादी, मादी, कीदी, एदी, सादी[7]।

चसद्दग्गहणेन तेसमेव सद्दानं इय इच्चेवमादीनमन्तो च सरो क्वचि दीघत्तमाहु। ईरिक्खो, यारिक्खो[8], तारिक्खो, मारिक्खो, कीरिक्खो, एरिक्खो, सारिक्खो[2]; सदिसो[9], सरिसो, सदिक्खो, सरिक्खो।

६४४. इ, य, त, म, कि, ए तथा स ( इ से इम, म से अम्ह, कि से किं, ए से एत एवं स से समान शब्द का ग्रहण है ) सर्वनामों का अन्त्य स्वर दीर्घ हो जाता है, कहीं कहीं दुस धातु के उकार को गुण ( इकार ) हो जाता है; द को र होता है तथा धात्वन्त ( दुस के अन्त ) स के यथासम्भव स, क्ख एवं ई आदेश हो जाते हैं। ये शब्द बुद्धशासन के अनुपरोध से ( बुद्धवचन के प्रयोगानुसार अपने अपने नाम से पुन: निपातित होते हैं। जैसे—ईदिसो ( इम + दुस + कि ), ईरिसो, ईदिक्खो, ईदी आदि।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से उन्हीं इ एवं य आदि शब्दों के अन्तिम स्वर का कहीं कहीं दीर्घ हो जाता है ( अर्थात् यह क्वचित् के अर्थ को प्रकाशित करने के लिए है )। जैसे—ईरिक्खो ( दीर्घ होने का उदा० ); विकल्प से सदिसो आदि ( सूत्र में च के ग्रहण-सामर्थ्य से इन उदाहरणों में शब्दों के अन्तिम स्वर का दीर्घ नहीं हुआ )।

[ इम, अम्ह, किं, एत तथा समान आदि शब्दों के स्थान पर इ, म, कि, ए तथा स के कथन से यह ज्ञात होता है निपातन से इनके ये सब आदेश हो जाते हैं और उसके पश्चात् सूत्र द्वारा निर्दिष्ट अन्य कार्य होते हैं। रूप० में इस स्थल पर सूत्र में दुस धातु के स्थान पर दिस धातु का व्यवहार हुआ है, साथ ही वहाँ पर वृत्ति भी कुछ भिन्न है—

---

१. रं—से०। २. से० में नहीं। ३. च—से०। ४. ०सासने—सी०१, सी०२। ५. से०, सी०१ में नहीं। ६. ईदि—सी० ( सर्वत्र दि ह्रस्व )। ७. तादी—से०। ८. सारिक्खो—से०। ९. सादिसो—से०, सी०२ (सर्वत्र दीर्घ)।

"इम-य-त-अम्ह-किं-एत-समान इच्चेतेसं सब्बनामानं उपमानूपपदभावेन दिसस्स धातुस्स गुणभूतानं अन्तो सरो दीघमापज्जते, दिस इच्चेतस्स धातुस्स अन्तस्स स क्ख-ई इच्चेते आदेसा च होन्ति; दिसस्स दकारो रकारमापज्जते ति; क्विम्हि धात्वन्तस्स ससद्दादेसं कत्वा, क्विलोपादिम्हि च कते, इ इति निपातनेन इमसद्दस्सिकारे तस्सिमिना दीघे च कते, स्यादुप्पत्ति, ईदिसो" ( रूप०, सू० ५७२ )।

क० व० में इसका यह व्याख्यान है—"ईदिसो यादिसो तादिसो मादिसो कीदिसो एदिसो सादिसो त्यादीनि कितन्तसमासरूपानि उणादिलक्खणेन पुन कथं निप्फादेतब्बानी ति पुच्छाय सति ईदिसो त्यादीनि कितन्तसमासरूपानि इम-य-त-अम्ह-किं-एत-समान इच्चेतेसं सब्बनामानं इमिना इमसद्दस्स इकारं कत्वा, अम्हसद्दस्स मकारं कत्वा, एतसद्दस्स एकारं कत्वा, समानसद्दस्स सकारादेसं कत्वा, तेसं सरस्स दीघं कत्वा, क्वि दिसधातुस्स अवयवभूतस्स उकारस्स गुणसङ्खातं इकारं कत्वा, धातुभूतस्स दकारस्स रकारं कत्वा, धात्वन्तभूतस्स सकारस्स क्विम्हि लोपनिवत्तनत्थं सकारञ्च क्खकारञ्च ईकारञ्च कत्वा, तानि कितन्तसमासरूपानि सिज्झन्ती ति दस्सेतुं 'इयतमकिएसानं' 'सक्खी चे' ति वुत्तं 'एत्थ च गुणन्तिमिना उकारस्स इकारत्तमाह। वुत्ते इकारेन इमसद्दं, मकारेन अम्हसद्दं, एकारेन एतसद्दं, सकारेन समानसद्दं सङ्गण्हाति" ( क० व० )।

धात्वन्त स के स आदेश करने का यह तात्पर्य है कि क्वि प्रत्यय की परता में धात्वन्त का लोप सम्प्राप्त होने पर उसके अपवादस्वरूप धात्वन्त स का पुनः सकारादेश ही हो जाता है।

सद्दनीति में भी इन प्रयोगों के सम्बन्ध में सूत्र है जिसके विषय में क० व० में यह उल्लेख है—"सद्दनीतियम्पि 'दुसस्सा' ति सुत्तं विदधाति। इममेवत्थं निस्साय आचरिया पि—

'इयतमादि सुत्तन्ते इकारादिगुणं करे।
एकारादीनं वुद्धादिगहितत्ता ति वदन्ति'" ॥

तुलना कीजिए, पाणिनि—"त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ्च"। ३।२।६०, कातन्त्र—"कर्मण्युपमाने त्यदादौ दृशष्टक्सकौ"। ]

## ६४५. भ्यादीहि मतिबुद्धिपूजादीहि च क्तो ।४.६.२०।

भी-सुप-मिद इच्चेवमादीहि धातूहि मत्यादितो च बुध्यादितो च पूजादितो च क्तप्पच्चयो होति। भायितब्बो ति भीतो, सुपितब्बो ति

सुत्तो, मिदितब्बो सिनेहेतब्बो ति मित्तो; एवं सम्मतो, सङ्कप्पितो, सम्पादितो, अवधारितो, बुद्धो, इतो, विदितो, तक्कितो, पूजितो, अपचायितो, मानितो, अपचितो, वन्दितो, सक्कारितो, ञातो।

६४५. भी, सुप तथा मिद आदि धातुओं से एवं मति आदि ( इच्छार्थक ), बुद्धि आदि ( ज्ञानार्थक ) और पूजा आदि ( के अर्थ को व्यक्त करनेवाली धातुओं ) से क्त प्रत्यय होता है। जैसे—भीतो आदि ( भी + क्त; भी आदि के उदा० ); सम्मतो आदि ( सं + मन + क्त; मत्यादि के उदा० ); बुद्धो आदि ( बुध + क्त; बुद्ध्यादि के उदा० ); पूजितो आदि ( पूज + क्त; पूजादि के उदा० )।

[ "भी इच्चेवमादीहि धातूहि मतिबुद्धिपूजादीहि च क्तप्पच्चयो होति। सो च 'भावकम्मेसु किच्चक्तक्खत्था' ति वुत्तत्ता भावकम्मेस्वेव भवति इध मत्यादयो इच्छत्था, बुद्ध्यादयो जाणत्था" ( रूप०, सू० ६१९ )।

बुद्धो—"बुध ञाणे, बुध अवबोधने, बुध गमने तिमस्मिमिना ककारानुबन्ध-क्तप्पच्चयं कते, ककारानुबन्धस्स लोपं कत्वा, 'सास्मदिसतो तस्स रिट्ठो चे' ति वत्तमाने, 'धढभेहि धढा चे' ति तप्पच्चयस्स धादेसं कत्वा, "हचतुत्थानमन्तानं दो धे' ति चतुत्थस्स दकारादेसो व विसेसो" ( क० व० )।

तुलना कीजिए, पाणिनि—"ञीतः क्तः" ।३।२।१८७।, "मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च" ।३।२।१८८।, कातन्त्र—"ञ्यनुबन्धमतिबुद्धिपूजार्थेभ्यः क्तः" । ]

## ६४६. वेपुसि[1]दववमुकुदाभूह्वादीहि थुत्तिमणिमा निब्बत्ते ।४.६.२१।

वेपु-सि[1]-दव-वमु-कु-दा-भू-हू इच्चेवमादीहि धातूहि यथासम्भवं[2] थु-त्तिम-णिमपच्चया होन्ति निब्बत्तत्थे। वेपनं वेपो, तेन निब्बत्तो वेपथु; सयनं सयो, तेन निब्बत्तो सयथु; दवनं दवो, तेन निब्बत्तो दवथु; वमनं वमो, तेन निब्बत्तो वमथु, कुति करणं, तेन निब्बत्तं कुत्तिमं; दाति दानं, तेन निब्बत्तं दत्तिमं; भूति भवनं, तेन निब्बत्तं भोत्तिमं। अवहूति अवहवनं[3], तेन निब्बत्तं ओहाविमं।

६४६. वेपु, सि, दव, वमु, कु, दा, भू एवं हू आदि धातुओं से निर्वृत्ति के अर्थ में यथासम्भव थु, त्तिम तथा णिम प्रत्यय होते हैं। जैसे—वेपथु

१. सी०—से०। २. से० मे नहीं। ३. अवहनं—सी०१, सी०२।

( वेपु + थु, वेपु धातु से निर्वृत्ति के अर्थ में हुए थु प्रत्यय का उदा० ) आदि; कुत्तिमं ( कु + त्तिम; कु धातु से निर्वृत्ति के अर्थ में हुए त्तिम प्रत्यय का उदा० ) आदि; ओह्वाविमं ( अव + हू + णिम; हू धातु से निर्वृत्ति के अर्थ में हुए णिम प्रत्यय का उदा० )।

[ "इमे तयो पच्चया हि अतिहत्थयती स्यादिसु विय धातुरूपेहि येव पवत्तन्तो ति आचरिया वदन्ति, धातुरूपलक्खणस्साभावा; तस्स लक्खणस्स च—

'धात्वत्थवाचकेनेव पच्चयेन पयोगतो।
नामत्तं पजहित्वान धातुरूपंव तिट्ठते' ॥ ति वुत्तं।

धात्वत्थवाचकेना ति सद्दो पब्बतमिव अत्तानमाचरती ति एत्थ आपुब्बचरधातुया अत्थं वत्तमानेन आयप्पच्चय-तिप्पच्चयेन पयोगतो एव नामत्तं ति पब्बतसद्दे पब्बतादिनामत्तं पब्बतादिनामभावं पजहित्वान पब्बतादिसद्दो धातुरूपंव धातुस्सभावे एव तिट्ठते ति वुत्तन्त्यत्थो। विचारेतब्बमेतं। एत्थ च वेपुसभावेनेव धातुभावो वुत्तो; न पन नामस्स पच्चययोगेन धातुभावो वुत्तो ति, उणादिलक्खणस्स पुन निप्फादनवसेन वुत्तत्ता निब्बत्तत्थे पि धातुतो पच्चयस्स पवत्तिदस्सनत्थं एवं वुत्तं ति नो तक्को" (क०व०)। तुलना कीजिए, पाणिनि—"ट्वितोऽथुच्" ।३।३।८९।; ड्वितः क्त्रिः" । ३।३।८८। ]

## ६४७. अक्कोसे नम्हानि ।४.६.२२।

अक्कोस इच्चेतस्मि अत्थे नम्हि पटिसेधयुत्ते आनिप्पच्चयो[1] होति सब्बधातूहि। न गमितब्बं अगमानि ते जम्मदेसं, न[1] कत्तब्बं[1] अकरानि ते जम्मकम्मं।

नम्ही ति किमत्थं? विपत्ति ते जम्म, विकत्ति ते जम्म।
अक्कोसे ति किमत्थं? अवधि[2]; अहनि ते[2]।

६४७. आक्रोश के अर्थ में ( इस अर्थ के गम्यमान रहने पर ) प्रतिषेध ( अर्थ को व्यक्त करने वाले ) न निपात के ( उपपद स्वरूप ) रहने पर सभी धातुओं से आनि प्रत्यय होता है। जैसे—अगमानि (न + गमु + आनि) आदि।

न ( के उपपद रहने ) में कहने का क्या तात्पर्य? विपत्ति ( वि + पद + ति ) आदि के लिए ( इन उदाहरणों में न उपपद न होकर वि उपपद है, अतएव उपर्युक्त प्रत्यय नहीं हुआ )।

---

१-१. से० मे नहीं। २-२. अगति ते—से०, सी०१।

आक्रोश (के अर्थ) में कहने का क्या तात्पर्य ? अगति (न + गमु + ति) के लिए ( यहाँ पर आक्रोश का अर्थ नहीं है, अतएव उपर्युक्त प्रत्यय नहीं हुआ )।

[ "अक्कोसे गम्यमाने नम्हि निपाते उपपदे सति धातुतो आनिप्पच्चयो होति ( रूप०, सू० ६४६ )। तुलना कीजिए, पाणिनि—"आक्रोशे नञ्यनिः" ।३।३।११२। "नञि उपपदेऽनिः स्यादाक्रोशे" ( सि० कौ०, ३२८९ )। ]

## ६४८. एकादितो सकिस्स क्खत्तुं ।४.६.२३।

एक-द्वि-ति-चतु-पञ्च-छ-सत्त-अट्ठ-नव-दसादितो गणनतो[1] सकिस्स क्खत्तुं पच्चयो होति। यथा—एकस्स पदत्थस्स सकिं वारं एकक्खत्तुं, द्विन्नं पदत्थानं सकिं वारं द्विक्खत्तुं, तिण्णं पदत्थानं सकिं वारं तिक्खत्तुं; एवं[3] चतुक्खत्तुं, पञ्चक्खत्तुं, छक्खत्तुं[3], सत्तक्खत्तुं, अट्ठक्खत्तुं, नवक्खत्तुं, दसक्खत्तुं; एवमादयो अञ्ञे पि सद्दा एवं[4] योजेतब्बा।

६४८. एक, द्वि, ति, चतु, पञ्च, छ, सत्त, अट्ठ, नव तथा दस आदि संख्याओं के पश्चात् आनेवाले सकिं ( अर्थात् एक बार ) ( शब्द ) का क्खत्तुं आदेश होता है। जैसे—एकक्खत्तुं ( एक + सकिं ) आदि।

## ६४९. सुनस्सुनस्सोणवानुवानूनुनखुणाना[5] ।४.६.२४।

सुन इच्चेतस्स पाटिपदिकस्स उनस्स ओण-वान[6]-उवान-ऊन-उनख-उण आ-आनादेसा[7] होन्ति। सोणो[8], स्वानो[9]; एवं[10] सुवानो[11]; सूनो, सुनखो[11], सुणो, सा, सानो[12]।

६४९. सुन प्रातिपदिक के उन के ओण, वान, उवान, ऊन, उनख, उण, आ तथा आन आदेश हो जाते हैं। जैसे—सोणो ( उन के ओण आदेश होने का उदा० ), स्वानो ( उन के वान आदेश होने का उदा० ), सुवानो ( उन के उवान आदेश होने का उदा० ), सूनो ( उन के ऊन आदेश होने का उदा० ), सुनखो ( उन के उनख आदेश होने का उदा० ), सुणो ( उन के उण आदेश

१ गणतो—से०। २. आदेसो—से०। ३–३. से० में नहीं। ४. से० में नहीं। ५. ०स्सोणवानुवानुनखुणाना—से०; ०स्सोणुवाणुणुणखुणाणा—सी०२। ६–६. वान-उवान-उनख—से०; वाण-उवाण-ऊण-उणख—सी०२। ७. आणादेसा—सी०२। ८. सामिकस्स वचनं सुणाती ति सोणो—सी०२। ९. स्वाणो—सी०२। १०. सी०१ में नहीं। ११–११. सुवानो, सुनखो—से०; सुवाणो, सुणो, सुनखो—सी०२। १२. साणो—सी०२।

होने का उदा० ), सा ( उन के आ आदेश होने का उदा० ), सानो ( उन के आन आदेश होने का उदा० )।

[ यहां पर उणादि के अनुसार प्रातिपदिक के निष्पादन की चर्चा है। क० व० में इस सूत्र की भूमिका प्रस्तुत करते हुए कहा गया है—"एवं यथावुत्तेहि त्रिधिकारकसुत्तेहि धातुप्पच्चयादेसादीनि विधाय इदानि पाटिपदिकसद्दस्सेव उणादिलक्खणेन पुन निप्फज्जनं विधातुं 'सुनस्सु''णाना' तिदं वुत्तं"। नीचे टिप्पणी में सोणो की जो व्युत्पत्ति सी० २ के अनुसार दी गई है, इसके सम्बन्ध में क० व० में यह व्याख्यान है "इमस्मिं सुत्ते कच्चायनपकरणे सुणाती ति सोणो ति वाक्यं पक्खिपन्ति, तं न युत्तं। कस्मा ? इमिना पाटिपदिकस्सेव अन्तभूतस्स उनस्स सिम्हि ओणाद्यादेसस्स विधानत्ता"। ]

## ६५०. तरुणस्स सुसु च ।४ ६.२५।

तरुण[1] इच्चेतस्स पाटिपदिकस्स सुसु-आदेसो होति। सुसु काळकेसो[2]।

६५०. तरुण प्रातिपादिक का सुसु आदेश हो जाता है। जैसे—सुसु।

[ रूप० में यहां विकल्प-विधान विहित है—"चसद्दो अनियमत्थो। सुसु तरुणो वा" ( सू० ६४८ )। तुलना कीजिए, उ० सू०—"शः कित् सन्वच्च" ( १।२१ )। ]

## ६५१. युवस्सुवस्सुवुवानुनूना ।४ ६.२६।

युव इच्चेतस्स पाटिपदिकस्स उवस्स उव-उवान-उन-ऊनादेसा होन्ति। युवा, युवानो, युनो, यूनो।

६५१. युव प्रातिपदिक के उव के उव, उवान, उन तथा ऊन आदेश हो जाते हैं। जैसे—युव ( उव के उव आदेश होने का उदा० ), युवानो ( उव के उवान आदेश होने का उदा० ), युनो ( उव के उन आदेश होने का उदा० ), यूनो ( उव के ऊन आदेश होने का उदा० )।

[ तुलना कीजिए, उ० सू०—"कनिन् युवृपितक्षि ॰" ( १।१५६ )। ]

## ६५२. काले वत्तमानातीते ण्वादयो ।४.६.२७।

काले वत्तमानत्थे च अतीतत्थे च णु-यु-क्तप्पच्चया[3] होन्ति। अकासि करोती[4] ति[4] कारु, अवायि[5] वाती ति[5] वायु, अभवि भवती[6] ति[6] भूतं।

---

१. तरुणस्स से०। २. काळकेसो—से०। ३. ०त्त०—से०; सी०२। ४-४. करोति करिस्सती ति—सी०२; से०में नहीं ( विग्रह सर्वत्र नहीं )। ५-५. अगच्छि गच्छति गच्छिस्सती ति—सी०२। ६-६. भवति भविस्सती ति—सी०२।

६५२. अतीत तथा वर्तमान काल के अर्थ में णु, यु तथा क्त प्रत्यय होते हैं। जैसे—कारु ( कर + णु; अतीत तथा वर्तमान काल के अर्थ में णु प्रत्यय का उदा० ), वायु ( वा + यु; अतीत तथा वर्तमान काल के अर्थ में यु प्रत्यय का उदा० ), भूतं ( भू + त; अतीत तथा वर्तमान काल के अर्थ में क्त प्रत्यय का उदा० )।

[ "अतीते काले वत्तमाने च गम्ममाने धातूहि णुप्पच्चयो होति, आदिसद्देन यु-क्त-मि इच्चादयो च होन्ति" ( रूप०, सू० ६३९ )।

तुलना कीजिए, पाणिनि—"उणादयो बहुलम्" ३।३।१।, "भूते पि दृश्यन्ते" ।३।३।२; उ०सू०—"कृवापाजिमिस्वदिसाध्यशूभ्य उण्" ।१।१।; कातन्त्र—"उणादयो भूतेऽपि"। ]

## ६५३. भविस्सति गमादीहि णीघिण्[1] ।४.६.२८।

भविस्सति कालत्थे गमु-भज-सु-ठा इच्चेवमादीहि धातूहि णी-घिण्-पच्चया होन्ति। आयतिं[2] गमितुं सीलं यस्स सो होति गामी[3], आयतिं भजितुं सीलं यस्स सो होति भाजी[4], आयतिं पस्सितुं[5] सीलं यस्स सो होति पस्सावी[6], आयतिं पट्ठातुं[7] सीलं यस्स सो होति पट्ठायी[8]।

६५३ भविष्यत्काल के अर्थ में गमु, भज, सु एवं ठा आदि धातुओं से णी तथा घिण् प्रत्यय होते हैं। जैसे—गामी आदि ( गमु + णी; णी प्रत्यय के उदा० ); पट्ठायी ( प + ठा + घिण्; घिण् प्रत्यय का उदा० )।

[ घिण् प्रत्यय के सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—"एत्थ च पन णिप्पच्चयमेव अकत्वा घिणंपच्चयस्स विधानं उणादिलक्खणेन पुन निप्फादने पच्चयानं विचित्तभावस्स ञापनत्थं।"

तुलना कीजिए, पाणिनि—"भविष्यति गम्यादयः" ।३।३।३। ]

## ६५४. किरियायं ण्वुतवो ।४.६.२९।

किरियायमत्थे ण्वु-तु इच्चेते पच्चया होन्ति भविस्सति काले। करिस्सं[9] वजति कारको वजति, भुञ्जिस्सं वजति भोत्ता वजति[9]।

---

१. ०घिणं—सी०२। २. आयति—सी०१। ३. गामि—सी०२। ४. भाजि—सी०२। ५. पस्सवितुं—सी०२। ६. पस्सावि—सी०२। ७. पट्ठयितुं—से०; पठितुं—सी०२। ८. पट्ठायि—सी०२। ९-९. करिस्सती ति कारको वजति, भुञ्जिस्सती ति भोत्ता वजति।

६५४. भविष्यत्काल में क्रिया के अर्थ में (क्रिया के गम्यमान रहने पर) ण्वु तथा तु प्रत्यय होते हैं। जैसे—कारको ( कर + ण्वु; ण्वु प्रत्यय का उदा० ), भोत्ता ( भुञ्ज + तु; तु प्रत्यय का उदा० )।

[तुलना कीजिए, पाणिनि—"तुमुन्ण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम्" ।३।३।१०।; कातन्त्र—"वुण्तुमौ क्रियायां क्रियार्थायाम्" । ]

## ६५५. भाववाचिम्हि चतुत्थी ।४.६.३०।

भाववाचिम्हि चतुत्थी विभत्ति होति भविस्सति काले। पचिस्सते पचनं[1] पाको, पाकाय वजति; भुञ्जिस्सते[2] भोजनं[3,1], भोगो, भोगाय वजति; नच्चिस्सते[4] नटनं[5,1], नच्चं[6], नच्चाय वजति।

६५५. भविष्यत्काल में भाव के वचन ( कथन ) में चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे— पाकाय वजति ( यहाँ पाकाय में चतुर्थी विभक्ति है; पाक भाववचन है, अतः भविष्यत्काल में चतुर्थी विभक्ति हो गई है ) आदि।

[ "भावो ति सुद्धो, कारकेहि असम्मिस्सो धात्वत्थो" ( क० व० )। तुलना कीजिए, पाणिनि—"भाववचनाश्च" ।३।३।११। तथा "तुमर्थाच्च भाववचनात्" ।२।३।१५। "भाववचनाश्च" इति सूत्रेण यो विहितस्तदन्ताच्चतुर्थी स्यात्" ( सि० कौ०, ५८३ )। ]

## ६५६. कम्मणि[7] णो ।४.६.३१।

कम्मणि[7] उपपदे णप्पच्चयो होति भविस्सति काले। नगरं करिस्सती ति नगरकारो वजति, सालिं लविस्सती ति सालिलावो वजति, धञ्ञं वपिस्सती ति धञ्ञवापो वजति, भोगं ददिस्सती ति भोगदायो वजति, सिन्धुं पिविस्सती ति सिन्धुपायो वजति।

६५६. भविष्यत्काल में कर्मवाले उपपद के रहने पर (धातुओं से) ण प्रत्यय होता है। जैसे—नगरकारो वजति ( नगर + कर + ण; यहाँ पर कर धातु के पहले जो नगर उपपद है वह कर्म में है, अतः भविष्यत्काल में कर्म के इस उपपद के रहने से कर धातु से ण प्रत्यय हो गया ) आदि।

---

१. ०वा—सी०२। २. भुजिस्सते—से०। ३. भुञ्जनं—सी०१। ४. नटिस्सते—से०। ५. नट्टनं—से०। ६. नच्चो—से०। ७. कम्मनि—सी०२।

[ "कम्मणि उपपदे सति धातुतो णप्पच्चयो होति भविस्सति काले" ( क०व० )। तुलना कीजिए, पाणिनि—"अण् कर्मणि च" ।३।३।१२। "कर्मण्युपपदे क्रियार्थायां क्रियायां चाण् स्यात्" ( सि० कौ०, ३१८१ )। ]

## ६५७. सेसे स्सन्तुमानाना ।४.६.३२।

सेस इच्चेतस्मिं अत्थे स्सन्तु-मान-आन इच्चेते पच्चया होन्ति भविस्सति काले कम्मूपपदे। कम्मं करिस्सती ति कम्मं करिस्सं, कम्मं करोन्तो, कम्मं कुरुमानो, कम्मं करानो वजति; भोजनं भुञ्जिस्सती ति भोजनं भुञ्जिस्सं, भोजनं भुञ्जन्तो, भोजनं भुञ्जमानो, भोजनं भुञ्जानो वजति; खादनं खादिस्सती ति खादनं खादिस्सं, खादनं खादन्तो, खादनं खादमानो, खादनं खादानो वजति; मग्गं चरिस्सती ति मग्गं चरिस्सं, मग्गं[1] चरन्तो, मग्गं चरमानो, मग्गं चरानो वजति; भिक्खं भिक्खिस्सती ति भिक्खं भिक्खिस्सं, भिक्खं भिक्खन्तो, भिक्खं भिक्खमानो, भिक्खं भिक्खानो वजति।

६५७. भविष्यत्काल में कर्म उपपद के ( गम्यमान ) रहने पर ( धातु से ) शेष के अर्थ में ( अर्थात् अपरिसमाप्ति के अर्थ में ) स्सं, न्तु, मान तथा आन प्रत्यय होते हैं। जैसे—करिस्सं ( कर + स्सं, स्सं प्रत्यय का उदा० ), करोन्तो ( कर + न्तु; न्तु प्रत्यय का उदा० ) कुरुमानो (कर + मान; मान प्रत्यय का उदा०), करानो ( कर + आन; आन प्रत्यय का उदा० ) आदि।

[ रूप० तथा क० व० में 'स्सन्तु' से स्सं तथा न्तु दो प्रत्ययों का निर्देश है, अत: इनके अनुसार ये दोनों प्रत्यय ऊपर अनुवाद में ग्रहण किए गए हैं। कुछ विद्वानों ने 'स्सन्तु'को एक प्रत्यय माना है। इस सूत्र की व्याख्या करते समय रूप० में इस ओर भी संकेत किया गया है—"अथवा 'भविस्सति गमादीहि णीघिण' ति एत्थ भविस्सती ति वचनतो स्सन्तु इति एको व पच्चयो दट्ठब्बो; ततो 'सिम्हि वा' ति अत्तं; न्तसद्दे अमिति योगविभागेन अमादेसो, सिलोपो—करिस्सं, करिस्सन्तो ..." ( सू० ६३४ )। सेनार्ट ने अपने संस्करण में 'स्सन्तु' को एक प्रत्यय माना है। पर 'करोन्तो' उदाहरण पर विचार करने पर यहाँ स्सं तथा न्तु दो प्रत्ययों का मानना ही युक्तिसङ्गत प्रतीत होता है।

रूप० में इस सूत्र की वृत्ति यह है—"कम्मस्मिं उपपदे सेसे अपरिसमत्तत्थे

---

१. सी०२ में नहीं।

